## नींद का माता इतना क्या

यह कृषक—बेसुध किया हो इसे मानो मदिरा पिला के—
नींद का माता इतना क्या
श्रम करते ही बीता जीवन हो गये बाल श्वेत—नीद का

सावन की कडकती धूप में झुक झुक धान के खेतो में—
देखो तो उसकी कमर दोहरी हुई है
बिन कपडो की यह काठी घाम ने ही जला डाली—नीद का…

मानो उतारी हो इसकी ऊन भेड ही की भांति इन घूसखोरो ने—
मानो भेड़ ही के पीछे दौड़ा आ रहा हो साहूकार
इसका रक्त भी चूस लिया है उन्होने जो लेते हैं इसे और इसके
धान को मोल जब धान अभी खेतो में फूटा ही न हो—नीद का…

अत्याचारी को देख देख घबराया सा—पंडित आकर इसे
पकडकर व्याख्यान सुनाते
नरक दिखाते प्राण सुखाते—नीद का…

देख कमाता कितना है पर जाने सब कहाँ जाता—लुट जाती
इसकी सम्पत्ति फसल खिलते ही
बस खाने भर को रह जाता है इसके घर में सत्तू और
बिन मीठे की चाय—नीद का….

देख यह श्रमिक कहाँ कहाँ पहुँचा है—इस पेट के मारे किन
गलियो बाजारो में मारा मारा फिरता है
भूख के मारे नही देखता खाता वह भात जो गला
पड़ा हो सडा हो—नीद का….

खर् सुन्दि पाठि छुस बोर खोत मुतये—अर् सर् केरि केरि छुन ह्यकान
सुति ओस खान् मोल कौछि रोछ मुतये—न्यन्द्रे

मेछु तस सुतिन वाद् कोरमुतये—ग्रूस त मजूर बनि आलीशान
तोतताम कोफूर फेरि कर पोतये ?—न्यन्द्रे

शमसुद्दीन काफूर

इसका जीवन बोझ चढा हो जैसे खर की ही पीठ पर—
नहीं समझ में आता मै करूॅ क्या नही कर पाता कुछ
था यह भी लाडला किसी की गोद में पला—नीद का....

इसको मैने वचन दिया है कि हो यह कृषक या हो श्रमिक—
इक दिन इसको होना बड़ा
तब तक मुड़ जाएगा पीछे कैसे कवि "काफ़ूर"—
नीद का माता इतना क्या ?

**शमसुद्दीन काफ़ूर**

# गॉरि वाजेन्य

संद्र मज़ अज़ ताज़ अॅन्यिमय गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव
च्यानि बापत राज अॅन्यिमय गॉरि माज़ूव गारि माज़ूव
वुछ मे कमि अन्दाज़ अॅन्यिमय गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव
दिथ पनुन रथ माज़ अॅन्यिमय गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव
गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव गॉरि मा

हारॖने तचि तापॖ क्राये गुलि दॅदिम वुठ हायि गॉम
प्रॉन्यि अरमान लोकचारॖकि यावनस मज़ जायि गॉम
यावनुक गुल फोलनॖ ब्रोठुई वावॖ हर्दनि जायि गाम
हाय तकदीरस खोदायन जाह ति मुचरिम तॉरि मा
गॉरि माज़ूव

ज़ोल दी दी हिलितॖ मगोलस मे पूयाव मा ज़हंड़
ख्यावि ख्यॉवि लूकन पननि यड क्युत मे ज़ूर्योवमा जहई
लान्यि अजलन्यि कानॖ फुटरिथ ख्योम शुर्यव मा जहॖई
यड बॅरिथ दोन कालॖनई ख्यनसॖई मे आयम वॉरि मा
गॉरि माज़ूव

लोक चारस नवबहारस थॅथरि नारस म्युल कोरुम
निश गयम पानस तॖ अॅश्कुई मोक्त दामानस जोरुम
वहि गमुत बख्ता ड्यकस प्यठ वॅहि तई वाय ह्यथ ज़ोरुम
सूर कोर मे लारि कर्ज़चि दूर गयि बेगॉरिमा
गॉरि माज़ूव

# सिंघाड़े वाली

जल की गहराइयो से ताज़ा ताज़ा ले आई—लो सिंघाडे लो
लो मेरे राजा मै तेरे लिये लाई—लो सिघाडे लो
देख मै किस अदाज़ से लाई—लो सिघाडे लो
इसमें मैने रक्त बहाया अपना—लो सिघाडे लो

हाड़ की कडकती धूप में मेरे जल गये कर ओठ कुम्हलाये
और पुरानी कांक्षाएँ शैशव की यौवन में हो गई नष्ट
इस यौवन के पुष्प खिलने से पहले ही पतझड की वायु में मुरझाये
हाय भगवान ने कभी मेरे भाग्य पर से कुडी खोली नही
लो सिघाडे लो

झील के पानी में उसकी घास और काई मे नित खोजते खोजते
कब मुझे पेट भर मिला
औरो को खिला खिला के कब मुझे अपने पेट के लिये पूरा मिला
भाग्य की खान तोड कर कब मेरे बच्चो ने खाया
कब दो जून की रोटी खाने को मेरी बारी आई
लो सिघाडे लो

अपने शैशव को नई बहार को और दहकती आग को मैने एक किया
घुल गई मै आप और अपने ऑचल को मैने ऑसुओ के मोती जड दिये
मस्तक में मेरे हाय पडी, हाय हाय करते मैने सह ली
ऋण के पीछे ने मुझे राख किया ओर विन दामो का श्रम न टला
लो सिंघाडे लो

कद्र म्यान्यन मेहनतन हंन्ज़ ज़ानि कति सु द्यार् वोल
फाक् क्या गव जानि कव् सुई युस न जांह ऑमि नार् जोल
आर्स नूचि मस्ती छे बेपरवाह पकुन दिथ गोश त दोल
ज़ांह ति अज़ताम जर परस्त द्राव तावनूनि बाजॉरि मा
गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव गॉरि माज़ूव गॉरि मा

**श्यामलाल दर बहार**

मेरे श्रम का मूल्य क्या जाने वह धनवान
भूखा रहना किसको कहते वह कब जाने जिसे क्षुधाग्नि ने न जलाया
वह अपनी संपत्ति की मस्ती में बिन ध्यान दिये चलता बेपरवाह
धन का यह उपासक कब पडा विपत्ति के बाजारो मे
लो सिंघाडे लो

श्यामलाल दर बहार

# गु ज रा ती

चयन : गुजराती सलाहकार समिति

अनुवाद : रणधीर उपाध्याय

| कवि-नाम | कविता |
|---|---|
| उमाशंकर जोशी | हेमन्त की धूप |
| दुर्गेश शुक्ल | मन से |
| नलिन रावल | एक स्वनामधारी वृद्ध से मिलते हुए |
| निरंजन भगत | फाउण्टेन बस-स्टाप पर |
| प्रियकान्त मणियार | चलते-चलते देखा |
| बालमुकुन्द दवे | पुराना घर खाली करते हुए |
| मनसुखलाल झवेरी | मृत्यु से |
| राजेन्द्र शाह | भूलेश्वर में एक रात |
| रामनारायण पाठक (स्व.) | साल मुबारक |
| सुन्दरम्—त्रिभुवनदास लुहार | पुष्प बनकर आऊँगा |
| सुन्दरजी बेटाई | पूरे पचास के पीछे |
| हरिश्चन्द्र भट्ट | राईनर मारिया रिल्के |
| हसमुख पाठक | चल हँसें इस वसन्त में |

# हेमन्तनो शेडकढो

हेमन्तनो शेडकढो तडको सवारनो
पीतां हतां पुष्प;
पीतां हतां घासतृणो
हीराकणी शां हिमचक्षुए मृदु,
ने चक्षुनी
अबोल हैयाचमके कही रह्यां :
छे क्यांय ग्लानि
के लागणीनी असंतोष-अतितोष म्लानि ?
डोकुं हलावी रही संमतिमां
पुष्पो फोरे सौरभप्रश्न मूक :
पृथ्वीजायां तोय प्रसन्न शां अमे !
केम छो तमे ?

सरी गयो बाग थकी त्वराभर्यो,
पीठे रहु अनुभवी नव होय जाणे
भोंकाती शुं स्वर्गजासूस पुष्पो
केरी आंखो.

उमाशंकर जोशी

# हेमन्त की धूप

गाय के थन से निकले ताज़े दूध-सी यह हेमन्त की सुबह की धूप
पीते थे पुष्प !
पीते थे घास के तिनके
हीरा-कनी से मृदु हिमचक्षु द्वारा,
और चक्षु के
मौन हृदय-प्रकाश में (वे) कह रहे—
है कहीं भी ग्लानि
या भाव की असंतोष-अतितोष म्लानि ?
सिर हिलाकर सम्मति में,
पुष्प सौरभ-प्रश्न को
फैला रहे
पृथ्वी-जाये हम, फिर भी प्रसन्न !
तुम हो कैसे ?

सरक गया बाग से जल्दी ही मैं,
अनुभव करता
स्वर्ग-जासूस पुष्पों की ऑखे
भोंकी न जा रही हों पीठ पर
मेरी !

उमाशंकर जोशी

# मनने

चक्षुश्रवा मन !
विश्व उपवन
तृण-छोड-तरु-वेल-वाद्यनां
सुणो मधुर गुंजन,
चक्षुश्रवा मन !

रंगबेरंगी आ फूलो
रागिणी विध विध शीलो,
परिमल-वारुणी छली
मजुल रागनी हेली ।
ऋतुसमयोचित कलिरागिणी
खीली रेली रंगवाणी ।
रंग ने रागनी अभिनव केली ।
चक्षुश्रवा मन ।
माणो मधुर गुंजन ।

पर्णखूंटीशी खेंचाइ
तार डाळी ध्रूजे कांई !
दिनकर गायक केरी
किरणांगुली रही फरी ।
वाह फूलरागिणी
शी रवमंजुल झरी,
दशे दिश भरी !

## मन से

चक्षुश्रवा मन !
विश्व-उपवन में
तृण-वृक्ष-पौधे-बेल के वाद्य का
सुनो मधुर गुंजन !
चक्षुश्रवा मन !

रंग-बिरंगे इन फूलो की
रागिनी विधविध गाओ ।
परिमल-वारुणी छलकी,
हुई मजुल राग की वृष्टि ।
ऋतु-समयोचित कलि-रागिनी
खिली बहा रंगवाणी ।
रंग-राग की अभिनव केलि ।
चक्षुश्रवा मन
गाओ मधुर गुंजन ।

पर्ण-खूँटियाँ क्या ही मरोड़ी,
तार-सी डाली क्या ही काँपे ।
दिनकर-गायक की (उस पर)
किरणांगुलि फिर रही ।
वाह, पुष्प-रागिनी क्या ही मजुल
राग अलापे
दसो दिशाएँ भरकर !!

श्रवणे झूलंत सूरनां फूल रंगीन,
दृष्टिपथे फूल सूरनी बाजत बीन.
रहो लयलीन,
चक्षुश्रवा मन ।

दुर्गेश शुक्ल

श्रवण में सुर के रंगीन फूल झूलते,
दृष्टि-पथ में फूल के सुरो की बीन बजती ।
रहो लयलीन,
चक्षुश्रवा मन ।

दुर्गेश शुक्ल

# एक नामेरी वृद्धने मळतां

खीली समी खोडाई गई मारी नजर
मारा उपर
  वृद्ध आंखोमां भरी मण एक घेरी ऊंघनी ऊडी असर
(ज्यां अग्निनुं अंजन स्वयं हु आंजतो)
अंधारना मखमल मुलायम पोत शा
मारा सुंवाळा वाळ
आजे रूखडा
सुका तणखला घासना टुकडा समा
अहीं तहीं जरी फरकी रह्यां
जाडी कशी बेडोळ कै रे दोरडा जेवी डठर
मारी नसो सौ सामटी ऊपसी रही
(जेनी महीं वेगे वहेता मत्त मारा रक्तमां
शत सूर्यनी उष्मा हती)
'मळशु कदी' कही ते नलिन चाल्यो गयो ..
कोलाहलोनी भींसथी तूटु तूटु थइ आ रह्या रस्ता परे
'मळशुं नकी' बबडी कशु हु मूढ
वर्षो वीस मूकी क्यांक मारां भूलमां
हु भलमां आगळ अने आगळ कशो चाल्यो जतो

नलिन रावल

## एक स्वनाम-धारी वृद्ध स मिलते हुए

कीली की तरह गड़ गई यह मेरी नजर
मुझ पर
मै वृद्ध-ऑखो में भरे मन एक भारी नींद का गहरा असर
(जिसमें अग्नि का अंजन स्वयं मै ऑजता था)
अधेरे की तरह मखमल-मुलायम पोत-से
मेरे सुकोमल बाल
आज रूखे
सूखे हुए घास के तिनको सरीखे
इधर-उधर हैं उड रहे ।
मोटी और बेडौल, अरे किसी रस्सी-सी निर्जीव
मेरी नसे सब एक साथ उभर रही है ।
(जिनमें तीव्र गति से बहते हुए उष्ण मेरे रक्त मे
शत सूर्य की उष्मा भरी थी)
'फिर मिलेंगे' कहकर वह नलिन चला गया '
कोलाहलो की भीड़-भाड से टूटने के करीब इस मार्ग पर
'जरूर मिलेंगे' बड़बड़ाते मै मूढ़
बीस साल पीछे छोड, कही मेरी भूल मे,
मै भूल में आगे-ही-आगे कही चलता चला '

नलिन रावल

# फाउण्टनना बस-स्टॉप पर

अहीं वही रही हवा महीं अनन्य ग्रास,
एक तो लई जुओ जरीक श्वास !
अनन्य के अजाण डेन्टिने न'ती, हती न पारकी,
हतो प्रवास एहनो य ते (सुभाग्यवंत !) नारकी.
अहीं न होस्पिटल, न स्लोटर हाउस, ने वळी नथी स्मशान,
ते छतां अहीं हवा छ उष्ण म्लान.
खीलतां अहीं न फूल,
एटले ज तो कदीक एमनां प्रदर्शनो
भराय, एक साथ फाल ज्यां वर्षनो;
छतां य मोसमो बधी कळाय छे, न थाय भूल,
फूलथी नहीं, न शीत-लू थकी.
परन्तु स्मोल पोक्स, टाइफोइड, फ्लू थकी.
ऊग्यां छ एम तो अहीं य (भूलथी ज ?) जूज वृक्ष,
व्यर्थ ? ने विचित्र ? ना, कदाच ए ज एक आश
के हजु थयो न सर्वनाश;
किन्तु सर्व संगनो सुयोग लाधतां विरूप, रूक्ष,
शून्य म्हेफिलो समां, जहीं न गुंजतां वसंतना स्वरे
विहंगवादको (अहीं कशुं न मुक्त, सौ वसे छ चीडियाघरे);
सदाय निःसहाय ने लजाय किन्तु क्यां लपाय ?
एमने मळ्या नहीं मनुष्य जेम पाय,
जो मळ्या ज होत, क्यारनां थयां न होत चालतां !
शिला सिमेन्ट लोह काच कांकरेट पास बामणा, विशेष सालतां.
अहीं जनावरो करे न आवजाव एम स्पष्ट छे नियम,
अपार एमनी भणी सहानुभूति स्नेह, झू रच्युं, रच्युं छ म्यूज़ियम.

## फाउण्टेन के बस-स्टॉप पर

यहाँ बह रही हवा में अनन्य वास,
जरा-सी साँस तो ले देखो !
"दान्ते" को यह अनन्य या अज्ञात न थी, न थी पराई !
उसका भी वह प्रवास तो (सौभाग्यशाली !) नारकी था ।
यहा है न हॉस्पिटल, न स्लाटर-हाउस, न स्मशान,
फिर भी यहाँ हवा है उष्ण, म्लान !
खिलते यहाँ न फूल,
इसीलिए तो कभी-कभी उनकी होती है प्रदर्शनी,
जहाँ एक साथ पूरे साल-भर की फसल प्रदर्शित की जाती है ।
फिर भी यहाँ सारे मौसमो का लगता है पता, जरा भी गलती नहीं होती,
न फूलो से, न शीत से, न लू से;
किन्तु स्मालपॉक्स, टाइफाइड, फ्लू से ।
उगे है यो तो यहाँ भी (भूल से ही ?) कुछ वृक्ष,
व्यर्थ ? और विचित्र ? नहीं,
शायद इसी एक आशा से कि
अभी हुआ नहीं है सर्वनाश ।
किन्तु सर्व-संग का सुयोग पाकर ये हुए है
विरूप, रूक्ष, शून्य महफिल-से ।
यहाँ वसंत-स्वर में विहंगवादक नही गूँजते,
(यहाँ कोई नही है मुक्त, सभी रहते है चिडियाघरो में)
सदा निःसहाय और लज्जित, किन्तु छिपे कहाँ ?
उन्हे मनुष्यो की भाँति पद प्राप्त नहीं,
यदि प्राप्त होते तो कब के ये चल दिए होते ।
शिला, सीमेंट, लौह, काँच, ककरीट के समीप ये बौने ज़्यादा खटकते हैं ।
यहाँ जानवर आवागमन न करे—ऐसा स्पष्ट नियम है ।
उनके प्रति अपार सहानुभूति-स्नेह है, (तभी तो) जू रचे हैं, म्यूज़ियम रचे है ।

छतां अहीं वही रही हवा महीं अनन्य वास !
आ हवा नथी, अगण्य आ निसास.
जे अहीं तहीं सदा भमे, नमे न निर्गमे,
ग्रसे विशाळ जाळ ट्रामना अनेक तारना, कदीय ना शमे.
निसास ? हा ? असख्य लोकना निसास मात्र,
साथ तीव्र आर्तिना स्वरो नहीं, न चीस के न बूम,
जे बधुं सुण्युं हतुं ज ज्येष्ठ पांडवे,
सुणाय एवुं ना कशुं य आ अनन्य तांडवे,
अवाक वाहनो य, मौन ह्यां विराटरूप; शीत शांत सर्व गात्र
ग्रीष्ममां य, स्वेदसिक्त, अग्नि ना
छतांय धूम !
कोण आ असंख्य लोक नित्य जाय हारबध ?
पूडले पड्यो शुं प्हाण ? मक्षिका सशस्त्र शुं घूमंत क्रोधमां ?
'थवा अलोप अग्रणी थतां सदाय एहनी ज शोधमां ?
हशे शुं सर्व अंध ?
नेत्रमां विलाय तेज ?
एकमेकनी पूठे थता, जता खभेखभा घसी;
छतां न कंप, स्पर्शथी न सेतु एक बे ज वेंत दूर बे उरो रचे,
समीपमां ज तार ऑफिसे रचाय जे क्षणेकमां हजार माइलो वचे.
भर्यो छ अंतरे अपार भेज;

(क्रमशः)

फिर भी यहाँ बह रही हवा में अनन्य वास ।
यह हवा नहीं; ये अनगिनत निसाँस हैं,
जो इधर-उधर सदा घूमते हैं, नभ में और निर्गम में,
जिन्हे ट्राम के अनेक तारो का विशाल जाल ग्रसता है। कभी नही रुकता।
निसाँस ? हाँ, असंख्य जनो का सिर्फ निसाँस,
जिनके साथ तीव्र आर्तता के न स्वर, न चीख, और न टेर;
जिसे सुना था ज्येष्ठ पांडव ने ही एक बार,
वैसा कुछ भी यहाँ इस अनन्य तांडव में सुन नहीं पड़ता ।
वाहन भी अवाक्, यहाँ मौन का विराट् रूप; शीत-शांत सर्व
गात्र में भी, स्वेदसिक्त;
अग्नि नही, तो भी धुआँ ।
ये असंख्य कौन लोग हैं जो नित्य जाते हैं पंक्तिबद्ध ?
क्या छत्ते पर पत्थर फेका गया है कि सहस्रों मधुमक्खियाँ घूम रही हैं
क्रोध में ?
या अपनी रानी के अदृश्य होने पर ये सदा उसीकी खोज मे लगी हैं ?
अरे, यह क्या ? सब ओर अँधेरा ?
नेत्रो में से तेज विलीन होने लगा ?
(लोग) एक-दूसरे के साथ कंधे-से-कंधा
रगड़ते हुए चले जा रहे हैं, पर
फिर भी न कंप; स्पर्श से दो हृदयो के मध्य प्रेम-सेतु न निर्मित,
यद्यपि दो हृदय निकटतम ।
समीप ही तार-घर में तो वह हजारो मीलो के बीच बन जाता है।
(लोगो के) हृदयों में अपार आर्द्रता है ।

धुम्मसे छवायलु, न ऑंधी ना तूफ़ान,
चित्तनुं हजु य मद वायुमान.
सर्व आ कई दिशा भणी रह्या धसी ?
सवेग शी गति !
तमिस्रलोकनी प्रति ?
हजु न सूर्य अस्तमान, मंद मंद पश्चिमे शमे,
प्रलंब होय छांय सांजने समे,
छतांय कोण आ सदाय जेमनी ज छांय ना पडे ?
न सूर्यनी य एम तो कदी य सांपडे !
प्रकाशबिम्ब, दर्पणे न, पथ्थरे पड्यु शमे, कदीय पाछुं ना फरे,
पसार पारदर्शके पड्युं सळग आरपार जै सरे.
हशे स्वयं शु छांय ?
प्रेत सर्व, जेमने न काय ?
के पछी सदेह किन्तु नग्नता न वस्त्रथी निवारता,
हशे शु एटले सदाय जे सुलभ्य ते स्वछांय धारता ?
जणाय सर्वनो जुदो स्वभाव,
कोईने मुखे न भाव,
कोईने क्षणेकमां अनेक भातभातनो,
अभिन्न कोईने सदाय एक जातनो;
अशब्द किन्तु सर्व, एकमेकमां न भेद,
वारिना प्रवाहनो छरी थकी न शक्य छेद;
सोगठां समान शेतरंजना, समान चाल,
हो भले ज कोई श्वेत कोई लाल.
आभथी धरा परे शुं अभ्र होय ऊतर्यु

(क्रमशः)

कुहासा छाया है, पर न ऑधी, न तूफ़ान,
चित्त का वायुमान अब भी है मद।
ये सब किस ओर धँसे जा रहे हैं?
गति भी क्या सवेग है!!
तमिस्र लोक की ओर?
अभी सूर्य अस्त नहीं हुआ है, मद-मंद पश्चिम में विलीन हो रहा है,
संध्या-समय छाया लम्बी होती है,
पर ये है कौन जिनकी छाया कभी पडती ही नही?
यो तो सूर्य की कभी नही पड़ती।
प्रकाश-बिम्ब, दर्पण पर नही, पत्थर पर गिरकर विलीन हो जाता है;
फिर कभी नही लौटता।
और पारदर्शक पर गिरकर सीधा आर-पार निकल जाता है।
तो क्या ये स्वयं छायाएँ है?
सभी प्रेत हैं, जिनकी कायाऍ नही?
या फिर ये है सदेह, किन्तु अपनी नग्नता वस्त्रो से निवारण नहीं करते,
पर सदा सुलभ स्व-छाया ही पहनते हैं।
मालूम होता है : सबका स्वभाव भिन्न है;
किसी के मुँह पर भाव नही,
किसी के क्षण-भर में अनेक प्रकार के भाव,
किसी के सदा ही एक-सा, अभिन्न भाव,
किन्तु सर्व मौन, परस्पर भेद-हीन,
वारि-प्रवाह-सम, जिसे छुरी से भेदना संभव नहीं।
शतरंज के मोहरो-से, एक-सी चाल,
भले ही उनमें कोई सफेद हो या लाल।
आकाश से पृथ्वी पर कोई अभ्र तो नही उतर आया

स्वरूप गोळ लंबगोळ कै प्रकारनु क्षणे क्षणे धर्युं.
समग्र आ समूह शो स्मशानयात्रिको समो सरे,
अवाज मात्र पायनो, गभीर मौन सौ मुखे धरे;
रहस्य मृत्युनु न होय शुं पिछानता,
न शोक, शब्दना विरोधनो य, मृत्युने पवित्र दुर्निवार मानता;
परतु लाश तो नथी खभे, छतांय लागतुं वजन,
विदेह को थयुं नथी सगु स्वजन;
परंतु हा, सुहामणी सुरम्य स्वप्नथी भरी भरी
अतीतमां विलुप्त आज गै सरी !
स्वय हजु जीवंत ए ज एक मात्र सर्वने प्रतीति,
किन्तु जन्म तो थयो न वा थयो य होय ए ज एक भीति,
एटले सदाय जन्मनुं प्रमाण पत्र साथ राखता,
न अन्य कोई एमनी कने मता !
न आम तो कशु य एकमेकमां समान
तो य सर्वने उरे विषादवारुणी,
न नीद, शांति, हेतु, हाम के स्वमान;
जिन्दगी अनंत शुं कथा न होय कारुणी !
अधन्य शु कदीक क्यांक आचर्या अधर्मथी ?
अहीं प्रचड शोकपावके पडया अघोर वासना कुकर्मथी ?

(क्रमशः)

जो क्षण-क्षण में अपना आकार विविध प्रकार का, गोल, लब-गोल
बनाता है ?
यह समग्र समूह स्मशान-यात्रियो की भॉति बढता जा रहा है,
सिर्फ पैरो की आवाज, मुँह पर सभी गभीर मौन धारण किये हुए;
मृत्यु का रहस्य इन्हे ज्ञात नहीं क्या ?
न शोक, न विरोध का एक शब्द, मृत्यु को पवित्र, दुर्निवार मानते हैं ?
किन्तु कंधो पर लाश नही, फिर भी वजन लगता है;
कोई सम्बन्धी, स्वजन विदेह नहीं हुआ है।
परन्तु हॉ, सुन्दर, सुरम्य स्वप्न से भरा-पूरा
"आज" अतीत में फिसलकर विलुप्त हो गया है।
ये स्वय अब भी जीवित हैं, बस, एक-मात्र उसीकी सबको प्रतीति है।
किन्तु जन्म हुआ हो, या न भी हुआ हो—एक मात्र यही भय है।
इसीलिए सदा ये अपने साथ जन्म का प्रमाण-पत्र रखते है।
उनके पास और कोई सम्पत्ति नही;
यो तो इनमे परस्पर कोई समानता भी नही,
तब भी सबके उर में विषाद वारुणी है।
न निद्रा, न शांति, न हेतु, न शक्ति या स्वमान;
जीवन मानो अनन्त करुण-कथा बना है।
क्या ये अधन्य हैं जिन्होने कभी कहीं अधर्म का आचरण कर लिया है ?
—घोर वासना एवं कुकर्म के कारण—ये यहाँ प्रचंड शोक-पावक में
आ गिरे हैं ?

सदाय यातना दहे, सहे छ सर्व दीन,
पापत्रस्त, शापग्रस्त, सर्व नामहीन.
कोईनुं न नाम जाणतो,
परन्तु एक वात तो प्रमाणतो :
कदीक बेपता जहाजना मुसाफरो तणी थशे प्रसिद्ध नाम-आवलि,
हशे ज एमनां य विषे समस्त आ धराय ते थशे समुद्रमां बालि;
कदीक आ विराट ग्रन्थ विश्वनो समाप्त तो थशे,
जरूर एमनां य नाम 'छापभूल' मां हशे.
समग्र आ समूह स्वप्नमां लहुं सरी जतो ?
शुं एमनुं विचारतां हु मारुं नाम विस्मरी जतो !
अशक्य ह्यां स्मृति,
अहीं नरी ज विकृति,
मने ज हुं अजाण लागतो,
न ख्याल ने रहुं पुकारतो : निरंजन !
थतो न अर्थ; मात्र अक्षरो, कई स्वरो कईक व्यंजन;
सविस्मय प्रतीक्षतो, रहुं जवाब मांगतो;
न स्वप्न के न जागृति,
हवे रही नहीं धृति;
सुणाय शब्द 'छे भरो !'
जरीक वार रही सुणाय 'दो कमी करो' !
अहीं थकी य बस अनेक छूटती;
छतां य क्यू न खूटती;

(क्रमशः)

सदा यातना जलाती है, सब कुछ सहते हैं
ये दीन, पापत्रस्त, शोकग्रस्त, सर्व नामहीन
किसी का नाम ज्ञात नहीं,
पर एक बात निश्चित है—
किसी दिन लापता जहाज़ के मुसाफिरो की प्रसिद्ध होगी नामावली,
उसमें इनके भी होगे नाम, यह समस्त धरा समुद्र में धँसेगी,
कभी-न-कभी यह विराट् विश्व-ग्रन्थ समाप्त तो होगा,
निश्चय ही इनके भी नाम "मुद्रण-भूल" में होगे।
यह समस्त समूह स्वप्न में तो नही फिसला जा रहा?
इनका विचार करते-करते मै अपना ही नाम भूला जाता हूँ;
यहाँ तो स्मृति असम्भव,
यहाँ निरी विकृति,
मुझे ही मै अज्ञात-सा लगता हूँ,
ध्यान नही रहता और पुकार उठता हूँ : निरंजन!!
कोई अर्थ नही; मात्र अक्षर, कुछ स्वर, कुछ व्यंजन;
सविस्मय प्रतीक्षा करता हूँ, उत्तर माँगता हूँ,
न स्वप्न, न जागृति,
अब रही नही धृति,
शब्द सुनाई देते हैं—"है, भरो!"
थोड़ी देर बाद फिर सुन पड़ता है—"दो कम करो!"
यही से कई बसें हैं छूटतीं,
फिर भी "क्यू" कम नहीं होती;

*मने हुं मूकतो पूंठे, अचेत अन्य फूटपाथपे ढळी जतो,*
*असंख्य लोकना समूहनी (न चित्तनी ?) भूतावळे भळी जतो.*

**निरंजन भगत**

मै "मुझको" पीछे छोड़, अचेत दूसरे फुटपाथ पर दौड जाता हूँ।
असख्य लोगो के समूह की (चित्त की नही ?) भूतावलि मे खो जाता हूँ!

निरंजन भगत

# चालतां चालतां जोयुं

शहेरनो रात्रिनो मार्ग; विचारोथी भर्यो भर्यो,
तेजीला वीज दीवानी वच्चेथी हु वह्यो जतो.
ओचिता नीरखुं मारी छाया शी सरकी जती,
वेगीली आवतां कार दोडती तीक्ष्ण दृष्टिए !
चांपेली चरणे मारी छाया शी सरकी जती—
(अदृश्य हाथथी जाणे हवामां कोई फेंकतुं);
सामेथी आवतां अन्य वळी त्यां कोई वाहन
घूमती शीघ्र तो एवी मकाने को चडी जती;
पथना दीपना तेजे ढोळायां जळनां समी;
घडीक ठींगणुं रूप लावती तो प्रमाणमां,
ओचिंती वधती किन्तु लांबा को साळिया समी,
एक्की साथे धरे रूप त्रण के चारथी वधु.
मुख्यत्वे आकृति मात्र इन्द्रियोनुं कशुं नहीं.
पुलपे चालतो तोये नदीना पटमां वहे
तीरनां वृक्षनां पर्णो चोंटीने उपरे चढे;
ओचिंती व्योमथी वर्षा पाणी तो पगथी लगी
जळना बिन्दुए बिन्दु आवी तो गेलमां जती.
थभु हुं क्यांक तो केवी जावाने तडपी रहे
व्हेता ए व्हेणनी साथे मूकीने मुजने अरे !
दृष्टिए मेळवी जेनी साथे ना क्षण एक ते
अजाणी नारीना आछा साळुंमां जईने रमे;
आखाये पथने रोके एटली पुष्ट थाय ए,
क्षणनुं सघळुं रूप क्षणमां लुप्त थाय ए;
विरूप रूपनो प्रश्न ? अन्य साथे मळी जवुं;

# चलते-चलते देखा

शहर का रात्रि का मार्ग, विचारो से भरा-पूरा,
तेज़ बिजली के दीयो के बीच से मै गुज़र रहा ।
अचानक देखता हूँ—मेरी छाया क्या ही फिसल रही !
तेजी से कार के आते, दौडती तीक्ष्ण दृष्टि से ।
मेरे चरणो से चिपकी ये, मेरी छाया क्या ही फिसल जाती ।
(अदृश्य हाथ से मानो कोई हवा में फेकता है ।)
सामने से उधर फिर किसी दूसरे वाहन के आते ही
वह शीघ्र ऐसी मुडती है कि किसी मकान पर चढ़ जाती है ।
मार्ग के दीपक के प्रकाश में तो वह गिरे हुए पानी की भॉति ही
दीखती है ।
घड़ी-भर ठिगनी बनती है, अचानक किसी लम्बे छड़-सी बढ जाती है ।
एक साथ रूप धरती है तीन-चार से भी अधिक,
मूलतः वह आकृति-मात्र है, इन्द्रियो का पता नही ।
पुल पर मै चलता हूँ तो वह नदी के पट में बहती है ।
तट के वृक्ष के पत्तो से चिपककर ऊपर चढ़ जाती है ।
अचानक व्योम से वर्षा हुई, पानी पगडंडी तक चढ़ गया,
जल के प्रत्येक बिन्दु के साथ वह होती हर्ष-विभोर !
रुकूँ मै कहीं तो जाने के लिए कैसी तडपती है !!
बहती हुई धारा के साथ वह हो लेती है । अरे, मुझे भी छोड़ जाती है ।
ऑख नहीं मिलाई जिससे एक क्षण के लिए,
उस अज्ञात नारी की महीन साडी पर जाकर खेलती है ।
कभी सारे मार्ग को रोक ले ऐसी चौड़ी हो जाती है ।
पर क्षण का वह सारा रूप क्षण में ही विलुप्त हो जाता है ।
विरूप रूप का प्रश्न ? दूसरो के साथ घुल-मिल जाना,

सभी संयोगो के अधीन होकर टेढ़े-मेढ़े मुड़ जाना।
गाड़ी के मंद चक्र में वह घुल जाती है, और सभी चक्रो में भी !
चलते हुए रहॅट का दृश्य दृष्टि सम्मुख खड़ा होता है।
लक्ष्य पर पहुॅचने में मुझसे पहले पहुँचती है।
अंधेरे किसी कोने में वह देखते-ही-देखते लुप्त हो जाती है।
इसके भिन्न-भिन्न रूप देखते-देखते मै अब क्लांत हो गया हूॅ।
ऑखे मींचकर मै रुकता हूॅ तो वे सभी दृश्य एकत्रित होते हैं।
फिर से ऑखे खोलता हूॅ तो नया कुछ नहीं दीखता।
अनन्त विविध रूपो में "वही मै, वही मै";
छाया को मै मात्र छाया-रूप में ग्रहण नही करता।
ये तो मेरे यथार्थ चित्र छाया-रूप में चलते है।
चलते-चलते मैने अपना ही चल-चित्र यह देखा!!

**प्रियकान्त मणियार**

# जूनुं घर खाली करतां

फंफोस्युं सौ फरी फरा अने हाथ लाग्युंय खास्सुं :
जूनुं झाडुं, टूथब्रश, वळी लक्स साबुनी गोटी,
बोखी शीशी, टिननुं डबलुं, बालदी कूखकाणी,
तूटयां चश्मां, क्लिप, बटन ने टांकणी सोय-दोरो!
लीधुं द्वारे नित लटकतुं नामनुं पाटियुं, जे
मूकी ऊंधुं, सुपरत करी, लारी कीधी विदाय.
ऊभा छेल्ली नजर भरीने जोई लेवा ज भूमि,
ज्यां विताव्यो प्रथम दसको मुग्ध दांपत्य केरो,
ज्यां देवोना परम वर शो पुत्र पाम्यां पनोतो,
ने ज्यांथी रे कठण हृदये अग्निने अंक सोप्यो !
कोलेथी जे नीकळी सहसा ऊठतो बोली जाणे :
"बा-बापु ! ना कशुय भूलियां, एक भूल्यां मने के ?"
खूंची तीणी सजल दृगमां काच केरी कणिका !
उपाडेलां डग उपर शा लोह केरा मणिका !

बालमुकुन्द दवे

# पुराना घर खाली करते हुए

फिर-फिरकर सब ओर टटोला और खासा हाथ भी लगा ·
पुराना झाड़ू, टूथब्रश और लक्स साबुन की बट्टी,
टूटी शीशी, टिन का डिब्बा, कानी बाल्टी,
टूटा चश्मा, क्लिप, बटन और आलपीन-सुई-धागा।
द्वार पर लगी अपने नाम की रोज़ लटकती तख्ती उतार ली,
औंधी रख दी ठेले में; (सब कुछ) सौंप कर विदा किया।
रुके आखिरी बार नजर दौड़ाकर देख लेने वह भूमि—
जहाँ बिताया प्रथम दशक मुग्ध दांपत्य का;
जहाँ देवों के परम वर-सा पुत्र पाया अत्यंत प्रिय
और जहाँ पर ही कठोर हृदय होकर (उसे) अग्नि के अंक में सौंपा।
आज वह कोने से निकलकर मानो सहसा बोल उठता है—
"बा—बापू। और तो कुछ भी नहीं भूले, एक मुझे ही भूल गए?"
मेरे सजल दृग में काँच की एक पैनी कनी चुभी और
उठाये हुए इन कदमों पर ये लोहे के मन-वजन कैसे!

बालमुकुन्द दवे

# मृत्युने

मृत्यु रे ! आववुं तारुं मने आज गमे नहि !
न के जीवनना मारा अधूरा रस छे रह्या.
अधूरा ज रहे ए तो सौना : सद्भाग्य मारु के,
नवे रस हुं चाखीये शक्यो जीवनना जरा.
मान थोडुक ने थोडुं धन, थोडोक प्रेम ने
थोडो धिक्कार ये, थोडुं झूलणुं हर्ष शोकने—
हींचके : आ बधु हुं तो पामीये अहीं छुं शक्यो !
एटलुंय मळ्युं, भाई, केटलांने ? नहि, नहि,
असंतोष नथी मारे हैये एनो जरा पण.

कोटि कोटि मनुष्यो ह्यां जडचित्त अचेष्टता
अखंडित महीं देता वितावी निज आयखुं,
मने तहीं मळ्यु, छोने घडीकेय, तथापि आ
निज चैतन्यनुं ओहो ! केवुं स्फुरण माणवा !
अने चंचळ विश्वे आ सदा निश्चळ निश्चिति
एक मात्र ज तुं : तेने टाळ्युं टाळी शकाय शें?
अने शक्य ज न्होय जो तने टाळवु तो पछी,
केम रे शांतिथी तारी संगमां"नहि चालवुं?

छतां ये कहुं के आजे आववुं तारुं ना गमे
जरा पण मने; ज्यारे युगोना युगने तजी,
अनंत जेवी निद्राने, तजी आळसने वळी,

# मृत्यु से

मृत्यु री, तेरा आना मुझे पसंद नहीं,
इसलिए नही कि मेरे जीवन के रस अभी अधूरे है,
अधूरे ही रहते हैं वे तो सभी के। मेरा तो सौभाग्य है कि
नवो रस जीवन के मै चख भी सका हूँ ज़रा ज़रा—
थोड़ा मान और थोड़ा धन, थोडा प्रेम
और थोड़ा धिक्कार, थोड़ा हर्ष-शोक के झूले में झूलना—
यह सब मै तो यहाँ पा भी सका हूँ।
पर भाई, इतना भी कितनो को मिला?
नहीं, नहीं, असंतोप नहीं है मुझे हृदय में इसका तनिक भी!

कोटि-कोटि मनुष्य यहाँ जड़चित्त, अखडित अचेष्टा मे
अपनी आयु बिता देते हैं।
फिर भी मुझे तो यहाँ मिली, भले ही घडी-भर के लिए,
अपने इस चतन्य के स्फुरण की कैसी सुखानुभूति!
और री मृत्यु, इस चंचल विश्व मे सदा
निश्चल, नि चित एक-मात्र तू ही है।
तू टाली टल ही कैसे सकती है?
और अगर तुझे टालना संभव ही नहीं,
तो फिर तेरे संग शांति से क्यो न चला जाय?

फिर भी मै कहता हूँ आज तेरा आना रुचिकर नही तनिक
भी मुझे!
जब युगो के युग को छोडकर,
अनन्त-सी निद्रा और आलस्य को त्यागकर,

थयो बेठो अने पूर्वे न दीठो, नव वा सुण्यो,
मानवीजातिए, एवो प्रयोग विरलो करी,
मथी देश रह्यो मारो, काजे नवविधानना,
निजना ज नहि, किंतु अहो! जग समस्तना,
त्यारे निज निचोवीने आयखुं जवुं रे गळी,
मळी सिद्धि विषे, भाई, भगीरथ प्रयोगनी :
अहोहो! भाग्य आ केवुं मळ्युं विरल रे मने!

अहीं मनुजने साचा मनु जेम जिवाडवा,
नथाई नदीओ केवी रही आ! धरतं तणे
पडेली अंतरे सुप्त सिद्धिओ प्रकटावीने,
रचवा केवुं वेराने मथी नंदन सा रह्यां!
देशनी पलटावी आ आखी सूरत नाखवा!
अहो! जगत केवुं आ मीट मांडी रह्युं अहीं
अमारी पर! जेवो आ घडीशुं घाट सौ अमे
अम, घाट घडाशे हो तेवो जग समस्तनो!
आवुं कवणने भाग्य सांपड्युं भूतकाळमां?
अने सांपडशे कोने वळी अव भविष्यमां!
सांपड्यो अमने आ तो काळ एक त्रिकालमां!

लोककल्याणना यज्ञे अमारुं अणुए अणु
होमी दई, मळ्यो मोको पामवा कृतकृत्यता!
मने तो उरमां थातुं : हते नवजवान हुं
अत्यारे तो? अने आंखे पडदो आंसुनो ढळे!
अने भीतरमां हैयुं चचणी आगमां जले!

उठ बठा और पहले कभी न देखा और न सुना मानवजाति ने,
एसा विरल प्रयोग कर आज मेरा देश
नवविधान के लिए प्रयत्न कर रहा है,
अपने ही लिए नहीं, किन्तु समस्त जगत् के लिए।
भाई, अपने को निचोडकर, इस भगीरथ प्रयोग की सिद्धि में
जुटकर
आयुष्य को क्षीण करना है।
अहो हो! कसा विरल भाग्य मुझे प्राप्त है यह!

यहाँ मनुष्य को सच्चे मनु की भाँति जिलाने के लिए
ये नदियाँ कैसी नाथी जा रही हैं!
धरती के अनस्तल की सुषुप्त सिद्धियो को प्रकट कर
वीरान में नदन वन रचने को सब प्रयत्नशील है।
देश की सूरत बदलने के लिए सब कटिबद्ध है।
अरे, विश्व हम पर आस लगाये बैठा है
हम यहाँ अपने को जैसा आकार देगे,
समस्त जग का वैसा ही आकार होगा।
ऐसा साभाग्य भूत काल में किसे प्राप्त हुआ था?
और आगे फिर भविष्य में किसे प्राप्त होगा?
यह तो हमें त्रिकाल में ऐसा काल यहाँ मिला है।

लोक-कल्याण के यज्ञ में अपने अणु-अणु को
होमकर कृतकृत्यता पाने का यह मौका मिला है।
मेरे मन मे होता है: काश मै आज नौजवान होता!
और आँखो पर आँसुओ का पर्दा गिर जाता है।
और भीतर-ही-भीतर हृदय-दाहक अग्नि से जलता है।

तदा केम गमे तारी संगमां आज चालवुं ?
तने मरण ! तेथी हुं कहुं के ना मने गमे
जराये आववुं तारुं अत्यारे, मित्र तुं भले !
जाणुं छुं तोय के भाई, तारुं धार्युं ज तुं करे;
आववुं ज हशे त्यारे आवशे तुं अवश्य रे !
तेथी तो भइला ! आजे आटलु एक वीनवुं;
के भले आवजे, धार्युं आववानुं ज होय तो;
पण ना आवजे तारा धाममां चिर शांतिना
मने लइ जवा : आजे शांति ना खपती मने !
आवजे, किन्तु, नेपथ्ये घडी एक लइ जइ,
नवा नाम अने रूपे सज्ज पाछो मने करी,
नवा जोबनना बहारे, तन ने मन संभरी,
मने तरत मैयाने फरीथी अंक मूकवा !

मनसुखलाल झवेरी

तब री मृत्यु ! क्योंकर पसंद आये तेरे संग आज चलना ?
इसीलिए मै तुझसे कहता हूँ कि ज़रा भी मुझे पसंद नहीं है
तेरा अभी आना, भले ही तू मित्र हो !
फिर भी मै जानता हूँ कि तेरा चाहा ही तू करेगी ।
जब तुझे आना ही होगा तब तू आयेगी अवश्य री !!
इसीलिए तो बहिनी, आज इतनी एक विनती करता हूँ—
कि भले ही आना, अगर तूने आने का ही तय किया हो तो;
पर न आना मुझे अपने चिर-शांति के धाम में ले जाने को,
मुझे आज शांति नहीं चाहिए;
किन्तु तू आना, नेपथ्य में क्षण-भर ले जाकर
नये नाम व नये रूप से सुसज्जित कर
फिर से मेरे तन-मन को
नव-यौवन की बहार से परिपूरित कर
मैया के अंक मे पुनः रख देने को !

मनसुखलाल झवेरी

# भूलेश्वरमां एक रात

केवी अहो मसृण सेज!
(रेशमी संस्पर्श)
शीळी लहरी समुद्रनी!
आवासमां एकल
बंध पांपण ...
अने प्रतीक्षा लय-ला' सुषुप्तिनी।
वाजे टकोरा दश....
शेन आरति—
—तणां ददामां चहु ओर मदिरे।
तहीं पूरे-वोल्युम रेडियो ध्वनि.. .
भूकंप....
(ना शेष चळ्यो छतांय ते)
निशीथ (ते शी दलिता)
घरघर
ज्यां लोहनां चक्र भमंत
(कामना) .
आस्फाल्टने मारग अश्व-डाबला ...
अरे कुरुक्षेत्रनी सौ भूतावळ!
क्षणेकनी शांति?—नहीं
न भाग्यमां....
आ ओरडो ते—
अपक्व खोराक भरेल होजरी
समो—
जहीं उंदरनी दडादडी ...
शो रात्रिनो आ अवशिष्ट याम!
छींडी महीं बे रडतां बिडाल. .

# भूलेश्वर में एक रात

कैसी अरे मसृण शया !
(रेशमी संस्पर्श)
शीतल तरंगे समुद्र की !
आवास में अकेला ।
बद पलके
और प्रतीक्षा लय-ला' सुषुप्ति की ।
बजते घटे दस....
चारो आर मंदिरो में शयन-आरती के नक्कारो की आवाज
उसमें रेडियो की ध्वनि पूरे 'वोल्युम' पर.
भूकम्प
(शेप नाग तो अभी हिला नहीं, फिर भी)
यह निशीथ (कितनी दलित)
घर्र्-घर्र्—
जिसमें लोहे के चक्र घूमते है
(कामना)
आर आस्फाल्ट की राह पर घोड़ो की टापे
अरे कुरुक्षेत्र की यह सारी भूतावलि है !
क्षण-भर की शाति ?—नहीं
भाग्य में नहीं
यह कमरा—
अपक्व अन्न से पूर्ण उदरसम.
—जहा चूहो की दौड़-धूप....—
कैसा रात्रि का यह अवशेप याम !
गली में दो बिल्लियाँ रो रही है ..

अने जनारां जन
‘ला इलाह. ’
रे निंद मोरी !
ऊभी बजारे करी जाय भ्रम
एवी न मोडर्न
शी लाज ! भीरुता !
आलोक ना, शब्द नहीं,
अबोल
अधार एने गमतो अकेल
रे निद मोरी
आ तो हवे ब्रह्ममुहूर्त
नेपूर
आरे थकी आवती दूधवाळीना....
ने भैरवी तर्ज विषे वणाय
जे उघडेला दर शाकभाजीना....

माथे लउं ओढण
यत्न अंतिम ..
(आंखे दीधा हस्तथी ना टळे भय)
त्यां
बारणे बेल....
जरा उघाडथी
टाइम्स....
तारीख नवी....
नवो युग....

राजेन्द्र शाह

और आते-जाते लोग....
        "या इलाही    "
रे नीद मेरी !
खुले बाज़ार में प्रेम कर ले
ऐसी नहीं मौडर्न
        क्या लज्जा ! क्या भीरुता !
आलोक नही, शब्द नहीं, अबोल
अकेला नीरव अंधकार इसे पसंद....
रे नीद मेरी....
लो, अब तो ब्राह्म-मुहूर्त
नूपुर-झंकार आरे से आती दूध वाली की
और भैरवी की तर्ज में जुड जाते है
शाक-भाजी के खुले भाव

सिर पर ओढ़ता हूँ मै—
        अतिम प्रयत्न....
(ऑखो पर रखे हुए हाथ से भय नहीं टलता)..
इतने में....
    दरवाजे पर बेल् ...
        जरा-सा खोलते ही—
टाइम्स. ..
    तारीख नई....
        नया युग

राजेन्द्र शाह

# साल मुबारक

"साल मुबारक, अभिनंदन!" अभिनंदन केरो आवो
वरसगांठनो शुभ प्रसंग तम अनेक वरसो आवो."
"एमां अरे साल मुबारको शी?
अने वळी आ अभिनंदनो शां?
फरी फरी आवती वर्षगांठ तो
जहीं सुधी आ जीवीए तहीं सुधी."
अने, अनौचित्य समक्ष सौनी
छतां, मने आ जनना जीव्याना
मिथ्यात्वनो भाव विषाद आव्यो;
व्यापी रह्यु मौन अने विषादनु.

अमारी त्यां आवी पडोशी व्हेन
ओचिती, अल्पाभरणा, शुभ्रवस्त्रा,
सौभाग्य जेनु हजी अल्प मासथी
स्मृति महीं सीमित थै रह्यु 'तु,
आवी जरा सत्वर पाय मांडी
मारी समक्षे गुलगुच्छ मूकी,
पासे उभेली सजनीनी पूठे,
जड़, खसेडी जरी शीर्षवस्त्र,
प्रफुल्ल पुष्पो तणी वेणी बांधी,
वेरी शुभेच्छा कुसुमो समां स्मितो,
अमो हजी जाणुं न जाणुं सर्व
त्यां तो सिधावी निज घेर सत्वर.

# साल मुबारक

—"साल मुबारक ! अभिनदन ! अभिनंदन का,
यह बरसगॉठ का शुभ प्रसंग
अनेक वर्षों तक आये।"
—"अरे, इसमे साल मुबारक क्या ?
और यह अभिनंदन क्या ?
जहॉ तक यह जीना है, वहाँ तक बरसगॉठ तो
वार-बार आती ही रहती है।"
और सबके सम्मुख अनौचित्य के होते हुए भी
मुझमें—इस जन के जीने का मिथ्यात्व का—
विषाद-भाव पैदा हुआ।
और वहाँ विषाद का मौन परिव्याप्त हुआ।

तभी हमारी एक पडौसी बहन अचानक आई,
शुभ्रवस्त्रा, अल्पाभरणा,
जिसका साभाग्य अभी कुछ ही मास से
स्मृति में सीमित हो रहा था।
वह तनिक सत्वर गति से आई;
मेरे सामने गुलदस्ता रखकर,
पास ही खडी सखी के पीछे जाकर,
शीपवस्त्र को जरा खिसकाकर,
प्रफुल्ल पुष्पो की उसने वेणी बॉधी,
फिर शुभेच्छा के सुमनो की भॉति उसने स्मित बिखेरा।
हम इस सबको समझ न समझे—
तब तक तो वह शीघ्र अपने घर चली गई।

मने थयुं : आ मुज वर्षगांठ
न शुं अमारा सहजीवननी य गांठ,
व्हने करी व्यक्त जे पुष्पकाव्ये ?
न तो शु ए अभिनंदन योग्य गांठ ?
ने धन्य ने पुण्य न जीववुं ए,
ज्यां मानवी ढांकी निज व्यथाने
नंदे-'भिनंदे अन्यनां स्नेहसौख्ये ?

ने हुं विचारुं : सहजीवन मात्र लग्ने
छे शक्य, ने अन्य सबंधमां ना ?
आ पुष्पनुं काव्य नथी वणाई
गयुं अमो बेउनी जिदगीमां ?
ने एम तो हुं कदीए न जाणुं
एवी रीते कैंक जनोनी गांठ
हशे वणाती मुज जिंदगीमां !

मुज जिन्दगीमां ?
रे रे कशुं आ अभिमान 'हुं'नुं !
जाणे बधो लोक, समस्त विश्व
फर्यां करे मारी ज आसपास !
शो दृष्टिनो ए भ्रम ! धृष्टता शी !
शी अल्पता ! शी विपरीत दृष्टि !

मैने सोचा : यह मेरी बरसगाँठ—
नहीं क्या हमारे सहजीवन की भी गाँठ,
जिसे व्यक्त किया इस बहिनी ने पुष्प-काव्य में?
तो क्या यह गाँठ अभिनंदन के योग्य नहीं?
और ···· इसमें जीना क्या नहीं धन्य और पुण्य?
कि जहाँ मनुष्य अपनी व्यथा को छिपाकर
अन्य के स्नेह-सौख्य में आनदित होता है और उसे अभिनंदित
करता है?

और मै विचार करता हूँ : सहजीवन क्या मात्र लग्न में ही संभव?
अन्य किसी सम्बन्ध में वह नहीं संभव?
यह पुष्पकाव्य हम दोनो के जीवन में बुन नही गया क्या?
और वैसे तो मै कभी भी जान न सकूँ
इस तरह कई लोगो की गाँठे
मेरे जीवन के साथ बँध ही जाती होगी।

मेरे जीवन के साथ?
अरे! यह "मै" का अभिमान कैसा?
मानो सर्वलोक, समस्त विश्व
मेरे ही आस-पास घूमता रहता है।
कैसा यह दृष्टिभ्रम? कैसी धृष्टता?
कैसी अल्पता? कसी विपरीत दृष्टि?

आ तो गूंथाय पट अद्भुत विश्व केरो,
चैतन्यनो, सकल जीव चराचरोनो;
जेनी समग्रतणी भात नवीन नित्य
जाणी शके न कदि मानवी, तोय राचे,
म्हाले, रमे अवरशुं निज छन्दथी; जे
कल्याण माट, सहुना नित हर्ष माट.
एनो हुं तंतु—बस रोम बनी सुधन्य!

ने आ बधां च्हाय, मने 'भिनंदे,
आ भाई ऊठी बसमां जगा दे,
आ ब्हेन हुं ओळखुं ना तथापि
हसी रचे संपुट हाथनो, ते
मने नहीं, पण सहु ज्यां गूंथाय तेने.

रामनारायण पाठक (स्व.)

यहाँ तो विश्व का अद्भुत पट गूँथा जा रहा है,
चैतन्य का, समस्त चराचर जीवो का।
जिस समग्र की नित्य नूतन छाप
मनुष्य कभी जान ही न सके,
फिर भी उसमें तन्मय रहे; दूसरो के साथ निज छंद से
खेलता रहे।
जो सबके कल्याण के लिए, सबके शाश्वत आनन्द के लिए है।
मै तो उसका एक तंतु-मात्र, एक रोम बनकर धन्य हुआ हूँ।

और ये सभी जो मुझे चाहते हैं, अभिनंदन करते हैं,
यह भाई उठकर मुझे बस मे जगह देते है।
और यह बहन, जिन्हे मै पहचानता नहीं,
फिर भी हँसकर हाथ का संपुट रचती हैं,
वह मुझे नहीं, किन्तु उसे जहाँ सब गूँथे जाते है!!

**रामनारायण पाठक (स्व.)**

# पुष्प थै आवीश

हुं पुष्प थै आवीश तारी पासमां.

तु बाळ नानु खेलतुं होशे तरुनी हेठळे,
हुं टप दई तारा शिरे टपकीश,
तारी आंखनो भोळो अचंबो पीश,
तारी हाथनुं नानुं रमकडुं थै रहीश रमी, भले
तुं पांदडी पींखी पींखी मेले उडाडी आभमां.
हुं पुष्प थै आवीश तारा पासमां.

तु नानकी बाळा हशे कोडे भरी कौमार्यना,
तु केश तारे लाडिली वेणी बनी झूलीश,
तारा कानमां झूली कपोले ताहरे गेलीश,
के गजरो बनी तारा करे सोहीश, मोहीश सर्वनां मन,
तुं भले हो स्वप्ननी डाळे चडी मुजने जती बस विस्मरी.
हुं पुष्प थै आवीश तारी पासमां.

तु हशे जोबन छटाळो छेल को सोहामणो,
हुं हृदय पर तारे बटन आवी जइ बेसीश,
तारी आंगळीनां टेरवां हा पळपळे चूमीश,
तारुं चित्त चोर्यासी दिशे भमतु भले होशे छतां,
शी खबर तुजने अरे के हृदयरस तारो पिनार ज एक हुं.
हुं पुष्प थै आवीश तारी पासमां.

## पुष्प बनकर आऊँगा

मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास !

तू नन्हा-सा बालक खेलता होगा तरु के नीचे,
मै टप-से तेरे सिर पर टपकूँगा,
तेरी आँखो का भोला अचंभा पीऊँगा,
तेरे हाथो का छोटा-सा खिलौना बनकर खेलता रहूँगा।
भले ही तू मेरी पंखुड़ियाँ तोड़-तोड़कर उडा दे आकाश में।
मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास।

तू छोटी-सी बालिका होगी कौमार्य की आशाओ से भरी,
मै तेरे बालो में लाडली वेणी बनकर झूलूँगा—
तेरे कान पर झूलते हुए अठखेलियाँ करूँगा तेरे कपोलो से;
या गजरा बनकर तेरे हाथ पर सुहाऊँगा और सबके मन को
मोहित करूँगा।
तू भले ही सपने की डाली पर चढकर मुझे बस भूल जाय!
मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास!

तू होगा यौवन छटामय कोई छैला, सुहावना,
मै हृदय पर तेरे बटन में आ बैठूँगा।
तेरी उँगलियो की नोको को बार-बार चूमूँगा।
तेरा चित्त सभी दिशाओ में उमग से भले ही भ्रमण करता हो;
तुझे क्या पता कि तेरा हृदय-रस पीने वाला तो एक मै ही हूँ।
मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास!

तुं हशे गौरव-घटाळो को महाजन मानीतो,
हु कंठ तारे हार भरचक सौरभे म्हेकीश,
हु आजानु तारे अंग झूलतो कदम कदमे
संग तव आंदोलतो डोलीश,
तारुं चित्त कोई उदार प्रेमळ निश्चये रहेशे वह्युं,
ए वहनमां तव संग आखुं जगत जै घूमीश हुं.
हुं पुष्प थै आवीश तारी पासमां.

तुं हशे को मानवोत्तर देवचिति संबुद्ध जन,
हुं चरण तारे श्वेत जूई पुष्प पुंज थइ ठरीश,
ए चरणनी रजशुं भळी, रजने सुगंधे सभरीश,
तव आत्म हा परमात्म संगे गुफ्तगूमां लीन लव,
तव द्वाररक्षक धवलतम पावित्र्य धन्वा थैश हुं.
हुं पुष्प थ आवीश तारी पासमां.

सुन्दरम्

तू होगा कोई महाजन, लोकमान्य, गौरव-घटायुक्त,
मै तेरा कंठहार बनकर महकूँगा भरपूर सौरभ से ।
मै आजानु, तेरे अंग पर झूमता हुआ,
तेरे कदमो के साथ ही आंदोलित होऊँगा ।
तेरा चित्त कोई उदार प्रेमल निश्चय में बह रहा होगा,
उस प्रवाह में तेरे साथ समस्त विश्व मे घूमूँगा ।
मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास !

तू होगा कोई मानवोत्तर देवचिति-संबुद्ध जन,
मै तेरे चरण में श्वेत जूही-पुष्प-पुंज बनकर ठहरूँगा ।
तेरे चरणो की रज में घुल-मिलकर उसे सुगध से भर दूँगा ।
जब तेरी आत्मा परमात्मा से गुफ़्तगू करने में लीन होगी,
तब तेरा द्वाररक्षक धवलतम पावित्र्य धन्वा मै बनूँगा ।
मै पुष्प बनकर आऊँगा तेरे पास !

सुन्दरम्

# पूरां पच्चासनी पूठे

'यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः'
भगवद्वाक्य ए मारा आत्मानुं नित्य कौतुक;
छतां अनेक वेळाए दुवायो छुं अनकधा,
ने छे अनेकने दूव्यां जाणीने वा अजाणतां.

असत्यम् के अप्रतिष्ठम् नथी जगत में गण्युं;
जाणीने तीर्थ, जगनुं गुरुत्व उर संभर्युं.
कणशः क्षणशः जे जे लाध्युं ते नित्य संघर्युं.
खरे विविध रूपे हुं पाम्यो छुं प्रीति-उत्सव;
मृदु, मिष्ठ अने मोंघुं माण्युं में मैत्री-सौरभ.

न के अभद्रताथी हुं जीवने अनाभिज्ञ छु,
न के छुं दर्शने एना उद्वेजित ज अल्प हु;
परन्तु अदकु व्हालु गण्युं में भद्र संचवुं;
अभद्रेय घणुं जाण्युं भद्र साधन छे थयुं.

कही वैतरणी शाने राचुं जीवनानिदणे ?
नथी भागीरथी शक्ति-भक्ति गंगावतारणे,
छतांय जगमां जोयुं गंगा वैतरणी बने.
नदी जीवनदात्री छे, पूरो प्रलयक्रूर छे,
मथतां आंबवा तेने औदार्योये अदूर छे.

# पूरे पचास के पीछे

"यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः"
—यह भगवद् वाक्य मेरी आत्मा का नित्य कौतुक रहा।
फिर भी अनेक बार मै विविध रीति से दुखित हुआ
और मैने अनेको को जाने-अनजाने दुःख पहुँचाया।

"असत्यम् वा अप्रतिष्ठम्" मैने नहीं माना जगत,
मानकर तीर्थ, जगत् का गुरुत्व हृदय में संभृत किया।
कणशः क्षणशः जो भी पाया उसका नित्य संग्रह किया।
वस्तुतः विविध रूप में मैने पाया प्रीति-उत्सव।
मृदु, मिष्ठ और मूल्यवान मैत्री-सौरभ का अनुभव मैने किया।

अभद्रता से मै इस जीवन मे रहा अनभिज्ञ नही;
उसके दर्शन से मै कम उद्वेलित नही बना।
किन्तु अत्यंत प्रिय तो माना मैने भद्र का करना संचय,
अभद्र का भद्र-साधन होना भी मैने जाना।

'वैतरणी' कहकर मै जीवन-निन्दा में क्यो आनन्द मानूँ?
न हैं मुझमें भगीरथ-जैसी शक्ति या भक्ति गंगावतारण की।
फिर भी मैने जग में देखा है—वैतरणी का गंगा बनना।
नदी जीवनदात्री है, बाढे प्रलयकारी, क्रूर हैं,
उन्हें पार करने का प्रयत्न करने वाला औदार्य भी दूर नहीं है।

समृद्ध विश्वलीला हो! महा हो विश्वसर्जक!
शुं शुं हुंने नथी अर्प्युं जो के छुं तुच्छ अर्भक!
देह दीधो, दीप दीधो अंधारे ज्योतिदर्शक,
तापसंतापनी वच्चे अमीना हे प्रवर्षक!

विश्वमां ने विश्वपार विलसंतुं विराट जे
जगनी बारीएथी ते द्रष्टाने तो सुदृश्य छे.
नथी द्रष्टापणुं एवु, न तोये व्यर्थ दर्शन;
आस्थाना एक बळथी सधातुं अघमर्षण.

पूरां पच्चासनी पूठे अमस्ती आंख नाखतां
अल्पानुभव यात्रानां मंगळो शां थतां छतां!
मर्त्य लोक तणी यात्रा संजीवनभरी खरे!
भलेने पूर्ण ए थाती मृत्युना स्वस्तिवाचने!
स्वस्तिवाचन ए पाछुं संस्फुरे नवजीवने!
हाथ ने हैयुं आ मारां ऊभर्यां जग-अर्पणे;
जगने अर्प्युं ते शुं में? अर्पवानुंय शुं ज छे?
सत्कार्युं जग, सत्कारुं अल्प हुं तुलसीदले.

सुन्दरजी गो. बेटाई

समृद्ध विश्व-लीला रे ! महान् रे विश्व-सर्जक !
मुझे क्या नहीं दिया—यद्यपि हूँ मै तुच्छ अर्भक ?
यह देह दी, दीप दिया अंधकार में ज्योतिदर्शक !
ताप-संताप-मध्य अमी के हे प्रवर्षक !

विश्व में और विश्व के उस पार विलसित है जो विराट्,
जग के गवाक्ष से वह द्रष्टा को तो सुदृश्य है ही।
पर मै नहीं हूँ ऐसा द्रष्टा ! फिर भी नहीं व्यर्थ दर्शन,
आस्था के एक बल से ही सधता अघमर्षण।

पूरे पचास के पीछे यो दृष्टि फेरते
अल्पानुभव यात्रा के मंगल होते है सुस्पष्ट,
मर्त्यलोक की यात्रा संजीवन से भरी-पूरी,
भले ही इति हो इसकी मृत्यु के स्वस्ति-वाचन में।
स्वस्ति-वाचन भी तो पुनश्च नवजीवन मे संस्फुरित होता है !

मेरे ये कर और हृदय तत्पर रहे हैं जग-समर्पण को;
जग को मैने दिया ही क्या है ? देने को है ही क्या ?
बस, सत्कार किया जग का— सत्कार करता हूँ मै अल्प,
तुलसी-दल से !

**सुन्दरजी गो. बेटाई**

# राईनर मारिया रिल्केने

*समर्पी शुं तारी क्षण क्षण बधी आ जगतने*
*रगे जेना लोही महीं अणु अणु मृत्यु जीवन.*
*कहे, दुःखानंदे पुलकित थईने कवनमां*
*पीधो ने पायो तें जीवन-रस ऐनो ज सहुने ?*

*जुवानी शी वर्षा प्रथम वरसे, ने झरण जे*
*वहे छे ते सौये सतत नहि क्यारेय वहता*
*कुमारा स्रोतोने रण-वन-शिलामां अटकवुं*
*पड, व्हे तोडीए पुनरपि थवा लुप्त ज थता.*

*अने ज्यारे तारुं उर झरण सूक्युं तुज व्यथा*
*हशे केवी जाणुं—मुज हृदयनी ज कथनी.*
*उनां आंसु अंतस्तल ऊकळतो अग्निरस ए*
*समावे ते जाणे धरती अथवा को कवि-उर.*

*रवि रश्मि फूले; फळ रस महीं आ धरतीना*
*अनंताद्वोनी तें किरण-रस-समृद्धि नीरखी.*
*मनुष्योना हाथे नीरखी वळी शक्ति, धरतीनी*
*भरे माटीमां जे रसकसनी सिद्धि अणखूटी.*

# राईनर मारिया रिल्के को

तूने अपना एक-एक क्षण समर्पित किया इस जग को
जिसकी रगो के लहू में मृत्यु के अणु जीवित है ।
कह दे, दुःखानन्द में पुलकित होकर तूने अपनी कविता मे
सभी को जीवन-रस पिलाया और पीया न ?

यौवन-सम सर्वप्रथम जब वर्षा होती है,
तब जो झरने बहने लगते हैं वे सब निरतर कभी नहीं बहते ।
कौमार्य-युक्त स्रोतो को मरुभूमि-बनी-शिलाओ में अटकना पड़ता है।
यदा-कदा वे उन्हे तोड़कर फिर से बहते हैं या सदा के लिए लुप्त
हो जात हैं।

जब तेरा हृदय-स्रोत सूख गया, तब तेरी व्यथा कैसी होगी—
इसे मै खूब समझता हूँ ।—मेरे हृदय की भी वही कथा है ।
ऊष्ण अश्रु और उबलता हुआ अग्नि-रस—अन्तस्तल में जो समा
लेता है
वह या तो पृथ्वी ही हो सकती है या कवि-हृदय ।

रवि-रश्मि प्रकाशित हैं, इस पृथ्वी के फलों और रसो मे
तूने अनन्त काल की किरण-रस-समृद्धि देखी ।
मनुष्य के हाथो की वह शक्ति भी देखी जो धरती की मिट्टी में
अन्न की अनन्त सिद्धि भर देती है।

"अजपे जागुं हुं सतत प्रभु ! तारे जरूर जो
पडे तो आवुं हुं, तुज तरस तो हु ज छीपवुं."
कही एवुं अर्पे, हृदय शकुं एवुं ज अरपी
अ-नामीने किन्तु, शरण उर-दौर्बल्य गणतो.

गुलाबी रातां वा धवल गुल पीळां गुल बधां
गुलोना प्रेमी ओ ! सुमन-सुरभिए मन भर्युं
अने पिवाडी ए मघमघती खुश्बो जगतने
अरे ! ऐनो कांटो तुज मरणनु कारण थयो.
"वर्षे वर्षे ज्यां गुलो खीलतां त्यां
थाये छोने मृत्यु-लेखो कविनां"—
तारा ए शब्द थाओ जीवन-मरण आलेख मारा सदाना.

हरिश्चन्द्र भट्ट (स्व).

"विकलता से मै सतत जागता हूँ, प्रभु! तुझे यदि जरूरत पड़े
तो हाजिर हो जाऊँ। तेरी प्यास मै ही तो बुझा सकता हूँ।"—
इस प्रकार कहकर तू अपना हृदय समर्पित करता है
और मै भी किसी अनाम को वैसे ही समर्पित कर सकूँ—
शरण को उर-दौर्बल्य मानता हूँ।

गुलाबी, लाल, सफेद, पीले—सभी तरह के गुलो के
हे प्रेमी! तूने सुमन-सुरभि से अपना मन भर लिया
और उस महकती हुई खुशबू को दुनिया को पिलाया।
अरे! उसीका कॉटा तेरी मृत्यु का कारण बना।
"प्रति वर्ष जहॉ गुल खिलते है वहॉ
कवि के मृत्यु-लेख भले ही रचे जॉय।"
तेरे ये शब्द सदा ही मेरे जीवन-मरण के आलेख बने।

**हरिश्चन्द्र भट्ट (स्व.)**

# चाल हसीए आ वसंते

ताजा वसतेला
अनामी फूलनी हिमत जुओ,
के
भरयुवामां पथ्थरो—
(खंडेरनां रोडां रह्यां !)
वच्चे पड्या
हसमुख तणो हसमुख चीरी,
चोवीस वर्षोथी उछरतां
लोही-मज्जा-मांस-अस्थिमां
सुगंधित हास्य सींची
मुग्ध पांखडीए हवामां खिलखिल्युं,
के
"चाल हसीए आ वसंते !"

हसमुख पाठक

# चल हँसें इस वसन्त में !

वसंत में ताज़े-खिले इस अनाम
फूल की हिम्मत तो देखो—
कि
पूर्ण यौवन मे, पत्थरो—
(खण्डहर के रोडे रहे !)
—के बीच में पडे हुए,
हॅसमुख के हॅसमुख को चीर कर,
चौबीस वर्षो से पनपते
रक्त-मज्जा-मास-अस्थि में—
सुगन्धित हास्य सीचकर,
मुग्ध पखुडियो से हवा में खिलखिलाकर
कह उठा—
कि
"चल हॅसें इस वसंत में !"

हसमुख पाठक

# तमिष़

चयन : तमिष़ परामर्शदात्री समिति

अनुवाद : श्रीमती आनन्दी रामनाथन्

| कवि-नाम | कविता |
| --- | --- |
| अप़ह्रुप्पित्तन् | जी हर लेती ! |
| ए. एल. वल्लियप्पा | सब हूँ मैं ही ! |
| ए. के. परन्दामनार | प्रेम |
| एस. उमैताणु पिल्लै | ईश्वर एक है |
| ,, ,, ,, | हमारा देश |
| एम. के. तंगवेल | प्रात-कली-सी खुली. ..(पूर्वानुराग) |
| एम. पी. मास्करनेस | गैया |
| ए. शुरुलियाण्डिप् पावलर | अद्वितीय नेहरू |
| गणपतिदासन | भूदान यज्ञ |
| तमिष़मुडि | जागो जोत महान् ! |
| ,, | जुही |
| 'नादि' | हे हिमालय |
| नामक्कल वी. रामलिंगम् पिल्लै | झण्डा फहरा ! |
| पुत्तनेरि आर. सुब्रह्मण्यन | लाल रंग |
| पेरिय स्वामी तूरन | सहकार-कुमारी |
| मुडियरशन | बोलता देवता |
| वी. दुरैसामी | सूखा पत्ता |
| सामि. पष़नियप्पन | मनस्वी |

# वाष्वै उण्डाल् !

कण्णैच्-चिमिट्टिडुम् तारहैयिल्—इळम्
कन्नियवल् विषि मिन्नुदडा !
विण्णिल् उलावरुम् वेण्मदियिल्—अवल्
विन्दै एषिल्निला वीशुदडा !
पण्णैप्-पोषिन्दिडुम् कोकिलगल्—एन्ड्रन्
पावै यवल् मोषि पेशुदडा !
एण्ण अरगिनिल् आडुहिन्ड्राल्—एनिल्
एट्टिप् पिडित्तिडक् कूडुदिल्लै !

विल्लै वलैक्किराल् वानत्तिले—वण्ण
विन्दैयिल् शिन्दै कवर्न्दिडुवाल्
पुल्लिल् ओलिविडुम् तण् पनि नीर्—एषिल्
पूवैयिन् आनन्दक् कण्णीरे ।
कल्लिल् शेदुक्किय शिर्पमैल्लाम्—अवल्
काट्टिडुम् मोहनक्-काट्चिहल्ले
शोल्लिल् एषुत्तिल् शुवडिहलिल्—अवल्
सुन्दरप् पुन्नहै तोन्ड्रुदडा !

कालैक् कदिरवन् तोन्रुमुन्ने—एषिल्
काट्टि नहैक्किराल् कीष वानिल्
मालैप् पोषुदिनिल् पोन्निरमाय्—वानिल्
मायंगल् काट्टि मरैन्दिडुवाल्
शोलै मलर् मणत् तेनरलेन—वन्दु
सुन्दरि इन्ब विरुन्दलिप्पाल्
वालैप् परुवत्तु मंगैयवल्—मन
वानत्तिल मिन्नि एन् वाष्वै उण्डाल् !

अषहुप्पित्तन्

## जी हर लेती !

झिलमिल करते तारों में—बाला के
जगमग जाते नैना मतवाले हैं,
नभ-पथ के सैलानी चन्दा से
छिटकती उसकी छवि-चाँदनी है।
गान-मधु बरसाती कोकिल भी
कूजती बाला की बोली है,
मंच पर ख्यालों के मेरे वह
थिरकती, न हाथ कभी आती है।

तानती आकाश में कमान वह,
रंगों के खेल से है मोहती,
चमकती है घास में जो ओस-बूँद
सुन्दरी की खुशी के आँसू हैं।
शिलाओं में अंकित है जितने शिल्प
सभी है उस मोहिनी की झाँकियाँ,
वाणी में, अक्षर में, ताड-पत्र-लेखों में
सुन्दर स्मित उसका ही सरस दिख जाता है।

प्रात-सूर्य उगने के पहले वह
क्षितिज में छवि दिखा हँस देती
संध्या में सुनहरी बन, नभ में
खेल दिखा माया के छिप जाती।
उपवन सुमन सुगन्धित मलयानिल-सी
सुख अमित लिये आती, दे जाती
सुन्दरी कुमारी वह, मन के
आकाश में चमक, जी हर लेती!

अव्वुप्पित्तन्

# सब हूँ मैं ही !

"जाऊँ सिनेमा देखने, छै आने दे. पिता जी ! "
पिताजी झुँझला पड़ते—"क्यो रे ! भाल्लू से चीखते ?"
"पैसा एक न दूँगा—"
अब बताओ तुम ही
क्या करूँ मै, दोस्तो !

चौके में बैठक में, मुझे घूमता देख लिया
माता डाटती फौरन—"क्यो रे ! बिल्ली से फिरते ?"
"कोई काम तो करते—"
अब बताओ तुम ही
क्या करूँ मै, दोस्तो !

प्रश्नो को समझ न पाकर, भैया के पास जाता
भैया पीटने लगते, क्रोध में आ गरजते—
"कितनी ही मार खाओ, अकड़ न जाती तेरी—
गैडा-मृग कहीं का—आगे पढ़ो बराबर—"
हाय री किस्मत मेरी !
क्या करूँ मै दोस्तो !

शीप्पैक् काणोम् एनरालो
"शिङ्गु शिङ्गु" एनवे एन् अक्काल्
"एण्डा कुरंगे ! एन् शीप्पै
एंगे ओलित्ताय् शोल्लिडुवाय्"
एनरे एन्नैक् केट्किन्राल्
एन्ने शेय्वेन् तोषर्हले !

कणक्कैक् कोडुत्तदुम् विडैशोल्लक्—
करुत्तुडन् एषन्दु "सार् ! सार् ! सार् !
एनक्कुत् तेरियुम् विडै" एनराल्
एनो आशान् शीरुहिरार् !
"आमाम्, कणक्किल् पुलिये तान्,
अमर्वाय् उनदु इडत्तिनिले"
एनरे मट्टम् तट्टुहिरार्
एन्ने शेय्वेन् तोषर्हले ?

काण्डामिरुहम्, करडि, पुलि
काट्टु मिरुहम् एल्लामुम्
नानूदान् एन्रनर् पेरियोर्हल्
नानोरु वार्तै कूरिडुवेन्
मिरुहक्-काट्चि कण्डिडवे
वीणायक् काशैक् कोडुक्कामल्
एन्नैप् पार्त्ते महिषुंगल्
एल्ला मिरुहमुम् नानूदाने ।

ए. एल. वल्लियप्पा

कघा मिले नही तो, बहन जी चिढती आती
फटकारती मुझे भी—"क्यो रे बन्दर! मेरा
कघा कहॉ छिपाया?"—
अब बताओ तुम ही
क्या करूँ मै, दोस्तो!

हिसाब देते गुरु जी, जवाब देने मै भी
तत्परता से उठकर कहता—"गुरु जी! गुरु जी!
उत्तर मुझसे पूछे—" गुरुजी झल्ला पडते
नीचा मुझे दिखाते—"हॉ, गणित में शेर तुम्ही हो
जानता मै बखूबी, जगह अपनी बैठो!"
करूँ तो क्या मै, दोस्तो!

गैडा, भालू, शेर सभी ही, जानवर हुआ हूँ मै ही,
बता दिया बडो ने—
मै भी बात बताऊँ
लखने न्यारे जानवर, चिड़ियाघर को जाना
क्यो पैसे व्यर्थ ही देना?
जाऍ देख मुझे ही, सब जानवर हूँ मै ही!

ए. एल. वल्लियप्पा

# कादल्

## कादल् शिरप्पु

कादल् कादल् एन्रुलहम्
कषरि मूष् हक् काण्हिनरोम्,
ईदिव्वुलहिल् एव्वुयिर्कुम्
इरुक्कुम् इयकैप्-पण्बनरो ?
कादल्, पशिये इव्विरण्डुम्
काणुम् उयिर्हट्-किलैयेनराल्
ओदुम् उलहम् इरुन्दिडुमो ?
उलर्न्द शुडुहाडाहुमनरे !

कालम् वन्दाल् पू मलरुम्
कादल् मलरुम् परुवत्तिल्
आलमदनिल् कादलुक्कु
नण्णिप्-पणियार् यारे कोल् ?
शाल उडलिन् नलमुडैयार्
चतुरर् एनिनुम् वलैप्-पडुवर्
आलहाल नजनूरे
अमुदम् कादल् वाषवमुदम्।

## कादल् तोट्रम

इडात्तिल् पलहाल् काणुवदाल्
इनिदायुच्-चिलनाल् पषहुवदाल्
अडक्कमुडिया आर्वमेषुम्
अदुदान् कादल् उदयम् काण् !

# प्रेम

## *प्रेम-महिमा*

प्रेम, प्रेम
प्रेम ही में
डूबा रहता यह ससार
यह प्रेम, जीव सबकी
स्वाभाविक प्रवृत्ति है
प्रेम औ' भूख
दोनो का यदि
वेग न होता प्राणी मे, तब
संसार कहॉ यह रह जायेगा!
जला स्मशान न बन जायेगा!

मौसम आते, खिलते फूल
उचित आयु मे खिलता प्रेम
प्रेम के आगे जग मे कौन
नही जो झुकता रे!
तन से, मन से, दृढ रहते
चतुर लोग भी फॅसते हैं
हलाहल विष नही यह रे!
अमिय प्रेम है प्राणामृत।

## *प्रेमोदय*

एक स्थान मे कई बार आ—
जा मिलते रहने से,
परिचय से,
आवेग, अदम्य उठना मन मे
प्रेमोदय है तब से, जान।

उडलिन् अषहाल् एषन्दिडिनुम्
उल्लुत्तषहाल् वलरुमदु
दिडमाय् निलैक्क वेण्डुमेनिन्
शिलनाल् अदर्कुप्-पोदावे !

## मुदर्कादल्

अषहाल् मुळैक्कुम् मुदर्कादल्
अदुदान् तोनूरुम् तर्चेयलाय्
पषहप् पषह अक्कादल्
पालुम् पुळिक्कुम् कदैयाहुम् ।
अषहोडुण्मै आट्रलुडन्
अरिय पण्बाल् एषुंकादल्
पषहक् कालम् पल शेल्लिनुम्
पषदिल् कादल् अदुवेयाम् ।

## कादल् इन्नदु एन्बदु

कादल् कादल् एनुमिलैञर्
कादल् इदुवेनररिहिलरे,
मादुम् महनुम् उल्लत्तिल्
मारि मारि वीट्रिरुन्दे
यादुम् पिरिक्क मुडियाद
इयल्बाल् उरुदि उलत्तुडने
कोदिल् अन्बाल् इणैवदुदान्
कुरिक्कुम् कादल् अरिवीरे !

इरुवर् ओनराय् इणैन्दिडवे,
इरण्डु उलंगल् तुडित्तिडुदल्,

जगता यद्यपि प्रेम भाव
शारीरिक सौन्दर्य देख
मन भीतर यह पलना है।
स्थायी होना अगर इसे तो
अल्प परिचय न काफी है।

### *प्रथम प्रेम*

सहसा उठना प्रथम प्रेम
वह जगता तन-आकर्षण से,
परिचय बढ़ते जाने पर,
संभव है, वह घट जाये
आकर्षण यदि मन का हो औ'
शिष्ट, भव्य, हृदय से हो
दृढ़ बनने में समय लगे
पर सच्चा, ऊँचा प्रेम वही।

### *प्रेम क्या है ?*

प्रेम कहते जो नौजवान
प्रेम की बात नहीं जानते हैं।
अनन्य भाव से, अभेद्य चित्त से
दृढ़ता, विश्वास सहित
निष्कपट जो मिलन मन का
होता वह प्रेम जानो।

दो आत्माएँ एक होने
दो हृदय तड़पते हैं

ओरुवर् कुरैये निरैत्तिडमट्—
ट्रोरुवर् शेरत्-तविर्त्तिडुदल्,
पोरुन्दुम् आण्—पेण् उलहिनिले
पुशिक्क इन्बम् पशित्तिडुदल्
अरुमै इलमै उलत्तिनिले
अरुम्बुम् कादल् एन्रिडुवर ।

## उयर् कादल्

अन्बे कादल् पयिर् वलर्कुम्
अरिय पोरुमै निलैयरियुम्,
इन्बक् कादल् पषत्तिडवो
इरुवर् अरिवुम् मिहवेण्डुम् ।
नन्मै यट्र उणर्च्चियनाल्
नण्णुम् कादल् निलैयादु,
पिन्नाल् इरंगा वहैयिनिले
पेरु नर्कादल उयर् कादल् ।

पलनाद् कण्डु पषहुवदाल्
पलवाम् कुरैहल् अरिवदनाल्
नलमाय् इरुन्द ओरुवरिडम्
नाडि वेरुप्पु वरुवदुण्डु,
पलनाल् पषहिक्-कुरै युणर्न्दुम्
पारिल् इरुवर् इणै वदनाल
उलहिल् अदुवे उयर् कादल्
उडैयादिरुक्कुम् अक्-कादल्

## उण्मैक् कादल्

ओरुवन् उलत्तिल् पुहुन्दवल् मट्—
ट्रोरुवन् मनत्तै नाडिडिनुम्,

पूरक एक दूसरे का
होने मन मचलते है
योग्य नर-नारी की
आपसी जो भूख सुख की
नव वय में, हृदय में वह
कलियाती प्रेम बनके

### *ऊँचा प्रेम*

प्रेम की पौंध बढती
सहिष्णु औ' स्थिर मनो में
सफल उसके होने हेतु
समझ वाछित दो तरफ भी
अहित की भावना ले
पाया जो प्रेम, अस्थिर।
पछताये नहीं जिसमें
ऐसा ही प्रेम ऊँचा।
परिचय से बहुत दिन के
बहुतेरी कमी अपनी
जानकर लगाव घटती
परस्पर घृणा उभरती
मिल-जुल रह कई दिन औ'
कमियाँ पहचानकर भी
जो रहते जुडे जग मे
उनका ही प्रेम सच्चा,
कभी वह न टूटता है।

### *सच्चा प्रेम*

एक के हिय मे बसा
दूसरी लाग जोडने पर,

# धरती माता

हे पृथ्वी माता ! तुम्हारी छाती पर करोडो हल चलाकर
किसान मधुर अन्न की राशियाँ उत्पन्न करते है।
तुम्हारे सिर पर लाखो मेघ
वर्षा की बूँद रूपी मोती बरसाकर चले जाते है।
तुम्हारी गोद में हजारो नदियाँ
बहकर अमृत रूपी जल भरती हैं।
तुम्हारी आँखो में अनत आकाश के तारे
प्रकाश के सुन्दर बदनवार रचते है।
तुम युग-युगो का भार सहन करती हुई
विश्वजीवन के रथ को आगे बढाने के लिए
अपना सारा जीवन वितरित करती हो।
तुम्हे सहस्राधिक नमस्कार हैं।

आकाश मे मँडराए हुए मेघ-समूहों से
अमृत रूपी मीठे जल की बूँदो की भिक्षा लेकर
अपने बच्चो को खिला-पिलाकर पालने वाली हे करुणामयी सस्य
श्यामला माँ !
तुम्हारे पुण्य चरणो में तेलुगु के मधुर कवितारूपी प्रसून चढ़ाने
लाया हूँ।

अनल कणमुलु चॅरुगु मार्ताड चंड
किरण गणमुलु सोकि शुष्किंचिपोव
निन्नु गनि कॉंडरेनि गुंडॅलु द्रविंचि
वागुल पारि नीदु तापमुनु मान्पॅ

नीवु वॅच्च वॅच्चगा विह्वलिंचिन
कड गलुगु नरुल गुॅडॅ लॅडु
नीवु पच्च पच्चगा वॅल्गु नप्पुडु
करुवु पोयि पसुल कडुपु निंडु

श्रावण मेघमालिकल
चक्कनि चिक्कनि नीलिनीड नी
पै, विहरिंचि वच्चि नव वर्ष कणम्मुलु चल्लि
नीमॅयिन्
प्लावन माचरिंपग हलम्मुन
नीमुख मदु भाग्य-रे
खा विसरम्मु दिद्दुरु कार्दॅ
कृषीवलुलिपुमीरगन्

कॉळत कदनि नीगर्भ गोल सीम
त्रव्वि चूचिन माकु दर्शन मॉसंगु
तरतराल पुराचरित्र द्रविणमु
युगयुगाल जगत्कला निगमराशि

वलपु दोयिलि वट्टि पडुचु कन्नॅल वोलॅ

अग्नि-वर्षा करने वाले सूर्य के किरण-जाल के ताप से
जब तुम सूख जाती हो
तब तुमको देखकर पर्वतराज का हृदय पिघल जाता है
और वह छोटे-छोटे स्रोतो के रूप मे बहकर
तुम्हारे ताप को दूर करता है।

जब तुम वेदना के वश विह्वल हो जाती हो
तब हृष्ट-पुष्ट मनुष्यो के प्राण भी सूख जाते हैं।
जब तुम हरी-भरी हरियाली से लहलहाती हो तब अकाल दूर हो जाता है
और पशुओ का पेट भर जाता है।

जब सावन के मेघो की घनी और कोमल छाया
तुम पर छा जाती है और जब वे वर्षा के नव बिंदु-कणो को तुम्हारे शरीर पर छिड़ककर
तुम्हे प्लावित करते हैं तब किसान अपने-अपने हल लेकर
तुम्हारे मुख की भाग्य-रेखा को सवारते हैं।

जब तुम्हारे अगाध गर्भ को खोदते हैं
तब हमें युग-युगो का प्राचीन इतिहास रूपी धन
तथा युग-युग के संसार का कला-वैभव दर्शन देता है।

पूल तोटलु चॆल्वु पोहळिप
नम्र भावम्मुनन् दनरि साधुल तीरु,
पड्ड तोटलु सुख प्रदमु गाग
निलु वॆल्ल माधुर्य मौलिकि कतल रीति
चॆरकु तोटलु सुधा झरुलु गुरिय
पसुपुवन्नॆल पॆड्लि पंदिळ्ळ मादिरि
वरिचेलु नेत्र पर्वम्मु सेय
जलमु सोकिन तनु वॆल्ल पुलकरिंचि
हलमु दाकिन पटल पलकरिंचि
कणकणम्मुन बगारु काणिक लॆत्तु
वसुमती नीवु सार्थकाह्वयवु निजमु

नरसिंहाचार्युलु वेमुगंटि

तुम्हारे पुष्पोद्यान प्रेमाजलिबद्ध युवती कन्याओ के समान
अपनी निराली छटा दिखाते है।
नम्र साधुओ की भॉति फलोद्यान अवनत होकर सुखप्रद होते हैं।
इक्षु-वन आमूल चूड मधुरिमा से छलककर कविता की तरह
अमृत के झरने बहाते है।
धान के क्षेत्र पीले-पीले वैवाहिक वितानो के सदृश
नेत्र-रजन करते है।
जल-स्पर्श होने पर तुम्हारा शरीर रोमांचित हो उठता है।
हल लगने पर उपज उभर उठती है।
कण-कण में सोने की शलाकाएँ प्राप्त होती है।
इस प्रकार तुम सार्थक नामधेया वसुमती हो।

**नरसिंहाचार्युलु वेमुगंटि**

# नागार्जुन सागरमु

इक्ष्वाकु वंशाक्षि-
तींद्र चद्रुल कीर्ति-
कौमुदुलु नल्गडल
कलय विरिसिन नाडु
कृष्ण वेणी तर-
गिाण पयः किंकिणुलु
त्रिशरण क्वाणाल
देसल निपिन नाडु
श्रीपर्वताग्रम्मु
सिहलागत बौद्ध
भिक्षुवुल विज्ञान
पीठकम्मगु नाडु
सिद्धार्थुनि विशुद्ध
सिद्धांत बीजमुलु
शाखोपशाखलै
सागि पोयिन नाडु
नेनु जीविंचि यु-
न्नानचु भाविंचि
पलिकितु गेय का-
व्यमुनु हृदयमु पेंचि

आदिगों कृष्णम्म न-
व्याप्सरोंगन भंगि
नडयाडे नांध्र भ
नदनोद्यानमुन
अल्लदुगों कृष्णवे-

# नागार्जुन सागर

इक्ष्वाकु वश के
राजचन्द्रो की कीर्ति-चन्द्रिकाएँ
जब चारो दिशाओ में
फली थीं,
अपनी मधुर ध्वनियो से
सारी दिशाओ को भर दिया था,
श्री पर्वत
जब सिंहलदेशागत बौद्ध भिक्षुओ का
विज्ञान पीठ बना था,
जब सिद्धार्थ के विशुद्ध
सिद्धांत-बीज
बड़े-बडे वृक्ष बनकर
फैल गए थे,
तब मै अपने को
विद्यमान मानकर
अपने हृदय का विस्तार करके
गीत-काव्य लिखता हूँ।

लो, देखो! कृष्णा नदी
नव अप्सरा के समान
आंध्रभूमि के नदन वन में टहलती है।
लो दर्शन करो!
कृष्णा नदी द्रवमान बौद्ध धम के रूप में

णम्म विद्रावरू-
पमु दाल्चि नट्टि बौ-
द्धमुवोलॅ कदलाडॅ
आमॅ ऑकसारि मन-
सार पॉंगिनचालु
इनाडु कुंगिपो
यिन शातवाहनुल
वैभवोन्नति मिन्नु
वाकतरगल दाकु
आमॅ ऑकमारु नो
रार पल्किन चालु
पदि वेल किन्नरलु
पदिवेल किन्नॅरल
हृदय तंत्रिकल म्रो
यिचिनटुलनिपिचु
आमॅ ऑक पर्यायि
मदरि पॉंगिपोयि चालु
अमरावती मंदि-
रांतर शिला शय्य
लंदु निद्दुर लेचु
अप्सरो भामिनुल
मॅयि विरुपुलॅ तोचु
हॉयलु मॅरुपुलु वीच

बहती है।
वह एक बार बढे तो
अवनंत शातवाहनो की वैभवोन्नति
आज भी उसमें
आकाश-गगा की तरगो से स्पर्श करेगी।
वह एक वार
मुख खोलकर गर्जन करे तो
ऐसा विदित होता है कि
मानो सहस्रो किन्नर और किन्नरियॉं
वीणाओ के हृदय-तारो को
झकृत करते हो।
वह एक वार
चौंक पड़ेगी तो
ऐसा मालूम होता है
कि अमरावती के मंदिरान्तर्गत शिलारूपी
शय्याओं से जाग पड़ने वाली
अप्सराओ के शरीर की लचक हो
और सौंदर्य की बिजली

आमॅ कन्बॉमल कॅन
यैन चापमु लेदु
आमॅ तरगलु पॉंद
नट्टि रूपमु लेदु
ज्योत्स्नाभिसारिकल
सुमनोज्ञ वसनांच
लमुलु सन्ननि गाड्पु
लकु चलिचिन यट्टुल;
शरदंबरमुन पि
जलु पिजलुग वीचि
मॅल मॅल्लग सागु
मेघ मालिक लट्टुल;
आमॅ कॅरटालु चि
त्राति चित्रमुलैन
गतुलतो पयानिंचु
कवितले यनिपिंचु

बोधिसत्वुनि मूर्ध
मुनु सदा परिवेष्ट-
नमु सेयु दुर्निरी-
क्ष्य महोर्मिलहरुलट्लु :
शाक्यर्षि कडकंटि
चायलंदुन वॅल्ल
वलुदुकु करुणार्द्र
ललित भावनलट्लु :

दाडती हो।
सुदर चाप भी उसकी भौहो के समान नही हो। ऐसा कोई
रूप नहीं है
जिसे उसकी तरंगो ने न ग्रहण किया हो।
उसकी लहरें ज्यो अभिसारिकाओं के
मंदवायु में हिलने वाले कोमल वसनाचल के समान,
शरदाकाश मे रुई के समान
धीरे-धीरे आगे बढ़ने वाले मेघो की भॉति,
चित्र-विचित्र गतियों से बढती है।
ऐसा भान होता है कि
वे स्वय कविताएँ हो।

उसकी लहरें बोधिसत्त्व के सिर पर
सदा परिवेष्टित
एवं दुर्निरीक्ष्य तेजोमय लहरो के समान
तथा उनके अपांगो की छाया में
लहराने वाली

आमॆ कॆरटालु दि-
व्याति दिव्यमुलैन
रूपुरेकलु दाल्चु
चूपुकदक निल्चु

आमॆ यॊडिलोन नि-
द्रावस्थ लोनुन्न
शिशुवल विधान प-
व्वि वयलॊप्पारु
आमॆ दक्षिण हस्त
मदि कॊनि पवलिच्चु
श्री पर्वतुडु रा-
शीभूत सहनुडु
नागार्जुनुनि पद
न्यास मात्रमुचेन
श्रीपर्वतुंडु वॆन्नॆ
लै, पोयि विलसिचॆ
नागार्जुननि बोध-
ना सुधाधुनि लोन
श्री पर्वतुडु वॆन्न
यै पोयि विकसिंचॆ
नागार्जुनुनि मेध-
लो गट्लु तॆगि पारु
विज्ञानमु रसाय-
नज्ञानमै पॊंगॆ

करुणार्द्र भावनाओ की
तरगो के सदृश अत्यधिक दिव्यरूपो को
धारण करती हैं
और दृष्टि से ओझल होती हैं।

उसकी गोद में
हरे-भरे मैदान निद्रित शिशुओ की भाँति
शोभित हैं। उसके दाहिनी ओर
सहनशीलता की राशि
श्रीपर्वत स्थित है। नागार्जुन के पदार्पण-मात्र से
श्री पर्वत चद्रिका-सदृश
शोभित हुआ है।
नागार्जुन के
उपदेशामृत की ध्वनि मे
श्री पर्वत नवनीत के रूप मे
विकसित हुआ है।
नागार्जुन के मस्तिष्क मे
असीम वैभव के साथ
विज्ञान रसायन-ज्ञान के रूप में
उमड पड़ा।

नागार्जुनुडु चूपि
नट्टि नूत्न पथम्मु
बौद्धमत सौध स-
म्प्राप्ति सोपानम्मु
नागार्जुनुनि पट्टल
ननलॆत्तु भक्ति स-
भ्रममुलो तनपेरु
मरचॆ श्री पर्वतुडु
मरचि श्री पर्वतुडु
मलचुकॊनॆ तनुतानु
नागार्जुनुनि पेर
नव वैभवमु मीर

नारायण रॆड्डी सी.

नागार्जुन का दिखाया हुआ
नवीन मार्ग
बौद्ध-धर्म-रूपी सौध तक
पहुँचने को सोपान है।

नागार्जुन के प्रति
उमड़नेवाली भक्ति के
अपार संभ्रम मे
श्री पर्वत अपना नाम तक
भूल गया। यहाँ तक कि
नागार्जुन पर्वत नाम से
नव-वैभव के साथ
प्रवर्त्तित हो चला।

नारायण रॆड्डी सी.

# चिन्निपूलु

चिंत तोने चिविकि पोते, वगपुतोने दिगुलु वडिते
चित विडची चेरु कॉम्मनि, दिगुलु विडची तेरु कॉम्मनि
चिन्नि पूले पलुकरिंचायी
चिन्नि वाडनि चॅलिमि चूपायी ।

ऍव्वरॅरुगनि वाधतोने
नव्वुलॅरुगनि बाट लोने
ऑटि गाने निलाचि पोते
वॅंट रम्मनि पिलिचि पॉतू
दारि पोये येटि नीरमु
लॅटि कोयी चितलनुचू
माटलाडी वलपु चूपायी
वाटि लागे मॅलगमन्नायी !

एडद चेसे रोदनलतो
मनसु लोने कुमिलि पोतू
वेडि यूर्पुल वॅतल पालै
वॅर्रिनै ने कुंगि पोते
होरु गालिकि मारु पलिके
पैरु भूसुल पैन नॅगिरे
पिकिलि पिट्टले पलुकरिचायी !
पिन्न वाडनि कनिकारिचायी !

# छोटे फूल

जब मै चिताओं के मारे घुल रहा था और दुःखो के कारण व्याकुल था
तब छोटे फूलो ने मुझे बुलाकर कहा
"चिंता छोडकर हमारे पास आओ और व्याकुलता तजकर प्रसन्न हो जाओ !"
मुझे नादान समझकर फूलो ने मुझ पर स्नेह की वर्षा की ।

परानभिज्ञ व्यथा से
हास्य-विहीन जीवन-मार्ग पर
जब मै अकेला खड़ा था,
तब पार्श्व में बहने वाले नहर के जल ने
मुझे अपने साथ आने को बुलाया
और भरे प्रेम से कहा कि—
तुम क्यो चिंतित हो । हम-जैसे रहो।—

हृदय के रोदन के कारण
और उष्ण उसाँसो की उष्णता से
जब मै मन-ही-मन कुम्हलाता हुआ
पागल के सदृश उदास रहा
तब झझा के साथ वार्तालाप करने वाले
हरे-भरे खेतो पर जो बुलबुलें उड़ती हैं,
उन्होने मुझसे बाते की
और मुझे अनजान समझकर
मेरे ऊपर दया दिखाई

काली घटाओ के
घनांधकार से आकुलित जीवन की
गाथाओ का स्मरण करके
जब मै पृथ्वी पर गिरकर छटपटा रहा था
तब जुगनुओ ने ही मुझे प्रकाश दिखाया
और झींगुरो ने ही जगाया।

मुरया

# मॆरुपु-वॆलुगु

मॆरपो वॆलुगो चूडु।
स्वरमुनु सवरिंचुक पाडु॥—मॆरपो
मरपु मुसुगु तॆर यिरुलनु वीडि
तूरुपु देसलो तोचुनॆदो—मॆरपो

मॆरपु जारुलो विरिसिन भावमु
मरियदक मायम्मगुनो
वॆलुगुन मुनिगि वॆडलिन भावमु
विश्वमुनॆ वॆलिगिंचुनदो॥

रागपात्र लो भावमधुवुलो
नींगलम्मुलो ऊगुनॆ दो
नव गीतम्मदि नाल्गुदिक्कुला
युवलोकमु तललू पुनदे॥—मॆरपो

अरुण रश्मि विकसिंचु कमलमु
कुंकुमम्मु शोभन करमु।
उषःकांत नॆम्मोगमु शांतिलो
रुषाद्वेषमुलु कनरावॆ॥—मॆरपो

तॆलुवारिने लोकम्मंता
तीव्रारुण मै पोवुना
आकुलडुगुन मचुविंदुवुलु
अदमैन पूवुलु लेवा॥—मॆरपो।

रजनीकांत रावु बालांत्रपु

## विद्युत्-प्रकाश

बिजली है या उजाला है? देखो न?
अपना स्वर ठीक करके गाओ—
विस्मृति के आवरण से फैले अंधकार को
त्यागकर पूर्व दिशा में कुछ दिखाई दे रहा है।

बिजली की रेखा में विकसित भाव
पहुँच के बाहर होकर अन्तर्धान ही होगा क्या?
उजाले में निमज्जित होकर
निकला हुआ भाव
विश्व को प्रकाशित करेगा न!

राग रूपी पात्र में, भाव रूपी मधु में,
और तुम्हारे कंठ में कुछ झूम रहा है।
वह नवगीत है, जो चारों दिशाओं में फैलकर
युवकों के सिर हिलाता है।

अरुण रश्मियों से विकसित कमल
कुंकुम के समान शोभादायक है।
उषः कान्ता के प्रिय मुख की शांति में
क्रोध और द्वेष नहीं दिखाई देते।

सुबह होने पर सारा विश्व
क्या तीव्रारुण हो जायगा?
पत्रों की आड़ में
ओस-बिन्दु रूपी सुन्दर पुष्प नहीं हैं क्या?

**रजनीकांत रावु बालांत्रपु**

# सायं संध्य

अस्तगत मार्ताण्ड हेमरुचि
शशि कॉर कपरबॉत्तिन हारति
कटे? अभ्रचरन्मेघम्मुल
कप्पुरपारति मीदि धूपमुल
अलले. विलसत्काल भुजगम गतुले.
यूहामतुले, लतले
सडि सेयकये नडयाडुगद,
उडुमणुलनु फणमंदु ताल्चुगद
चित्रकोटि रूपमुलनंदुगद
पश्चिम वृक्ष वॅग ब्राकुंगद
पडमटिट ने शुचिमति दिद्देनो
मणि दीपम्मुल मुग्गुलदमुग
ए सांब्राणिकि पुट्टिन वीपोग तावुल
सायवायुस्पर्शल!
ऍट्टि यपूर्व मनोहर चित्रमु
तरुवुल्लापिन संध्यागगनमु
ऍत सचलनमॆंत सभ्रममु
श्वेत विहंग श्रेणी विहरण
मॆंतटि दॆंतटि दीकवियानंदमु
निरवधिकमु रसनिमज्जनमु
नास्तिनि अस्तिग मार्च गलिगिन दॊदि
मरॆय्यादि भावन कॅटनु?

रमणा रॅड्डि के. वी.

# सायं संध्या

तुमने देखा है? पश्चिम दिशा, अस्तगत सूर्य की
स्वर्णिल कांति से
चन्द्रमा की आरती उतार रही है।
आकाश में विचरण करने वाले मेघ
कपूर की आरती से निष्क्रात धुएँ की लहरों के सदृश हैं।
काल भुजंग की कुटिल गतियों के समान,
उनकी गति है।
मनुष्य की कल्पना के सदृश हैं।
लताओं की भाँति नीरव रूप से चलते हैं न?
नक्षत्र रूपी रत्नों को अपने फणों पर धारण करते हैं न?
चित्र-विचित्र रूप धारण करते हैं न?
पश्चिम दिशा रूपी वृक्ष पर
चढ़ बैठते हैं न।
पश्चिम के प्रांगण में जाने किस बुद्धिमती स्त्री ने
मणियों का चौक पूरन किया है।
सायंकाल के वायुस्पर्श से
कसी साम्राणी जैसा परिमल निकल रहा है।
वृक्षों के बीच में से दर्शन देने वाला संध्याकाश
कैसा अपूर्व मनोहर चित्र है।
श्रेणीबद्ध होकर चलने वाले श्वेत विहंगों का विहार
मन में कितना संभ्रम पैदा करता है?
कवियों के लिए इसमें कितनी आनंद सामग्री भरी पड़ी है!
भावना से बढ़कर 'नास्ति' को
'अस्ति' में कौन परिवर्तित कर सकता है।

**रमणा रेड्डि के. वी.**

# निरुक्तमु

नायॆद मूलमद्रमुन नैजपु तीयनि पालयूट लॆ
वो, यिव मूरि नन्नोक महोदधिगा पॊन
रिचॆडिन् शरी
रायितमन रूपमु रसाकृतिगा चॆलु वॊंदि
नाकु नौ
रा! यॊडलंतयुन् हृदयमै हृदयंबु रसानुभूतियै

नाकेदो यॊक पूर्वजन्मुनयदै कर्मबंधम्मुले
वो कल्पिंचॆन? देहबंधित गुणांभोवाह
रूपम्मु ल
ट्ले काकुडिन देह मेमिटि मरिट्ले
सर्व वाङ्शील शो
भाकल्पाकृतिगा हृदंतरमपांप्राणम्मुगा
नुंडॆडिन्

नायॆद लोनि तीयनि दनम्मुलु नन्नुनु मुग्धु जेयु चु
न्नायि रस प्रपंच परिणाहमहः परिमाणमुल् मनः
स्थायिकि नित्य नूत्न परिधानमुलै रसराजधानि-रे
खायति रम्य रम्य परिखापरिणाम। विशिष्टमार्गमुल्

अधिगत मी मनोगमन मंदालि यंदपु तॆल्लचारिकल्
प्रथित गिरां प्रमाण परिवर्तनमुल् कविता प्रसन्नता
पृथुकमु लात्म वैभव नवीन सनाथ रहस्य धर्ममुल्
मधुर महानुभूति गत मार्ग सहोदरमुल् जयिंचॆडिन्

## निरुक्त

मेरे दिल की थाह मे सहज माधुर्य की
क्षीर-स्रोतस्विनियो ने उत्पन्न हो, मुझे एक महोदधि-सा
बना दिया।
फलतः शरीर की परिधि में निबद्ध मेरा रूप
रसाकृति में परिवर्तित हुआ
और मेरा शरीर हृदय में, और हृदय रसानुभूति मे परिणत हुए।

किसी पूर्व जन्म के कर्म बंधनो ने
न जाने गुण-जलदो के विभिन्नरूपो की कल्पना मुझमें
की होगी।
नहीं तो यह मेरा शरीर क्यो इतना द्रवशील होवे
और हृदय अपाप्राण क्यो हो रहे?

मेरे हृदय की मधुरिमाएँ मुझे मुग्ध बना रही है,
जो रस जगत् के विशाल परिमाण हो,
मन के ऊँचे स्तर के लिए नित्य नवीन परिधान हो शोभा दे
रही हैं।
ये निःसंदेह रस राजधानी की रेखाएँ है,
जो सुन्दर-सुन्दर परिखाओ की भाँति विशिष्ट मार्गों मे इसे
घेरे हुए हैं।

इस मनोगमन की धवल रेखाएँ अधिगत हुई है।
जो वाग्देवी के प्रशस्त प्रमाण-परिवर्तन है,
प्रसन्न कविता के मृदुल किशोर है,
आत्म-वैभव मे नवीन रहस्यपूर्ण धर्म है
और हैं मधुर महानुभूति के सब्रह्मचारी।
हृदय की ऐसी धवल रेखाओ की जय हो।

मॅत्तनि पाल वॅन्नॅलल मीगड कट्टिनवी रसध्वनुल्
गुत्तुलु पूचि सौरभमु क्रॉत्तन लैनवि भावकल्पनल्
चित्तमुनन् प्रचार दश चॉदिन यट्टि निरुक्त कारणं
बात्त जय प्रसिद्ध मधुराधिक साधन हेतु वय्यॅडिन्

रामलिंगेश्वरराव्रु तुम्मलपल्लि

ये रस-ध्वनियाँ मुग्ध चद्रिकाओ की मलाइयाँ हैं।
ये भाव और कल्पनाएँ पुष्प-गुच्छो की भाँति नवीन कुसुमो
के द्वारा नूतन सौरभ महका रही हैं।
जो कारण अभिव्यक्ति के परे होकर हृदय में परिव्याप्त है,
वह प्रसिद्ध जयशील मधुरिमा की साधन-हेतु बने।

रामलिंगेश्वरराव् तुम्मलपल्लि

# भाव संकीर्तनमु—१

चदल चुक्कलपेरि जपमाल लीवोयि।
तोलिमंतरपुपाट तोचुदाक-
कडलि मुत्तेपु नाव नडिपिंप गदवोयि।
ब्रदुकु पेटलपाट लदुकु दाक-
ब्रदुकुटामनि तोट पल्लविपगदोयि
जीव कोकिलमु कूजिचु दाक
जीव वीणनु प्रपंचिचि मीटगदोयि
आत्मरागालाप मदुदाक
प्रणय वाहिनुल् गात्रगोत्रमुल देरलि
चारुलै वच्चि प्रणवाब्धि बडिनदाक
जीव गायकुल् निनु जेरि पोवुदाक
मैमरचु दाक पाटलु मान्पकु प्रभु

नेनाडु माटलु निगमपु दोटलो
शुकभाषणमुलुगा श्रुतुल निंते
ने वाडुपाटलु निर्मल श्रुतिवीथि
सामगानमुलुगा सतरिंते ?
ने श्रायु ज्ञातलु नीचित्र सृष्टिलो
ब्रह्म सूत्रमुलुगा ब्रस्तरिंते ?
ने जेयु कैतलु निखिल भारतमुलो
नात्म भारतमुगा ननुवर्दिंते ?
अलवु चेगादु—आशचे नडुगु चुंटि
चलमुचेगादु—चनवुचे वलुकु चुंटि
चेवचे गादु-चेलिमिचे जेप्पुचुंटि
मोदल ननिपिंचि तुदिनि नव्वेदुगद प्रभु

## भाव संकीर्तन—१

हे प्रभु ! प्रणव मत्र के गीन के हृदयगम होने तक
आकाश के तारो की जपमाला बनाकर दो !
जब तक मेरे जीवन-गीत ठीक नही बैटते
तब तक मेरे जी-सागर में मोतियो की मेरी नाव चलाओ !

मेरी जीवन-कोकिला जब तक कूकती नही
तब नक वसंतोद्यान को पल्लवित करो ! मेरी आत्मा जब तक
रागालाप नहीं करती
तब नक मेरी जीवन-वीणा के तारो का सुर मिलाकर झकृत
करते रहो ! प्रणय की नदियाँ शरीर रूपी पर्वतो को लॉघकर
परिचारिकाओ की भाँति प्रणव-सागर में विलीन न हो,
जीव रूपी गायक जब तक तुम्हारे सन्निधान में न पहुँचे
और अपनी सुधि-बुधि न खो बैटते
तब तक मेरे गान का निषेध मत करो !

हे प्रभु ! मेरी बातो को निगम रूपी उद्यान के
शुक भाषण की भाँति कानो में भरते हो न ।
मेरे गाए हुए गीतो को निर्मल वेद-वीथी में
साम-गान के सदृश संकलित करते हो न ।
जो मेरी रचना है, उसको अपनी चित्र-सृष्टि में
ब्रह्मसूत्रो के समान प्रस्तार करते हो न ।
मेरी कविताओ को समग्र भारत मे
'आत्म भारत' बनाकर अनुवाद करोगे न ?
मै शक्तिमान होकर नहीं, आशावान् होकर पूछ रहा हूँ।
मै आग्रह से नहीं, बल्कि हेल-मेल से बोल रहा हूँ ।
मै समर्थ होकर नहीं,
परंतु स्नेह के साथ कहता हूँ ।
पहले इस प्रकार मुझसे कहाकर अन में उपहास करोगे ?

प्रभु गोपुरमु पूर्ण भक्ति चे गट्टिंचि
गोप राजेत्तिचे श्रीपताक
रक्ति कीर्तनल दारकमुलो बट्टिंचि
त्याग राजेत्तिंचे नमृतनौक
भक्ति काव्यमु राम भद्रुडे पल्किंप
बोतराजूदिंचे भुवन मुरलि
ललित काव्यमु कुशीलवुलचे बाडिंचि
मुनिराजु म्रोगिंचे मुक्ति वीण
वारिलो नेव्वडनु गानिवाड नैन
नदिति पताक नौकाश्रयबु गटि
मुरलि नूदुचुनुंटि नीशरणमादि
वीण म्रोगितनिक नीवे विनदगुप्रभु

ओंटि नेननि नोच्चु कोंटिनि गावोलु
जट नेननि यच्चु कोंटि वीवे
पदमंददनि वेरिं पडितिनि गाबोलु
पदमुलंदिचि कापाडितीवे
अर्थमुन्नदे यनि यनुकोंटिगावोलु
श्रुतुलंटि चूपि नव्वितिवि नीवे
भाव्यमा यनि तोट्रू पडितिनि गाबोलु
उपनिषद्भावाल नूर्चितीवे
मनसु व्रासिनदनुकोन जनिति नेमो
मनसु व्रासिन यनुमाट मलपि-यिदिये
भक्त ततिपाट-ज्ञानुल बाट-भाव
सूनमुल पेट यनि येद जूपवे प्रभु।

वेंकटरावु बालांत्रपु

प्रभु—! समग्र भक्ति के साथ तुम्हारे मदिर का गोपुर बनवाकर
भक्त गोपन्न ने उस पर श्री पताका फहराई।
त्यागराजु ने प्रेम भरे कीर्तनो को तारक मन्त्र मे निमज्जित करके
अमृत नौका चढाई।
पोतन्न ने श्री रामचन्द्र जी की प्रेरणा से भक्ति-काव्य की रचना करके
भुवन-मुरली बजवाई।
मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकि ने कुश-लवो के द्वारा
काव्य का ललित एव मधुर गान कराया
और भक्ति-वीणा को झकृत किया।
यद्यपि मै उनमें से कोई भी नहीं हूँ
तथापि मै तुम्हारी पताका के पास पहुँचा,
नौकाश्रय पाया और वशी बजाने लगा।
तुम्हारी शरण मिली अब तो बीन बजाऊँगा।
हे प्रभु! तुम्हीं इसका आलाप सुनो!

कदाचित् मै अपने को अकेला समझकर व्यथित रहा।
तब तुमने अपना साथ देकर मुझे दुकेला बनाया।
कदाचित् मै निराश रहा कि तुम्हारे चरणो की प्राप्ति नहीं होगी।
तब चरणो की शरण देकर तुमने मेरी रक्षा की।
कदाचित् मैने सोचा कि इसमें क्या अर्थ है?
तब तुम श्रुतियो का प्रमाण देकर मुस्कुराए।
प्रायः मैं असमजस मे पडा हूँगा कि यह उचित होगा क्या।
तब तुमने उपनिषदो के भाव मेरे हृदय में घोल दिये।
प्रायः मैने सोचा कि यह सब मैने लिखा
तब तुमने मेरा वह अहकार भुला दिया
और मेरे हृदय में दिखाया है
कि यह भक्तो का गाना है।
यह ज्ञानियो का मार्ग है।
और भावकुसुमो की लडी है।

वेंकटरावु बालांत्रपु

# भावसंकीर्तनमु—२

वलपु वुट्टिन वाच्चि ग्रालदा येॅलदेटि
पूवु पिल्चुन तन्नु वोॅट्टु पेट्टि ?
चिवरु लेत्तिन जूचि चेरदा कोयिल
येॅल मावि पिल्चुनें ईल गोट्टि ?
वेॅन्नेॅल गनि पोॅंगु वेट्टदा कलशाब्धि
जाबिल्लि पिल्चुने सैग गोॅट्टि ?
मेॅरुपु दोॅचिन वेचि पुरिविप्पदाकोॅकि
केरु ने मव्वु केकिसलु गोॅट्टि ?
भक्ति भाव कीर्तनमुल पट्टु लरसि
प्रेमलो वाचि नन्नु वल्करितु गाक
कूर्मि नातोडनिट नाडुकोॅदु गाक
पेर्मिचे निन्नु रम्मनि पिलुचुट प्रभु

निगि नव्वुलुनिचेॅ निनुगांचि काकुन्न
मिलमिल चुक्कलेमिटिकि दोचु
वनि पुल्कलॉलयिचेॅ निनुगांचि काकुन्न
मृदुलतांतवु लेमिटिकि दोचु
नीरधि मिनुमुट्टे निनुगांचि काकुन्न
पटु तरंगवु लेमिटिकि दोचु
नेल पट्टमु गट्टे निनु गांचि काकुन्न
निटु सस्य लक्ष्मु लेमिटिकिदोचु
प्रकृति निन्नुगांचि श्रमियिचेॅ गाबोलु
काक युन्न प्रणयगाथ लेल ?
विश्वमेॅपुडु निन्नु वेडु गाबोलु गा
देनि प्रणवगान मेटिकि प्रभु ?

वेंकटरावु बालांत्रपु

## भाव संकीर्तन—२

क्या भ्रमर प्रेमी होकर स्वय
पुष्पो पर नहीं मँडराता?
पुष्प को उसे आहूत करने की क्या आवश्यकता है?
नन्हे रसाल वृक्षों के पल्लवो को देखकर
क्या कोकिला आप-ही-आप नहीं आ जाती?
रसाल उसको सीटी बजाकर कब बुलाता है?
चंद्रिका को देखते ही क्या समुद्र मे ज्वार नहीं उभर आता?
चन्द्रमा संकेत देकर उसे कब बुलाता है?
मयूर गगन की चंचला को देखकर अपना पंख नहीं फैलाता?
बादल उसे आवाज देकर कब बुलाता है?
भक्तिभाव से भरे मेरे कीर्तन सुनकर
प्रेमार्द्र हो मुझे बुलाओ न!
सस्नेह मेरे संग खेलो न?
मै तुमको सप्रेम बुला रहा हूँ।

तुम्हें देखकर आकाश हँस पड़ता है,
नहीं तो झिलमिलाते तारे क्यो दिखाई देते।
तुम्हारे दर्शन-मात्र से सागर गगन का स्पर्श करता है,
नहीं तो उसमें उत्ताल तरंगे क्यो उठती।
तुमको देखकर उद्यान वन रोमाचित हो उठा है,
नहीं तो मृदुल लतान क्यो उत्पन्न होते है?
तुमको देखकर पृथ्वी का राज्याभिषेक होता है,
नहीं तो सस्यश्यामला लक्ष्मी क्यो दिखाई देती?
कदाचित् प्रकृति तुम्हारे दर्शन पर भूलभुलैयाँ मे पड़ गई है,
नहीं तो प्रणय-गाथाएँ क्यो कर चलती है।
विश्व सदैव तुमसे प्रार्थना करता है,
नहीं तो प्रणव का अविरल गीत क्यो सुनाई दे रहा है?

**वेंकटरावु बालांत्रपु**

# भाव भागीरथी

परिपूर्ण वयि शोभल्लन् जिलकुचुन् पर्वॅत्तुनीमूर्तिआं-
तर मालिन्यमु दोॅचेनीमधुरविन्यासवुलो नोॅक्क सु
दर स्वर्गंबुलभिप जेसिति, भवत्सान्निध्यमाशिंचि ना
चरमाध्यायमुलन् मुगिचॅदनु स्वेच्छन् भावभागीरथी

हिमवत्पर्वत मुन्नतोन्नतमु तल्ली नीदु जन्मप्रदे-
शमु, विस्तारपु भूमुलंदु बडि संचारंबु गाविंतु नी-
रमुलन् कटकपालिनी गमन मार्गंबापगालेवु, सं-
यमुली लोतुल मुन्कलॅत्त गलरंबा! भाव भागीरथी।

शिवुनॅनन् तलदान्नि पोयॅदवु नीचे बंडुलोकम्मुना
व्यवसायं बादि सर्वसम्मतमु नीयालिगनं बद्भुतं
बवु, ने युत्तमलोक दर्शनमो यापादिंचु नॅतेनि स-
स्तवनीयंबुलु नीचरित्रमुलु माता भाव भागीरथी।

# भाव भागीरथी

हे भाव भागीरथी ! शोभामयी तुम्हारी संपूर्ण मूर्ति ने
मेरे हृदय की मलिनता को दूर कर दिया है।
तुम्हारे मधुर विन्यास मे मुझे एक
सुन्दर स्वर्ग की झलक मिली है।
ईश्वर-सान्निध्य की आशा करके मै
अपने जीवन के चरम अध्यायो को स्वेच्छा पूर्वक समाप्त करूँगा।

हे माते ! भाव भागीरथि ! तुम्हारा जन्म-स्थान
उन्नतोन्नत हिमालय पर्वत है।
मैदानो में उतरकर तुम बहती हो,
तुम्हारे जल-प्रवाह को रास्ते मे पड़ने वाले कॉटे भी नहीं रोक सकते।
संयमी ही तुम्हारे जल की गहराई में अवगाहन कर सकते है।

हे माते भाव भागीरथि ! तुम शिवजी के सिर पर भी पॉव रखकर
बह जाती हो। संसार तुम्हारे कारण सस्य श्यामल होता है।
तुम्हारा कार्य सर्वजनसम्मत है।
तुम्हारा परिष्वंग अद्भुत है और किसी उत्तम लोक का दर्शन कराने वाला है।
तुम्हारी लीलाएँ प्रशसनीय हैं।

तमल्लोनन् दॉरकॉन्न भक्ति बुधुलंतानिन्नुपासिंतुरा-
गम सूक्तुल् प्रकटिंचु नीयललु ओगुन् हृद्यमै, सस्मृति-
श्रमलो नी सहवास सौख्यमु सुधा सारंबुगा नैंतुगो
प्यमुलॅन्नेनि वचिंतुवार्धितुलकंबा! भाव भागीरथी।

नीनैर्मल्यमुजूचि स्वीयहृदि नैंते पूतमुन् जेसि, स
द्योनिर्माण मॉनर्चॅ प्रेमरस संदोहंबु, यात्रार्थियै
नाना शैवलिनुल् गमिचि यॉक तृष्णा बाधितुंडब ओ
ज्ञानानंद रसस्वरूप सम भूषा! भाव भागीरथी

श्रीनिवासमूर्ति बॅल्लूरि

तेलुगु

हे भाव भागीरथि! भक्ति-प्रपूर्ण हृदयो से सभी सज्जन
तुम्हारी उपासना करते है।
आगम-सूक्तियो को प्रकाशित करने वाली तुम्हारी वीचियाँ
हृदयंगम ध्वनि कर रही है।
संसार के श्रम-पूर्ण जीवन में तुम्हारे शीतल सहवास का
सुख अमृत-सार के सदृश मानता हूँ।
हे माँ! तुम प्रार्थियो को बहुत-सी
रहस्यपूर्ण बाते सुनाती हो।

हे ज्ञान और आनंद रस रूपी भूषण समान रूप से
धारण करने वाली भाव-भागीरथि!
तुम्हारी निर्मलता को देखकर तृष्णा पीडित व्यक्ति
अपने हृदय को बहुत पवित्र करके उसे प्रेम रस संदोह से भर
लेता है।
अपनी इस साधना में तीर्थ-यात्री होकर नाना नदियों को पार
कर लेता है।

श्रीनिवासमूर्ति बेल्लूरि



# मन्मथावाह्नमु (उगादि)

(१)

उगादि प्रॉद्दुल उत्सवमुललो
मनोरथवुलु मधुपथमंटग
प्रियवुगा निनु पिलुमु रावोय्
नवीन वत्सरनाथ ! मन्मथा !

(२)

सरस्तरंगमुलु चलुव पान्पुलुग
उयालवूगे ऑयारि तम्मुल
मिलिदकन्यलु मॅलु कॉल्पेदरु
उषस्सुमगल कषायकाकलि

(३)

रसाल पल्लव रक्तगुच्छमुलु
पिसालि वलपुलु देसलनु विसरन्
तमिचु पिकमुलु तप्तकंठमुलु
द्रविचि तीपुल तिक्कलॅत्तगा

(४)

शिरीष शाखल चेपसरुलुगा
अलंकरिचॅनु अलरु जॉपमुलु
चॅलगॅ चिटिजाजुलु वनीनटी
पदाल कुलिकॅडि वॅन्नमुव्वलै

(५)

प्रसन्न रसमय पर्वपारणा
परायणवयि सरल सरलमुग;
विनग नायॅनु विमल शुक शृति
अशोक सुमनोहरमॅन महिन्

सुब्बाराव़ु रायप्रोलु

## मन्मथावाहन[1]

हे प्रभु !

हे नववर्ष मन्मथ !
इस नव वर्षारंभ के उत्सवों में
हमारे मनोरथ जब मधु मार्ग पर अग्रसर होते हैं,
तब प्रेम के साथ हम तुम्हारा आमंत्रण कर रहे हैं।

आओ न !

सरोवर की लहरों रूपी शीतल शय्याओं पर
झूमने वाले कमलों को भ्रमर-कन्याएँ,
इस उषःकाल में मंगलकारी काकली ध्वनियों से जगा रही हैं।

रसालों के अरुण पल्लव-समूह
चारों दिशाओं में सुगंध फैलाते हैं
और इस समय मदमाते कोकिल
अपने मधुर कंठों से कलनाद की वर्षा
करते हुए झूम रहे हैं।

वन नटी के चरणों में जूही के फूल
ऐसी शोभा दे रहे हैं, मानो नवनीत के घुँघरू हों।

अशोक-पुष्पों से शोभित पृथ्वी पर
चैत्र पर्व के रसमय भोजन में आलसी बने हुए शुकों की
श्रुतिमधुर ध्वनियाँ
सरल कोमलता के साथ सुनाई दे रही हैं।

**सुब्बाराव रायप्रोलु**

१. मन्मथ, साठ वर्षों में एक है। उसीका आह्वान इस कवि ने कविता में किया है। नये वत्सर के प्रथम दिन पर तेलुगु लोग त्योहार मनाते हैं।

# पंजाबी

चयन : पंजाबी परामर्शदात्री समिति

अनुवाद : हरिभजन सिंह

| कवि-नाम | कविता |
|---|---|
| अजायब चित्रकार | इतिहास कह रहा है |
| अमृता प्रीतम | मैं गीत लिख रही हूँ |
| ईश्वर सिंह | पक्षी |
| गुरुचरण सिंह रामपुरी | एशिया एक है |
| बावा बलवंत | कमल-सरोवर |
| मोहन सिंह | त्रिशूल |
| सन्त सिंह सेखों | उद्देश्य |
| सन्तोख सिंह धीर | एशिया |
| सुरजीत रामपुरी | रात की चूनरी कब फटेगी |
| हरनाम सिंह 'नाज़' | यों वे मेरे आँगन आए |

# इतिहास बोलदा ए

इतिहास बोलदा ए:
ओह रोहडया समे ने
वगदे समे दी जिस ने
रफ़्तार ना पछाणी ।

इक जुग्ग ऑवदा ए
इक जुग्ग जॉवदा ए
रुक्दी नही समे दे
रथ दी कदे रवानी ।

झडदे ने पत पुराणे
नव्यॉदी रुत्त आउँदी
गल्ल एह नवीनता दी
है बहुत ही पुराणी ।

वैरी मनुक्खता दे
अपणी ने मौत मरदे
रहँदी मनुक्खता दी
पर अमर एह कहाणी ।

लक्ख खूहणियॉ खपॉदे
खप चुके ताण वाले,
पर लोकता कदे वी
होई नहीं निताणी ।

चंगेज़ ते हलाकू
होए हजार पैदा,
मुके, मुका न सके
लोकॉ दी ज़िंदगानी ।

## इतिहास कह रहा है

इतिहास कह रहा है :
समय उसे बहा ले जायगा
जो बहते समय की
गति से रहा अपरिचित

एक युग आता है
एक युग जाता है
किन्तु काल-रथ की गति
रुकती नहीं कदापि

पुराने पत्ते झड़ते हैं
नये पत्तो की ऋतु आती है
नव्यता की यह गाथा
बहुत ही प्राचीन है

मानवता के शत्रु
मरते है अपनी मृत्यु स्वयं
पर मानवता की रहती है
युग-युग तक अमर कहानी

लक्ष-लक्ष अक्षौहिणियो को मारने में समथ
स्वयं मर-खप गए
किन्तु लोक-जीवन कभी
असमर्थ नहीं होता है

चंगेज़ और हलाकू—
सरीखे सहस्रो जन्मे और
मिट गए, पर मिटा न सके
लोक-जीवन को

ऐटम दे बाप भावें,
भुल्ले ने पाप अन्दर
हस्ती उन्हाँ दी, ओहनाँ
दे कार्यों मुकाणी।

आ के बहार रहणी
ए साँझीवालता दी
रहणी नहीं हमेशा
दुनियाँ दी वंड काणी

लोकाँ दी लहर वधदी
होई नूँ कौण रोके
कद कोई रोक सक्या
विफरे हडाँ दा पाणी

धरती दे पुत्तराँ ने
हन जित्तणे सितारे
सुणदी हमेश मैनूँ
एह है भविक्ख-वाणी

किरती ही जिंदगी दा
होके रहेगा राणा,
ते किरत ही सुनक्खी
होणी अख़ीर राणी

एह तत्त कड्ढे हन मैं,
जुग्गाँ दी ज़िंदगी 'चों
मक्खण नूँ रिड़क कड्ढे
ज्यों दुद्ध 'चों मधाणी।

एटम के जनक यद्यपि
भूले हैं, मत्त पापाचार मे
उनका अस्तित्व मिटा देगे
उनके ही दुष्कर्म

आकर ही रहेगी मधुऋतु
साम्यवाद की
टिक न सकेगी सदा के लिए
संसार में कानी-वॉट

लोक-लहर बढती है
रोके से कब रुकती है
भला कभी कौन कब रोक सका
बाढ का प्रवाह अदम्य।

धरती के पुत्रो को
अधिकार करना है नक्षत्रो पर
यह भविष्य-वाणी
मुझे सदैव सुनाई देती है।

श्रमिक ही इस जीवन का
राजा बनकर रहेगा
अन्ततोगत्वा, श्रम ही बन के रहेगा
उसकी सुन्दर रानी

यह तत्त्व निकाला है मैंने
युग-जीवन से
ज्यो दूध से निकलता है
मन्थन के द्वारा नवनीत

किरती ते किरत नूँ ए
सौं सौं सलाम मेरा,
जुग्गाँ दे ढाडियाँ ने
एहनाँ दी वार गाणी ।

अजायब चित्रकार

श्रम और श्रमिक को है
शतश: मेरा प्रणाम
युग-युग के चारण
गायेंगे इनकी गाथा।

अजायब चित्रकार

# मैं गीत लिखदी हाँ

मेरी मुहब्बत सुपन्यॉ दे
लक्ख पल्ले ओढ़दी
सत्ते आकाश फोल के
तेरी दहलीज ढूंडदी

हद्दा दीवारॉ, दूरियॉ
ते हक्क नहीं कुझ कूण दा
ढूँडदी है ज़िदगी फिर
इक बहाना ज्यूण दा

मैं गीत लिखदी हॉ · ·

उमर भर दी आरज़ू है
उमर भर दे ग़म दा राज़
सोचदी हॉ शायद कोई
बण जाये मेरी आवाज़

बण जाये आवाज़ मेरी
अज ज़माने दी आवाज़
मेरे ग़म दे राज अन्दर
वस जाये दुनिया दा राज़

इश्क़ है नाकाम मेरा
रह जाये नाकाम एह
सोचदी हॉ, दे जाये पर
इक मेरा पैग़ाम एह

## मैं गीत लिख रही हूँ

ओढ रही है प्रीति मेरी
स्वप्नों की लाख ओढनियाँ
अनावरण कर सप्त गगन
है ढूँढ रही, प्रिय, तेरी दहलीज़।

सीमाएँ हैं, प्राचीरें हैं औ' दूरी
तिस पर अधिकार नही है कुछ कहने का
ढूँढ रहा है जीवन
फिर जीने का एक बहाना।

मै गीत लिख रही हूँ—

जीवन-भर की वाञ्छा अपूर्ण
आजीवन पीड़ा का रहस्य
सोच रही हूँ शायद कोई
मम वाणी बन जाए।

मेरी वाणी बन जाए
युग-भर की वाणी आज
मेरी पीड़ा के रहस्य मे
बस जाए जगती का राज।

निष्फल मेरी प्रीति
रहे निष्फल ही बेशक
सोच रही हूँ, दे जाए पर
यह मेरा संदेश।

गीत मेरे कर दे मेरे
इश्क दा करज़ा अदा
तेरी हर इक सतर 'चो
आवे जमाने दी सदा

मेरी मुहब्बत दे चिराग़ !
एह स्याहियाँ बदल दे
गीत मेरे खून दे !
एह ज़ार-शाहियाँ बदल दे

फिर किसे दी आबरू दा
फिर किसे दे प्यार दा
फेर सौदा ना करे
सिक्का किसे जरदार दा

फिर कणक दे पालकाँ नूँ
लाम न सद्दे कोई
फिर जवानी उड्डदी नूँ
पैर न मिद्धे कोई

धरत अम्बर साड़नी
फिर अग्ग न भड़के कोई
फेर दोधे दाण्याँ 'ते
जहर ना छिड़के कोई

कतलगाहाँ दी कहानी
फिर कोई दोहराय न
फिर किसे दा हुस्न मण्डी विच
बुलाया जाय न

हे मम गीत, चुका दे
ऋण मेरी सुप्रीति का
तेरी पंक्ति-पंक्ति से
मुखरित हो यह सारा विश्व।

हे मम प्रीति-सुदीप
मेटो ये सब अन्धकार
हे मम रक्त-सुगीत
बदलो ज़ारशाहियाँ सारी।

पुनः किसी लज्जा का
अथवा सुप्रीति का
सौदा कर पाए न
किसी धनपति का सिक्का

फिर गेहूँ के पालक को
मत युद्ध-निमन्त्रण आए
पुनः न उठते यौवन को
पद्-दलित कोई कर पाए

पुनः धरणि अम्बर दाहक
पावक भड़क न जाए
दुग्ध-वर्ण दानो पर कोई
गरल छिड़क मत पाए।

वध्य-शिला की कथा
न फिर दुहराये कोई
फिर न किसी का रूप
बुलाया जाय हाट पर।

*हसरतॉं अजमादियॉं ने*
*फिर कलम दे जोर नूॅं*

*मैं गीत लिखदी हॉं—*

*कि हसरतॉं दे गीत फिर*
*लिखणे ना पैण होर नूॅं*

*मैं गीत लिखदी हॉं...*

अमृता प्रीतम

फिर अपूर्ण साधे दे रही चुनौती
लेखनी की क्षमता को

मै गीत लिख रही हूँ—

कि फिर अतृप्ति के गीत
न लिखने पड़े किसी को

मै गीत लिख रही हूँ।

अमृता प्रीतम

# पखेरू

उठदियॉं लाटॉं परॉं चो
पर पखेरू उड रिहा ए ।
देखके उसदी उडारी
हो रहे पैदा शिकारी ।
नाल उसदे उड रही ए
दिल च लत्थी हर कटारी ।
हौली हौली पंख हिलदे,
ज्यों हवा दे हौक्यॉं ते
हस्सके ने फुल्ल खिलदे ।
दिल 'चों उसदे हौसले दा
खून जेहड़ा चो रिहा ए,
आउण वाले जुग्ग नूँ ओह
दे अनोखी लोअ रिहा ए ।
अग्ग ही कुछ होर शायद
अग्ग उसदी नूँ बुझाये ।
इश्क है जद मच्च उठदा
कौण उसनूं ठण्ड पाये ।
बिजलियॉं दे आहूलणे वल
फेर हुण ओह मुड़ रिहा ए ।
उठदियॉं लाटॉं परॉं चों
पर पखेरू उड़ रिहा ए

पिंजरे तोड़े बथेरे;
दिन बिताया रात करके
रात कट्टी हर सवेरे ।

# पक्षी

पख कर रहे वमन ज्वाल
पर पक्षी उडता जाए,
उसकी देख उडान
शिकारी लालायित है।
मंग विहग के उडती जाए।
उर में उतरी कोटि कटार।
धीरे-धीरे पख हिले
ज्यो समीर के नि:श्वासो पर
हँसकर पुष्प खिले।
उसके अन्तस् से बहना जो
साहस-रक्त-प्रवाह
आगामी युग को प्रदान करना
अनुपम आलोक।
पावक जाल प्रबलतर शायद
उसकी अग्नि बुझाय,
प्रेम-ज्वाल जब धधक उठे
तब कौन शमन कर पाय
चपलाओ का नीड जिधर
उस ओर विहग मुड जाय
पख कर रहे वमन ज्वाल
पर पक्षी उडता जाए।

अगणित पिंजरे तोड़ चुका वह
दिवस निशा सम बीते उसका
प्रात रात-सी उसकी

प्रतिपल, घडी, दिवस, प्रतिमास
ऋतुओ की जडता पर उसने
अपने गीत बिखेरे
किन्तु समय के ऊसर चाहे गीत न ये उग पाएँ
कौन, भला, जो दहक रहे
अंगार चुगे, खा जाएँ,
नव अरुणोदय से रँग लेकर
धूमिल, बुझते, तारक के
उर से लगता जाए।
पख कर रहे वमन ज्वाल
पर पक्षी उड़ता जाए।

लपट उठ रही है पखो से
पंख झुलस झड़ जाएँ,
छू जाते है जिनको, सत्वर
वे तारक सड़ जाएँ।
प्रीति-दीप्ति को सहन कर सके
अनुपम साहस वाला,
नित्य मरण बनता तारक का
अरुणोदय उजियाला।
उसके उर में उबल रहे है
अगणित गीत, अगीत,
किन्तु इन्हीं गीतो से है
अनुप्राणित उसका जीवन।
कौन देख पाया प्रत्यक्ष को
कौन जान पाया परोक्ष को
अपनी-अपनी क्षमता के अनुरूप
सभी को पीडा का वरदान।

*एह महा पासार सारा*
*उस लई क्यों थुड रिहा ए।*
*अग्ग लग्गी ए परॉ नूॅं*
*पर पखेरू उड़ रिहा ए।*

**ईश्वर सिंह**

क्यों यह महा प्रसार
विहग को लघुतर होता जाए।
पंख कर रहे वमन ज्वाल
पर पक्षी उड़ता जाए।

ईश्वर सिंह

# एशिया दी साँझ

जागी मुसकणी चानणी बुल्लियां ते, खिडियॉ सरघियॉ सारे जहान अन्दर
मचले गीत मानुक्ख दी हिक्कडी विच, खिडे फुल्ल जीकर बियाबान अन्दर
मलके अक्खियॉ आकडॉ अकल भन्ने, हीरे निक्कले लुके जो खान अन्दर
धडकी प्रीत सुहप्पणॉ, जजब्यॉ दी, हर इक हाणी जवान रकान अन्दर
ताल मेहनतॉ तों लया जजब्यॉ ने, नाच लै लया झूमदी खेतियॉ तों
जम्मी भुक्ख फिर रूप दे मानणे दी, सागर, सूरजॉ, छल्लॉ, बरेतियॉ तों।

पब्बॉ भार हो मलकडे नूर तुरया, धुन्दॉ वहशता सोच ने छाणियॉ ने
कल्लयॉ औकडॉ दुक्ख न कट्ट होगे, लोकॉ सॉझ दियॉ बरकतॉ जाणियॉ ने
प्रीत वरी क्वारियॉ धरतियॉ दी, हिक्कॉ उसदियॉ कड्डयॉ माणियॉ ने
जित्तियां शक्तियां सब्भो मनुक्ख राणे, उसदे कम्म कीते वावॉ पाणियॉ ने
कोमल कला ते मज्हब दे फुल्ल हस्से, दित्तियॉ एशिया इन्हॉ नूँ लोरियॉ ने
लघे जुग तहज़ीब मुट्यार होके हिन्द यूनान विच खेडियॉ होरियॉ ने

गल्ल जग ते महक दे वॉग उड्डी, धरती पूरबी दियॉ खुशहालियॉ दी,
सोना उग्गदा ओहदियॉ मिट्टियॉ चों, कीमत मिले पूरी घालॉ घालियॉ दी,
वणजॉ लई लोकीं आये चीर सागर, धोखे नाल खोही दौलत हालियॉ दी
आई अग्ग नूं मालकण जदों वण गई, रोई अक्ख सी उदों पंजालियॉ दी
हाकम वण ग्या 'हुनर पंघूरड़े'[1] दा, साडे आप जो रिजक लई आया सी
रत्त चूस लई जोक दे वॉग सारी, जेहा मोत दा पंजडा पाया सी

---

१. एशिया

# एशिया एक है

ओटों पर मुस्कान की ज्योत्स्ना जागी, अखिल विश्व में ऊषा बिखर गई,
मानव-उर में गीत मचलने लगे, जैसे निर्जन में पुष्प खिले,
बुद्धि आँखे मलती हुई, अँगड़ाई लेती हुई, जागी, जैसे खान से छिपे हीरे निकलें,
प्रत्येक सम-वय युवक और युवती के सौंदर्य और भाव प्रीति से अनुप्राणित हुए,
भाव-समूह ने श्रम से ताल लिया और झूमते खेतो से नृत्य की लय,
सागर, सूर्य, लहर और मरुभूमि में रूपास्वादन की भूख फिर से चमकी।

आलोक दबे पाँव चला, मानव-बुद्धि ने वहशत के कुहासे छान डाले,
ये विकट दुःख अकेले न कटेंगे, लोग ऐक्य की सदुपयोगिता को जान गये,
सबने कुँआरी धरती की प्रीति का वरण किया और मिलकर उसके वक्ष
का आस्वादन किया,
मानवराज ने सब शक्तियों पर विजय पाई; जल, पवन उसके पनिहार बने,
ललितकला और धर्म के पुष्प हँसे, एशिया ने इनको लोरी दी,
इस प्रकार कई युग उपरान्त सभ्यता कौमार-प्राप्त हो भारत-यूनान में
फाग खेलने लगी।

प्राच्य धरती की समृद्धि-गाथा महक के समान अखिल विश्व में फैल गई—
उसकी धरती स्वर्ण उगलती है, वहाँ श्रम पूर्णतः पुरस्कृत होता है।
लोग सागर चीरकर यहाँ व्यापार हेतु आये और छल-छद्म से हलधरो की
समृद्धि हथिया ली।
जो पड़ोसिन आग माँगने के लिए आई थी, वह मालकिन बन बैठी, यह
देखकर हलधरो के जुए रो दिए।
जो हमारे यहाँ आजीविका के लिए आया था, वही 'कला-पालने'[1] का
स्वामी बन बैठा
उसने जोंक के समान लोगों का रक्त चूस लिया और सबको मृत्यु-पाश में बाँध लिया

---

१. एशिया

टुट्टी नींद आखर सुत्ते गुस्स्यॉ दी, समा आपणी लोड नूँ पूरदा ए
कहरवान गरीब दी अख्त होई कैदी आपणी बेडी नूँ घूरदा ए
पाक नफरतॉ जम्मियॉ दास अन्दर, हुण ओह किस्मतॉ नूँ नहीं झूरदा ए
फुट्टी पहु है अमर आज़ादियॉ दी, आण पहुँच्या युग्ग जमहूर दा ए।
छिडया राग बगावतॉ वालडा ते छोह्या गीत इक हुस्न दियॉ धरतियॉ ने
धरती चौंक प्यी चमकियॉ बिजलियॉ जद, नरदॉ हरदियॉ हरदियॉ परतियॉ ने

दब्बी आग एथे, भॉबड़ दूर निकले, झण्डे लहर प्ये थॉ थॉ आजादियॉ दे
गदर छिड ग्या, जबर दा दिल कम्ब्या, पुग्गे दिन प्राचीन बरबादियॉ दे
"भोले जट्ट ने पगडी सॅभाल लीती", जागे भाग ने उस दियॉ गाधियॉ दे
धरती चितव्या हाली ना मरे भुक्खा, माणे गैर ना रूप शहजादियॉ दे
सैआं फॉसियॉ लहरियॉ हवा अन्दर, मन्या बोल न पर इन्कलाब वाला
सामराज दी उमर दे दिन थुड ग्ये, आण पहुँच्या रोज हिसाब वाला

छिडी लाम ते आपो'च लडे डाकू, कणक सॉढॉ दे भेड विच ढेर होई,
लक्खाँ पुत्त मर ग्ये मॉवॉ राणियॉ दे, उमर लक्खॉ रकानॉ दी न्हेर होई
खाली मॉग ते ममता दी आह जित्ती, तोपॉ हारियॉ रता न देर होई,
मेख़ कफन अन्दर ठुक्की जंगियॉ दे, विच एशिया रत्ती सवेर होई
जगदे सार ही दीवा बुझाउण ख़ातर, रलके जालमॉ न्हेरी झुला दित्ती
दीवा रिहा जगदा चानण अमर हो ग्ये, हत्थॉ पैरॉ दी न्हेर नूँ पा दित्ती

लोकॉ देख्या फट्टड़ है सप्प होया, मारू वार मनुक्ख ते करेगा एह,
दैंत मौत दा वणज विहाजगे लई, लाम नवीं दी नींह हुण धरेगा एह
नूरो नूर दिमागॉदॉ कट्ठ होया, सारे वार ही अपणे ते जरेगा एह

आखिर सुप्त रोष की निद्रा भंग हुई, समय की माँग की पूर्ति तो होकर ही रहती है।
निर्धन के नयन कुपित हुए, बन्दी लौह-शृंखलाओं को चूमने लगे
दासों के अन्तस् में पवित्र घृणा का जन्म हुआ, अब वे भाग्य को नहीं कोसते,
अब अमर स्वातन्त्र्य की पौ फटी है, अब जन-युग आ पहुँचा है
लो, वह विप्लव-गान छिड़ा, रूपसी धरतियों ने गीत आरम्भ किया
विद्युत्-समूह के चमकने पर धरती चौंक पड़ी, विजित-प्राय नरदों की बाज़ी पलटी।

आग यहाँ दबी थी, उसकी लपटें कहीं दूर निकलीं, स्थान-स्थान पर
स्वतन्त्रता के ध्वज फहराने लगे
विप्लव छिड़ा, आतंक का हृदय काँपा, ध्वंसक पराधीनता की अवधि समाप्त हुई
'भोले जाट ने पगड़ी सँम्भाल ली' उसकी गाथी का भाग्य जागा।
धरती ने सोचा कि हलधर भूखों न मरे तथा राज-कन्याओं का रूप
परतुष्टि का साधन न बने
सैकड़ों वीर फाँसी के रस्से पर लहरा गए, किन्तु इन्किलाब की वाणी न मिटी
साम्राज्य की आयु अशेष हुई, अब लेखे-जोखे का दिन आ पहुँचा।

युद्ध छिड़ा, डाकू परस्पर लड़ने लगे, साँड़ों की इस भिड़न्त में निरीह
वनस्पति की अनिवार्य हानि हुई
लाखों माँ-रानियों के पुत्र मरे, लाखों युवतियों का जीवन अन्धकारमय हुआ
अन्त, सूनी माँग और ममता की आह विजयी हुई, तोपों की अविलम्ब पराजय हुई
जंगबाजों के ताबूत में अन्तिम मेख ठुक गई, एशिया में फिर से अरुणोदय हुआ
दिया जला ही था कि इसे बुझाने के लिए शठों ने फिर से आँधी उठा दी
दिया जलता रहा, आलोक अमर हो गया, अन्धकार को सुझाई नहीं देता था
कि क्या करे।

लोगों ने देखा कि घायल सर्प मानव पर घातक प्रहार करने से न चूकेगा
यह दैत्य मृत्यु-वाणिज्य के लिए अवश्य ही नए युद्ध की नींव रक्खेगा
ज्योतिर्मान मस्तिष्कों ने संगठित होकर इसके सभी प्रहार अपने ऊपर
सहने का निश्चय किया।

जग ने वेख्या अमन दी कॉग साह्वें, पुट्ठे दाउ पैंदे जगी ह्रेगा एह
दुनियॉ अमन दे मोरचे आण जुड़ ग्यी, सुपने सांझ दे सिखर ते पुज्ज ग्ये ने
वागी एशिया सारे दा कट्ठ होवे, रस्ते अमन दे लोकॉं नूँ सुज्झ ग्ये ने

सॉझ बुद्ध दी, कला दी, क्रान्ती दी, सारे पूरब दो सुच्ची परभात सॉझी
ऐहे धरतियॉ ने झूला सभ्यता दा, गगा, वालगा, यंगसी दी बात सॉझी
साडे परबतॉ दी हिके ते उक्करी ए, दित्ती बुद्ध की कला-सौगात सॉझी
साडी जिन्दगी दे सॉझे नूर दी सौंह, रोशन दिन ते टिमकदी रात सॉझी
सॉझ एशिया दी राखी जगत दी है, साड़ सकेगा ना साडा भविक्ख कोई
जीवन सोन-रंगा साडा होण वाला, घोल द्ये ना अमृत'च विक्ख कोई

गुरचरण सिंह रामपुरी

संसार ने देखा कि शांति की बाढ़ के सामने, जंगबाज की सब चालें मात
पड़ रही है और उसकी पराजय निश्चित है।
संसार शॉति के मोरचे पर इकट्ठा हुआ, ऐक्य की भावना चरम कोटि तक
पहुँच गई है।
बाकी एशिया में ऐक्य स्थापित होने पर सब लोगों को शांति-मार्ग
सुझाई देने लगे हैं।

हमारे बीच बुद्धि, कला और क्रांति की एकता है, प्राचीभर की पवित्र प्रभात
एक ही है।
प्राची के सब देश ही सभ्यता का झूला हैं, गंगा, वोल्गा और यंगसी की
गाथा एक ही है।
बुद्ध द्वारा प्रदत्त साजात्य कला-उपहार हमारे पर्वतों के वक्ष पर उत्कीर्ण है
अपने जीवन के साझे प्रकाश की सौगन्ध, हमारे प्रदीप्त दिन और टिमटिमाती
रातें भी साझी हैं।
एशिया का साम्राज्य जगत्-रक्षक है, कोई हमारे भविष्य में आग न लगा सकेगा
हमारा जीवन स्वर्णमय हुआ चाहता है, कोई इस अमृत में विष न घोल दे।

गुरचरण सिंह रामपुरी

# कौल-सरोवर

(दसूहे दे बाहरवार इक कौल-सरोवर है। एह कविता उसतो प्रभावित होके लिखीगई। कविता दी तेरहवी सतर विच लिख्या है—"कॅवल-सर जन्नता विच अपणी ताकत दा है जे पाणी।" इत्थो कॅवल सर दा पहला भाव बदल जॉदा है ते इस सतर तों इसदा नवॉ भाव शरू हुन्दा है, कॅवल 'जनता' ते सर 'भारत'। अग्गे सारी कविता विच एहो भाव चलदा है।)

कँवल-सर दे किनारे ते,
गुलाबी ठण्ड जीवन दी,
प्याज़ी हुस्न दी गरमी
कलाकारॉ नूँ मिलदी ए।
कलाकारॉ नूँ मिलदा ए सुनेहा अपणी ताकत दा
कि कॅवलॉ कोल है जद तक
स्वै-जीवन लई पाणी
तदों तक आयगा सूरज
नवें खेडे, नवें हासे लई नित्त इस द्वारे ते—
कॅवल-सर दे किनारे ते।

कॅवल-सर दे किनारे ते
एह पाणी दा इशारा ए;
कॅवल हिरदे 'च शक्ति अमल दा जे कर नहीं पाणी
कोई सूरज बचा सकदा नहीं ए, जिदगी ऐसी
कॅवल सर जन्नत विच अपणी ताकत दा है जे पाणी
खिड़ेगा दिन-ब-दिन जीवन
बदल जाएगी जिदगानी
जो अपणे पास ही शक्ती नहीं होरॉ तों लैणा की
कलाकारॉ नूँ मिलदा ए सुनेहा अपणी ताकत दा
कँवल-सर दे किनारे ते।

# कमल-सरोवर

(दमूहे के समीप एक कमल-सरोवर है, इस कविता की प्रेरणा वहीं से मिली। कविता की तेरहवी पंक्ति मे लिखा है—'कमल-सर रूप जनता म है जब तक नीर निज बल का' यहाँ से कमल-सरोवर का पहला भाव बदल जाता है और एक नया भाव आरम्भ होता है। कमल जनता और सरोवर भारत का प्रतीक हो गया है। इससे आगे सारी कविता मे यही प्रतीक बना रहता है।)

कमल-सर के किनारे पर
गुलाबी शीत जीवन का
प्याजी रूप की उष्मा
कलाकारों की मिलनी है।
कलाकारों को मिल जाता है अपनी शक्ति का संदेश
कमल के पास है जब तक
स्वजीवन के लिए पानी
तभी तक सूर्य पहुँचेगा
नवीनोल्लास और नव-हास लेकर नित्य इस द्वारे
कमल-सर के किनारे पर

कमल-सर के किनारे पर
है यह संकेत पानी का—
कमल-हृद् मे नहीं यदि शक्ति-कर्मठता का पानी टुक
प्रभाकर भी बचा सकता नहीं, ये प्राण ऐसे हैं
कमल-सर रूप जनता में है जब तक नीर निज बल का
खिलेगा दिन-ब-दिन जीवन
बदल जाएगा यह जीवन
न अपने पास ही सामर्थ्य तो औरो से क्या आशा?
कलाकारों को मिल जाता है अपनी शक्ति का संदेश
कमल-सर के किनारे पर।

कॅवल-सर दे किनारे ते
जो हर पासे ग़रीबी ए
न एह करमॉ दा फल कोई, न कोई बदनसीबी ए।
एह उस मंदर दा कारा ए
खड़ा है जो नवे लोहे ते चॉदी दे सहारे ते
एह इक मन्दर है, पर खण्डर नज़र ऑदे ने हर पासे
कॅवल-सर दे किनारे ते।

कँवल-सर दे किनारे ते
नवें फाके दी इस दुनियां 'च मेहनत दे सतारे ते
जवारॉ कट रहे ने जो
उरे मूॅजी जो लाउॅदे ने
परे जो हल चलाउॅदे ने
ख़िज़ॉ दी सख्तियॉ दे नाल एह लडदे ही आए ने
इन्हॉ बंजर सवारे ने
इन्हॉ कल्लर गवाए ने
इन्हॉ जल-थल बसाए ने
कलाकारॉ दा एहना नाल हो जाणा ज़रूरी ए
कला एहना लई है एह कलाकारी दा सोमा ने
कला जो जिदगानी नूॅ सुखाला करदी आई ए
कला जो हर हनेरे नूॅ उजाला करदी आई ए
हुनर हुण दी ख़िज़ा नूॅ वी बणाएगा बहार अपणी।

कॅवल-सर दे किनारे ते
अनोखा इक्क कॉबा ए
कॅवल दे हर मुनारे ते।
भुचाल आया नहीं, मालूम हुन्दा ए भुचाल आया।
असर एह जापदा ए उस "तिलंगाणा" दे लावे दा।
दबाया ही गया है जो।

कमल-सर के किनारे पर
जो है चहुओर निर्धनता
न यह कर्मों का फल है औ' न कोई भाग्य का अभिशाप
यह उस मन्दिर की करनी है
खड़ा है जो नये लोहे औ' चाँदी के सहारे पर
है मन्दिर एक, पर खण्डहर दिखाई दे रहे चहुँओर
कमल-सर के किनारे पर।

कमल-सर के किनारे पर
नये व्रत की नई जगती में मेहनत के सितारे पर
ज्वारें काटते हैं जो
इधर मूँजी उगायें जो
उधर जो हल चलाते हैं
सदा ही जूझते जाये हैं ये अति विकट पतझड़ से
यही बंजर सजाते है
हरे ऊसर इन्हीं से हैं
यही जल-थल बसाते हैं
कलाकारों का इनके साथ हो जाना जरूरी है
कला इनके लिए है ये कलाकारी का उद्गम हैं
कला जो नित्य जीवन को बनाती आई है सुखमय
कला जो हर अँधेरे को उजाला करती आई है
बदल ही देगी मधुऋतु में कला उसको जो पतझड़ आज

कमल-सर के किनारे पर
अनोखा एक कम्पन है
कमल के हर कलश-दल पर
बिना भूकम्प ही भूकम्प-सा मालूम होता है
है सुपरिणाम संभवतः 'तिलंगाना' के लावे का
दबाया ही गया है जो

असर है एह "तिभागा" दा जॉ "बलिया" दी ज्वाला दा
ज्वाला तों नवॉ एथे उजाला होण वाला ए
नजर पजाब दी है इक दवंदव दे इशारे ते
जमाना होर होवेगा
कॅवल-सर दे किनारे ते।

जरूरत काम्यॉ नूॅ है जरा इकजान होवण दी
जरा रल-मिल के जूझण दी, जरा मिल के खलोवण दी
वहार ओह आ रही है, आएगी संसार सारे ते
वहार आएगी जो आई समरकद ते, बुखारे ते
कॅवल-सर दे किनारे त।

बावा बलवन्त

'तिभागा' का है यह परिणाम या 'वलिया' की ज्वाला का
इसी ज्वाला से नव आलोक यॉं होने ही वाला है
लगीं पंजाब की भी इन्द्र के संकेत पर आँखें
समय अब और ही होगा
कमल-सर के किनारे पर

है आवश्यक श्रमिकजन के लिए यक-प्राण हो जायें
सभी मिलकर उठें, संग्राम में हिल-मिल के सब जूझें
है मधुऋतु आ रही वह, आएगी संसार सारे पर
वसन्त आएगी जो आई समरकन्द पर, बुखारे पर
कमल-सर के किनारे पर

बाबा बलवन्त

# त्रिशूल

वसल दियॉ बेचैनियॉ तक्रियॉ,
हिजर दी खाधी फंड ओ यार।
नैणा नू असॉ कढ्ढा मशाला,
होठां नॅू शक्कर खंड ओ यार।
जुल्फॉ नॅू असॉ बद्दल बन्ह्यॉ,
मुॅह नॅू बन्ह्या चंद ओ यार।

गा गा इश्क, हुस्न दे सोहिले
गई जवानी हड ओ यार।
एस विषैले चौगिरदे विच
प्यार न पॉदा ठंड ओ यार।
कर किरसाणी हाली मर गये।
ढिड वडया विच कड ओ यार।
कुट कुट चों लोहार मर गये
मोची छित्तर गंढ ओ यार
कर कर सेपियॉ सेपी मर गये
हिस्से विच इक पंड ओ यार
चुण-चुण अन्न जटेटियॉ मरियॉ
मुक्कग न तोह ते वड ओ यार।
हत्थ तरखाणॉ रट्टण पै गये
मुक्के न काणी वंड ओ यार।
चंगी भली उपजाऊ धरती
संढ्यॉ कीती संढ आ यार।

अत भूते सामन्ती फिरदे
खल्कत दित्ती त्रंड ओ यार।

## त्रिशूल

हे मित्र,
हमने मिलन की विह्वलता देखी
और विछोह के झंझा प्रहार भी झेले।
हम नयन को मशाल कहते रहे
और ओठों को शक्कर तथा खाँड
केश राशि में मेघ तथा
मुख-मण्डल में चाँद के रूपक बाँधते रहे।

प्रणय और रूप के स्तवन में
यौवन जीर्ण-शीर्ण हो गया।
इस विषाक्त वातावरण में
प्रेम में शमन की शक्ति कहाँ?
हलधर हल चलाते रहे निरन्तर
और उनके पेट पीठ में पैठे रहे।
लोहार फाले कूटते मर गये
और मोची पनही गाँटते रहे
टहलुए टहल करते मर गये
किन्तु उनके भाग में एक गट्ठा अनाज ही आया
कृषक-नारियाँ अन्न बीनती रहीं
किन्तु तुष और गेहूँ तो समाप्त ही नहीं होते
खाती के हाथ में टट्टे हैं
किन्तु कानी-खोट तो समाप्त ही नहीं होती।
धरती तो खूब उपजाऊ है
किन्तु परान्नभोजी परान्नभक्षण किये जा रहे हैं

ये सामन्ती बिफरे हुए फिर रहे हैं
और जनता आतंकग्रस्त है

नित डरावे जग दे देवण,
सामराजिये घण्ड ओ यार ।
ज़ुल्म जब्र दे शोले भड़के,
अग्ग होई परचंड ओ यार ।
लूस्या गया हुस्न दा मत्था,
सड़ी इश्क दी झण्ड ओ यार ।
जग विच हाहाकार मच गई,
झुलस गये ब्रह्मण्ड ओ यार ।
जाग किरतिया, जाग किसानाँ
सिर तों आलस छण्ड ओ यार ।
उट्ठ लोहारा, ता दे भट्ठी,
तेज धौंकनी मंड ओ यार ।
दम भर के इक मार हथौडा
दातियाँ दे मुँह चण्ड ओ यार ।
मुँह सोने दा मोड किरतिया,
मार लोहे दी चण्ड़ ओ यार ।
लख गल्लाँ दी गल इक आखाँ,
बन्ह ले घुट के गढ ओ यार :
पाटी किरत गुलामी कटदी ।
जुडी जिते ब्रह्मण्ड ओ यार ।
दातियाँ, कलमाँ अते हथौड़े
कट्ठे कर लौ सद ओ यार ।
तगडी इक त्रैसूल बणाओ
युद्ध करो परचण्ड ओ यार
जै जै कार किरत दी होवे
लग्गे ज़ुल्म दी कण्ड ओ यार

मोहन सिंह

यह साम्राज्यवादी शठ
नित्य युद्ध की धमकियाँ देते हैं
अन्याय और आतंक की चिनगारियाँ भड़क उठी है
ज्वाला प्रचण्डतर होती जा रही है
रूप का माथा झुलस गया है
प्रणय की केश-राशि भी सड़ चुकी।
हे श्रमिक, हे कृषक, जागो
आलस्य को सिर से परे फेंको।
हे लोहार, भट्ठी तपा दो
धौंकनी को और तेज करो
भरपूर शक्ति से हथौड़ा चलाओ
और हँसिया का मुँह पीट दो
हे श्रमिक, लोहे का चाँटा मारकर
सोने का मुँह मोड़ दो
अपने हथौड़े की एक चिनगारी हमें भी दो
जिसे हम संसार-भर में बाँट दें
मैं तुम्हें लाख बात की एक बात बताऊँ
इसे गाँठ बाँध लो
फूटा हुआ श्रम दास बनकर दिन काटता है
जुड़ा हुआ श्रम ब्रह्माण्ड पर विजय पा लेता है
हँसिया, लेखनी और हथौड़े
ये शस्त्र इकट्ठे करो
इनसे एक शक्तिशाली त्रिशूल की रचना करो
और भीषण युद्ध छेड़ दो
श्रम की जय-जय हो
और अत्याचार की पराजय।

**मोहन सिंह**

# उद्देश

भारती सभ्यता दा उद्देश सर्वोत्तम, स्रेष्टः
भगत होवे पुत्त माई दा, जॉ होवे सूरमा,
होय जॉ दाता विक्रमाजीत तुल संसार विच,
रूप दा खै है, अकारथ, नहीं तॉ उस दा जनम।

सूरमा है कर्म मारग दा उचेचा यातरी।
विखम एह मारग है, तिक्खी धार है तलवार तों।
बन्धनों नूं कट्टणा तलवार दे इक वार नाल,
मस्त हाथी वॉग बिधना नाल टक्टर खावना।

कौण हन बन्धन एह ? पहला, लालस ससार दे
भिन्न भिन्न पदार्था दी, जाल मुद्रा, दरब दा।
मौख देही दा भवन उच्चा जॉ नीवी झोंपडी।

मोह माया दूसरा, जणनी, पिता, पुत्री ते पुत्त,
भाई, बन्धप, मित्रता दा चार पासे दा पसार,
जिसदे विच अर्जुन जिहॉ दी वी जे जावे सुरत भौं
तॉ कोई अचरज नहीं, ते हर किसे दा सारथी
कृष्न हो सकदा नही! बन्धन बड़ा बलवान एह
बहुत वारी आख देईदा है मरना सहल है,
जे ना, मेरे मरन तो कुझ दुक्ख उपजे पुत्त नूँ
जे ना मेरी इस्तरी नादार हो के गैर दे
काम दी जाँ दान दी पातर ही रह जावे फक्त
कौण मेरी कली वरगी अति पवित्र धीअ दे
सीस ते छॉ करेगा, इस पखडी अणछोह नूँ
पाप दी दुर्गन्ध लद्दी वाउ तों रक्खेगा कौण
हाय मरना कठन है!

# उद्देश्य

भारतीय सभ्यता का उद्देश्य सर्वोत्तम, श्रेष्ठ:
माता का पुत्र भक्त हो, अथवा शूरवीर
अथवा दाता, विश्व-विख्यात विक्रमादित्य के समान
अन्यथा उसका जन्म व्यर्थ है, रूप का अपव्यय है।

शूरवीर कर्म-मार्ग का विशिष्ट यात्री है
विषम यह मार्ग है, कृपाण की धार से भी तीक्ष्ण
बन्धनों को काटना कृपाण के एक ही वार में
मदमत्त गज के समान भाग्य से टक्कर लेना।

कौन-से हैं ये बन्धन? प्रथम—लालसा, ससार के
नाना पदार्थों की, मुद्रा और द्रव्य का पाश
शरीर की सुविधा-सुभीता, उच्च प्रासाद अथवा नीची मड़ैया।

द्वितीय—मोह-पाश, जननी, पिता, पुत्र, पुत्री
बन्धु, परिजन, मैत्री का चतुर्दिक् प्रसार
जिसमें अर्जुन-सरीखे भी सुधि खो बैठें
तो आश्चर्य नहीं, और हर किसी का सारथी
कृष्ण हो सकता नहीं। ये बन्धन बहुत बलवान हैं
प्राय: कहा जाता है कि मृत्यु सहज है
यदि मेरी मृत्यु से मेरा पुत्र न दुखी हो किञ्चित
यदि मेरी पत्नी दरिद्रा होकर किसी पर पुरुष के
काम अथवा दान की पात्र ही न बन जाए
कौन मेरी कली-सदृश अति पवित्र कन्या के
सिर पर छाया करेगा, कौन इस अस्पृष्ट पखुडी को
पाप-दुर्गन्ध से लदी पवन से सुरक्षित रखेगा?
हाय मृत्यु कठिन है।

स्वैहित है बन्धन तीसरा
सभ बहाने सोच जद थक जाई दा है, जान फिर
आपणे ही आप विच, दिस्सदी सपूरण वस्त है।
दान देणा जापदा है बहुत सौखा पुन्न इक
पर जे होवे जनम बन्दे दा किसे राजे दे घर,
धनी शाहूकार दे, जिस दे जहाजॉ दी कतार
सागरॉ दे नीर ते चल्ले, जिवें सुन्दरी दे गल
कण्ठ-माला स्वरन दी जिस विचालियॉ हीरे-जडत
बुतकियॉ सीने दी धडकण नाल होवण लोट-पोट
हर उभरदे भाव नाल, हर उतरदे हाव नाल।
राज होवे, दरब होवे, कर्म दा फल रूप हन,
कर्म योगी लई ही सभव है दाता हो सकण।
पर एह मन्नण-योग है, मद्धम है कुछ एह कर्म-पद,
नाल सूरमगती दे तुलना है इसदी कुझ अयोग;
दान सूरमगती दा इक जान-सुखिया पुत्त है;
खाण बहुता, कम्म थोडा देण इसदा भाग है।
हुण ज़माना होर है, हुण दान दा है अर्थ होर,
हुण एह पापी आतमा दा है सुखाला भरम इक,
हुण एह खूनी मर्द दे हथ धोण वाली गल्ल है,
हुण एह मैली इस्तरी दे दुद्ध-चिट्टे चीर हन।

हाय, हुण ओह समें किद्धर गए, ओह भगती दे युग
जदों भगती बिन अधूरे कर्म ते सभ काण्ड सन?
भगत जे चलदा सी इक, भगवान चलदा चार कोह,
जद किसे दा माल डंगर चारदा सी आप आ,
छत पॉदा सी किसे दी जद ओह बण के राज आप,
जद किसे नूं मुगल दे विचों वी दिसदा आप सी।
हाय, साडे देस दे दस सौ वड्डे दे मंद-भाग

तृतीय बन्ध हैं स्वहित,
जब सब बहाने सोचकर थक जाते हैं, तो प्राण
अपने-आपमें सम्पूर्ण दिखाई देते हैं।
दान देना बहुत सुगम पुण्य दिखाई देता है
किन्तु यदि व्यक्ति का जन्म किसी राजा के घर में हो
अथवा धनवान साहूकार के यहाँ, जिसके जल-पोतो की पक्ति
सागर-नीर पर यो चले, जैसे किसी सुन्दरी के कण्ठ में सुशोभित
स्वर्ण माला जिसकी हीरो से जडी
बुक्कियाँ वक्ष के हर स्पन्दन के साथ लोट-पोट होती हैं
हर उभरते भाव के साथ, हर उतरते हाव के साथ।
राज्य हो, द्रव्य हो—पुण्य कर्मों के फलस्वरूप।
कर्मयोगी के लिए दानवीर हो सकना संभव है।
तो भी यह मानना होगा कि यह कर्मपद मध्यम कोटि का है
शूरवीर से दानवीर की तुलना अनुपयुक्त ही है।
दानवीरता शूरवीरता का सुखप्रिय पुत्र है
यह एक विधवा-पुत्र के समान है अथवा किसी धनिक के अश्व के समान
जिसकी नीति अधिक खाना और कम काम देना है
आज का युग और है, जब दान का अर्थ भी और है
अब यह पापात्मा का सरल भ्रम मात्र है
अब यह हत्यारे हाथो को धोने का साधन मात्र है।
अब यह पापिष्ठा का दुग्ध-धवल चीर मात्र है।

हाय! कहाँ गया वह समय, वह भक्ति-युग—
जब भक्ति के बिना सब कर्म-काण्ड अपूर्ण थे?
जब भक्त के एक कोस चलने पर भगवान् चार कोस चलता था
जब वह स्वयं आ भक्तो के पशु चराया करता था
जब वह राजगीर बन कर किसी की छत छा देता था
जब वह किसी को मुग़ल के बीच भी दिखाई देता था
हाय हमारे देश के सहस्र वर्षों का दुर्भाग्य

हाय, बुड्ढी हो गई भगती असाडी भुगत-भुगत
देव-त्राला नूं बणा दित्ता समें ने वेसवा !
होया की जे कदे कोई छित्था पैं के कूक्या ?
जे किसे भुक्खे वगाह के कदे मारी भगति-माल ?
असीं भुक्खे अर तिहाए वी भगति करदे रहे।
एह करोडां जीव मत्थे घसोंदे मर गए।
मुगल ने, अफगान ने, अंग्रेज ने पाया न मुल्ल !

राह भगति दा असाडा है, हजारॉं बरस तों,
जायदा है घरों बाहर खेत तोडी जाण वॉग;
कदम साडे बहुत हन मानूस नाल इस पन्थ दे
आखदे ज्यों जट्ट, पैरीं लग्गया एह राह है।
पर नहीं इस राह विच सूरमगती दी विखमता,
हार चुक्के सूरमें साडे भगत बणदे रहे।
देख के रण विच्च चारे तरफ बन्धू आपणे
डोल जद अर्जुन गया सी, सुट्ट दित्ता सी धनुख,
जे ना हुन्दा कृष्न उसदे पास तॉ ओह भगत सी।
जे ना पृथ्वीराज नूॅ लै जॉदा बन्दी विच पा
ग़ौर नूॅ, जेतू मुहम्मद अक्खियॉ कड्ढ उसदियॉ
जे न जॉदा मारया उसनूॅ तॉ है सी भगत ओह।
इस किसम दे भगत नूॅ जग के वी उस दी माउँ ने
खोया जीवन आपणा ते कर लया खै रूप नूॅ।

देशवासी, आ ज़रा फिर सोचिये इस बात नूॅ,
ऐस मन्तर नूॅ बदल अर सोध लड़ये ज़रा कुझ;
भगत होइये, असीं दाते, नाल होइये सूरमें,
लोक सेवा, लोक-भगती; लोक-युग दे सूरमे,
दिल दी दौलत देण वाले, पुन्ज जनता-प्यार दे

संतसिंह सेखों

हाय, भक्ति अब बूढ़ी हो चुकी
समय ने देव-बाला को वेश्या बना दिया
क्या हुआ यदि कोई अधीर होकर पुकार उठा ?
यदि किसी भूखे क्षुधा-पीड़ित ने भक्ति-माला उतार फेंकी ?
हम तो क्षुधा-पिपासा में भी भक्ति करते रहे
कोटि-कोटि जीव माथे रगड़ते मर गए ।
मुग़लो ने, अफ़ग़ानो ने, अंग्रेजो ने हमारी कद्र नहीं की ।

हम सहस्रो वर्षों से भक्ति-पथ पर चल रहे हैं
प्रतीत होता है कि हम अभी घर से खेत तक ही पहुँचे हैं
हमारे पाँव इस पथ से चिर-परिचित हैं
जैसे कृषक कहते हैं—यह तो पाँव का पहचाना मार्ग है।
किन्तु इस मार्ग में शूरवीरता की विषमता नहीं है
पराजित शूरवीर ही भक्त बनते रहे हैं
रण-क्षेत्र में चारो ओर स्वजनो को देखकर
जब अर्जुन विचलित हो गया था, धनुष फेंक दिया था
यदि कृष्ण उसके पास न होता तो वह भक्त था
यदि पृथ्वीराज बन्दी बनाकर न ले जाया जाता
ग़ौर-देश को, विजयी मुहम्मद द्वारा, नेत्रहीन करके
यदि वह मारा न जाता तो वह भी भक्त था।
इस प्रकार के भक्त को जन्म देकर माता ने
अपना यौवन खोया और रूप का नाश किया

हे देशवासी, आ इस बात को फिर से विचारें-
इस सिद्धान्त को कुछ बदलें, कुछ इसमें संशोधन करें
हम भक्त हों, दानवीर हों और शूरवीर भी
लोक-सेवा, लोक-भक्ति और लोक-युद्ध के शूर
हृदय-धन के दानी, जनता-जनार्दन के प्रेमी ।

**संतसिंह सेखों**

# एशिया

पहु फुट्टी मत्थे ते मेरे
नूर सरघी ने वहराया।
रत्तियाँ किरनाँ ने आ के
मेरे नैणां नूँ जगाया।
दूर होइयाँ आलसाँ
मैं उट्ठ्या, तूफान आया।
जाग्या फौलाद वरगा मेरा अपना ताण मैंनूँ

घोर नरकाँ नूँ मिटा के
सुरग-पुरियाँ मैं वसाइयाँ
नत्थ के जमदूत, वागाँ
हत्थ लोकाँ दे फडाइयाँ
सदा वलदे भाँवडा ते
सीत कणियाँ मैं वहराइयाँ
अग्ग मुड लग्गी उन्हाँ नूँ; आये जिहड़े लाण मैंनूँ

कृष्ण मेरे दी सुनीति
कूड़-नीति नूँ वंगारे
जो किसे दी पत्त लुट्टे
जो किसे दा हक्क मारे
सिदकियाँ दा पक्ख पूरे
दुद्ध चौं पाणी नितारे
मैं हाँ उस नीती दा वारिस, लक्ख उस ते माण मैंनूँ।

बुद्ध मेरे दी अहिंसा।
मेरे भिक्षू वंडदे ने।
ते मेरे नानक दे सोहिले।

# एशिया

मेरे माथे पर पौ फटी
उषा ने आलोक वर्षण किया।
रक्तिम किरणों ने आकर
मेरे नयनों को जागृति दी।
आलस्य दूर हुआ;
मै उठा मानो एक तूफ़ान जाग उठा।
मुझे अपनी शक्ति फौलाद के समान प्रतीत हुई।

घोर नरक का संहार कर
मैंने स्वर्गपुरियो का निर्माण किया।
यमदूत को नाथ कर, उसकी बागे
लोगो के हाथ मे दे दी।
मै सदा धधकती ज्वाला पर
शीतल बूँदे बरसाता रहा।
वे ही आग में भस्मीभूत हुए जो मुझे जलाने आये थे।

मेरे कृष्ण की सुनीति
कपट-नीति को चुनौती दे रही है।
यह चुनौती देती है उन्हे जो किसी की मान-मर्यादा लूटते हैं
अथवा किसी का स्वत्व हरण करते हैं
यह सदा सत्य का पक्ष लेती है
और नीर-क्षीर विवेचन करती है
मै उस नीति का उत्तराधिकारी हूँ, मुझे उस पर अपरिसीम गर्व है।

मेरे बुद्धदेव की अहिसा
मेरे भिक्षुओ द्वारा है वितरित
मेरे नानक की वाणी

जाबरॉ नूँ भडदे ने।
दोस्ती, दुनियॉ दे अन्दर,
मेरे थांते गढदे ने।
मैं करोडॉ दा सनेही, कल्ल्यॉ न जाण मैंनूँ।

मै सलाहे ना कदे
हल्ले, लडाई, धक्के शाही।
अमन चाह्या मै सदा,
तारीख देंदी है गवाही।
जित्थे मिल के बैहूण सारे,
मै हॉ उस मंजिल दा राही।
जिंदगी दे प्यार दे सुफने सदा नइयाण मैंनूँ।

सच्च का पल्ला न छड्डया,
पी लए विस दे प्याले।
वेद, गीता, कुरान देंदे
सिदक मेरे दे हवाले।
मेरे लहू का भेद दस्सन
मठ्ठ गिरजे ते शिवाले।
गीत मैं हां लोकता दा, संत सूफ़ी गाण मैंनूँ।

कौण मैंनूँ पाड़ सके,
पा के मज़्हबॉ दी कहाणी?
मेरी छाती विच्चों फुट्टण।
गंगा ते ज़मजम दे पाणी।
लीक हद्दॉ दी न तोडे,
सॉझ सम्यॉ दी पुराणी।
उहियो लीकॉ खिच्च दे, जो मुड्ढ़ों लीकॉ लाण मैंनूँ।

अत्याचारियो को फटकार रही ह
विश्व-भर से मैत्री-सम्बन्ध
मेरे देवता स्थापित कर रहे हैं
मै कोटि-कोटि का स्नेही, मुझे अकेला मत समझो

मै कभी सराहता नही
आक्रमण, युद्ध, बल-प्रयोग
मै सदा शाति चाहता रहा हूँ
इतिहास साक्षी है।
जहाँ सब मिलकर बैठते हैं
वही मेरा गन्तव्य है
जीवन-प्रेम के स्वप्न मुझे मदमत्त बना देते है।

मैने कभी सत्य का आँचल नहीं छोडा
भले ही मुझे विप-पान करना पडा
वेद, गीत और कुरान
मेरे अडिग सत्य-प्रेम के साक्षी हैं
मेरे रक्त का रहस्य कहते हैं—
मठ, गिरजे और शिवालय।
मै जन-गीत हूँ, जिसे सन्त और सूफी गाते है।

मुझे कौन फाड सकता है
साम्प्रदायिक कथा सुनाकर।
मेरे वक्ष से ही फूटकर बहते है
गंगा और जमजम के नीर
सीमा-रेखाएँ नही तोड सकतीं
युग-युगान्तर के सायुज्य को।
आज वही रेखाएँ खीच रहे है जो आदि काल से मेरी निन्दा
करते रहे है

आपणे ही ढिड्ड दे अन्दर
किसने काती है खुभाई?
एशियाइयाँ नाल है नहीं
एशियाइयाँ दी लडाई
है उन्हाँ दे नाल मेरी
जिन्हाँ ऐथे लुट्ट पाई।
सभ्भिता लहुयाँ दे पलदी आए जो सिखलाण मैंनूँ।

हाणियाँ ने हाणियाँ लई
हार प्रीताँ दे परोये।
मासको, दिल्ली ते पीकन
जोड के मोढे खलोये।
चीन दी दीवार वाँगू,
अज्ज मेरे लोक होये।
खक्खडी होवणगे, जिहडे आउणगे टकराण मैंनूँ।

जाग उट्ठे मेरे कल्लर,
वादिया, मैदान, झल्लाँ।
नील, गंगा, वालगा,
यंगसी, झना नूँ पैण छल्लाँ।
करन मेरे राह दे किणके,
तारयाँ दे नाल गल्लाँ
अंबराँ नूँ छोह के परवत मेरे उच्याण मैंनूँ।

मेरे माओ दी दरिढता
मेरे अस्टालन दी नीती।
मेरे गांधी दी सचाई,
लोकता दे नाल प्रीती।
हक्क लई संग्राम करना,

क्या कोई अपने ही पेट मे
कृपाण घोप लेना है?
एशिया-निवासियो से नही है
एशिया वालो का कोई द्वंद्व
हॉ, उनसे मेरा युद्ध है अवश्य
जो यहॉ लूट मचा रहे है
जो मुझे सीख दे रहे हैं कि सभ्यता रक्त पर पलती है।

समान-वय बन्धुओ ने एक-दूसरे के लिए
प्रीति-मालाएँ गूँथी हैं
मास्को, दिल्ली और पीकिंग
कन्धे-से-कन्धा जोड़कर खड़े हैं।
चीन की प्राचीर के समान
आज मेरे लोग है
जो इससे टकरायेंगे खण्ड-खण्ड होकर गिरेंगे।

जाग उठी है मेरी ऊसर धरती
पार्वत्य घाटियॉ, मैदान और जंगल;
नील, गगा, वोल्गा,—
याग-सी, और चनाव में लहरे उठ रही हैं।
मेरे पथो के रज-कण तारो से बात कर रहे हैं
गगन-चुम्बी पर्वत मुझे गौरवान्वित कर रहे है।

मेरे माओ की दृढ़ता
मेरे स्टालिन की नीति
मेरे गान्धी की सत्यता
और जन साधारण से प्रीति
स्वत्व के लिए समर करना

मेरयां लोकॉ दी रीती ।
ना किसे दी ईन मैनूं, न किसी दी काण मैनूँ ।

जदों तीकर धरतियॉ ने,
घुम्मणा सूरज दुआले ।
तुम्बदी बिजली है बद्दल,
जिस तहॉ घनघोर काले ।
रैहूणगे भिडदे जबर दे
नाल बदे अणखवाले ।
लीक है पत्थर' ते, ऐवें जाण न अणजाण मैनूँ ।

हुदियॉ ने सराधियॉ नित,
न्हेरयां दी कुक्ख विच्चों
जागणा है क्रांती ने
हर किसे दी भुक्ख विच्चों
सिरजणा नव-जुग दी होणी
सरब-सॉझे दुक्ख विच्चों
जिंदगी दी मस्स्या ते चन्न नज़री आण मैनूँ ।

संतोखसिंह धीर

यह मेरे लोगों की नीति है।
मुझ पर किसी का प्रभुत्व नहीं, मुझे किसी का भय नहीं।

जब तक धरती—
सूर्य के गिर्द घूमती रहेगी
घन-घोर श्याम मेघ-पुञ्ज को
जैसे बिजली धुनकती है
वैसे ही जूझते रहेंगे अत्याचार से
स्वाभिमानी मनुष्य।
यह शिला-रेखा के समान ध्रुव सत्य है; मुझे अनजान मत समझो!

उषा नित्य जन्म लेती है
अन्धकार की कोख से;
क्रांति जागेगी
जन-जन की भूख में से;
नव-युग का भाग्य-निर्माण होगा
सर्व-व्यापी दुःख से।
जीवन की अमावस्या में मुझे चन्द्रमा दिखाई दे रहा है।

सन्तोखसिंह धीर

# कदों रात दी चुनी फट्टणी

नैणाँ कोलों नींदराँ खुस्सियाँ, ते नींदर तों सुपने।
बेगाने ताँ बेगाने सी, अपने रहे न अपणे।
बाहाँ कोलो बाहाँ बिछड़ियाँ, की कराँ मैं गजरे?
हुण न सजरी पैड हुसन दी, हुण न हउके सजरे?
रूह 'चों गीत गवाच रहे ने, ते बुल्हियाँ तो हासे।
दर भिड गए इकराराँ वाले, टुट्टे सद्धर दे कासे।
अज वी बद्दल रँगले रँगले, अज वी पैण फुहाराँ।
पर अज तेरे वादे दीयाँ, हाराँ दे गइयाँ हाराँ।
अज वी धरती ते फुल्ल खिडदे, अम्बर टहकण तारे।
पर तेरे ओह नैण बणे ने, बिजली दे लिश्कारे।
अजे वी राताँ जुल्फाँ जहियाँ, होठाँ जहियँ दुमेलाँ।
अजे वी फुल रुखसाराँ वरगे, हंझुआँ वांगाँ त्रेलाँ।
पर,
जुल्फा दे परछावें मिट गये, ते पलकाँ दे साये।
तपदे थल ते लम्मड़ा पैंडा, किझ कुई मंज़िल पाये।
अज होठाँ ते झुरमट बण के, रह गइयाँ फरियादाँ।
छिपद्याँ तार्‍याँ वाँगर होइयाँ, धुँदलियाँ धुंदलियाँ यादाँ।
राहाँ दे विच राह बण गइयाँ, प्रीताँ दियाँ उडीकाँ।
नूराँ दा दिल बाग़ी होया, वफा दे मुँह ते लीकाँ।
रूप निमाणा, इश्क निमाणा, तकड़ियाँ ने दीवाराँ।
सिर दुडवा के टुरियाँ जित्ताँ, हस रहियाँ ने हाराँ।
न हैं रूप दी माँग सँधूरी, न कुई सिहर्‍याँ वाला।
चन्दरमा दा चानण पीला, ते सूरज हैं काला।
कदों रात दी चुन्नी फटणी, मिरा हनेरा झाके।
हझुआँ नूँ कोई चुम्मेगा, कद तक सूरज आ के।

सुरजीत रामपुरी

## रात की चूनरी कब फटेगी ?

नयन से निद्रा गुम है और निद्रा से स्वप्न बिछुड़ चुके हैं।
बेगाने तो बेगाने थे, अपने भी अपने न रहे।
भुज-पाश से भुजाएँ बिछुड़ चुकीं, तो ये गजरे किस काम के?
अब रूप के पदचिह्न नूतन नहीं, न उसके निःश्वास ही नूतन हैं।
अन्तस् से गीत गुम हो रहे हैं, होठो से हँसी का बिछोह हो रहा है।
इकरार का दरवाज़ा बन्द हो चुका, साथ का प्याला टूट चुका।
आज भी मेघ रंगीन है, आज भी फुहार बरस रही है।
किन्तु आज तेरे वचन कभी पूरे न होंगे।
आज भी धरती पर फूल खिलते, आकाश में तारे जगमगाते हैं।
किन्तु तेरे वे नयन तो चपला का प्रकाश बन चुके।
अब भी रात्रि केश-जाल के समान है, क्षितिज ओठो-जैसे हैं।
अब भी फूल कपोलो के समान है और ओस-बिन्दु अश्रुओ के सदृश।
किन्तु,
केश-जाल की छाया मिट चुकी है, पलको के साये भी गुम हैं।
तपती मरुभूमि और लम्बा मार्ग, भला कोई गन्तव्य तक कैसे पहुँचे ?
आज सभी फरियादें ओठो पर आ आ कर रह गई
स्मृति छिपते तारे के समान धूमिल हो गई।
प्रीति की प्रतीक्षा मार्ग में मार्ग बनकर रह गई।
ज्योति का हृदय भी दागदार है, वफा का मुख क्षत-विक्षत है।
रूप दीन-हीन है और प्रणय असमर्थ; प्राचीरें प्रबल हैं।
विजय पराजित होकर प्रस्थान कर चुकी, पराजय अट्टहास कर रही है।
रूप की माँग में सिन्दूर नहीं, कोई सेहरे वाला भी दृष्टिगोचर नहीं होता।
चाँद की चाँदनी पीली है, सूर्य काला है।
रात की चूनरी कब फटेगी ? मेरा अन्धकार प्रतीक्षा में है।
कब कोई सूर्य आकर अश्रुओ को चूमेगा ?

सुरजीत 'रामपुरी'

# इञ्ज ओह मेहे वेहड़े आए

जिवें भविक्ख पाहुणा बण के
अज दे उजड़े वेहड़े अन्दर
इक झात पाउण लई आए
इञ्ज ओह मेरे वेहड़े आए

ज्यों औड़ी धरती दे उत्ते
ठहर ठहर के छाए बद्दल
बीजॉ भरी धरत नूॅ जिद्दॉ
सब्ज़ जिहा कोई सुपना आए ।

मधुर मधुर सरघी दा बुल्ला
ज़िमीं दे दुखदे पिण्डे उत्तों
अपणी झोली दे विच पाके
चोभॉ चीसॉ चुगदा जाए ।

ज्यों सस्सी दे छाल्यॉ हेठॉ
जाग पैण कोई सीतल झरने
ज्यों फ़रहाद दे तेसे अग्गों
पर्वत आपे ही हट जाए ।

थक्के हारे दिहुॅ ल्यी जीकर
ज्यों संध्या प्यी सेज विछावे
सरघी दियॉ कनूलियॉ तीकर
कोई किरन जिवें लहराए ।

ज्यों अध-सुती विधवा अँदरों
पुनर-मिलन दी कूॅबल फुट्टे
सुपने विच गलवकड़ी पाके
चुम चुम अपणा नूर वधाए ।

## यों वे मेरे आँगन आए

ज्यों भविष्य पाहुना बनकर
वर्तमान-ऊजड़-आँगन में
एक अल्प-झाँकी हित आए,
यों वे मेरे आँगन आए।

अनावृष्टि मारी धरती पर
मन्द-मन्द घिर आएँ बादल
बीज-भरी धरती को जैसे
स्वप्न हरित-सा कोई आए

उषा-समीरण का मृदु झोंका
धरती की दुखती काया से
चुभन चीस सब चुगता जाये
निज झोली में रखता जाये।

सस्सी के छालों के नीचे
जाग पड़े ज्यों शीतल निर्झर
ज्यों फरहाद के तेशे सम्मुख
पर्वत स्वयमेव हट जाये।

देख थका-माँदा दिन जैसे
माध्य-सुन्दरी सेज बिछाए,
ज्यों ऊषा की कर्णपटी तक
सुन्दर किरण कोई लहराये।

ज्यों विधवा की अर्ध-सुप्ति में
पुनर्मिलन की कोंपल फूटे
स्वप्न बीच आलिंगन पाकर
चूम-चूम निज नूर बढ़ाये।

शत-शत युग आये औ' बीते
तब वे मेरे आँगन आये
इन्द्रपुरी की कोई अप्सरा
जैसे मर्त्यलोक अपनाये ।

आज मेरा गृह भाग्यशाली है
आज मेरा गृह स्वयमपि सुखाग्नि
आज मेरा गृह स्वयमपि नाचे
आज मेरा गृह स्वयमपि गाये

आज मेरे आँगन के अन्दर
सदियों सोये चूड़े छनके
कोई मेघ समान चूनरी
प्राचीरों पर अब लहराये ।

दुग्ध-धार गाई न कभी यों
भूरी भैंस न यों पनहाई
अंजुलि भर-भर माखन निकले
यों न किसी ने दूध हिलाये ।

यों न कभी भी गेहूँ-बालियाँ
स्वर्ण-पायलों-जसी छनकी
तारों-जैसे सुन्दर दाने
यों न किसी ने ढेर लगाये

इसी धरती की गन्ध-कोख से
ऐसी कभी न दुहिता जन्मी
सिंहों से बढ़कर बलशाली
किसने ऐसे सुत उपजाये ?

पिछली उमरे बैठ किसे ना
मेहनत अते मुहब्बत माणी
पतझड़ निरी बहारॉ वरगी
जिस दे घोर घनेरे साए।

इञ्ज किसे ना सुपने बीजे
इञ्ज किसे ना सुपने साम्भे
सुपन्यॉ दी इस फसल दे रुत्ते
इञ्ज किसे ना गाह गहाए।

एह सुपना है जीवन-जेडा
एह सुपना है जीवन-जोगा
मैं की तॉघॉ सम ही तॉघण
सच बण के एह सुपना आए।
इञ्ज कोई मेरे वेहडे आए।

हरनाम सिंह नाज़

वृद्धावस्था में न किसी ने
श्रम औ' रति का यों फल पाया
मधु-ऋतु सी पतझड़ यह कैसी ?
जिसके घने सघन हैं साये ।

अनुपम यह स्वप्नों का रोपन
अनुपम यह स्वप्नों का सञ्चय
स्वप्नों की फ़सलों पर किसने
गाहे धान्य तथा ओसाये ?

यह सपना है जीवन-जैसा
जीवन ही के योग्य स्वप्न यह
मेरी सबकी यही साध है
सच बनकर यह सपना आए,
यों कोई मम आँगन आए।

हरनाम सिंह 'नाज़'

# बँ ग ला

चयन : प्रेमेन्द्र मित्र

अनुवाद : हरिशंकर शर्मा

| कवि-नाम | कविता |
|---|---|
| अजित दत्त | जंगला |
| आनन्द बागची | चित्रलेखा |
| उमादेवी | कुआलालम्पुर के पथ पर |
| दिनेश दास | मन-ही-मन |
| नीरेन्द्र चक्रवर्ती | नितान्त कंगाल |
| प्रमथनाथ विशी | दोष नहीं, भूल नहीं |
| प्रेमेन्द्र मित्र | दशानन |
| बुद्धदेव बसु | मरुपथ |
| मणीन्द्र राय | हम कुछ लोग |
| वाणी राय | आखिरी बात |
| सञ्जय भट्टाचार्य | मेरी मृत्यु को भूल जाना |
| सुधीन्द्रनाथ दत्त | प्रतीक्षा |
| सुनीलकुमार नन्दी | स्वर्ग-बीज |
| सुभाष मुखोपाध्याय | सुन्दर |
| हरप्रसाद मित्र | सत्य |
| हुमायूँ कबीर | प्रतारणा |

# जानाला

समस्त पृथिवी नय, समस्त आकाश नय·
नय आदिगन्त माठ, सिन्धु-गिरि-माला,
हीनप्रभ चोखे शुधु एकखण्ड विश्वरूप—
काठेर सीमाना ऑटा एकटि जानाला।

सब देखा ढेके याय चारिधारे निरेट देयाले,
उत्सुक नयन तबु मलिन संधानी शिखा ज्वाले।
आकाशेर खण्ड नील, गुटिकय तारा आर फुल,
कभु वा झड़ेर वेगे गाछे गाछे शाखारा आकुल।
मुहूर्ते हारिये याओया कखनो वा एकझॉक पाखी,
विश्वेर अनन्तरूप किछु आसे, किछु देय फॉकि।
छोट कुठरिते आज एकटि जानाला शुधु आछे,
तबु, हे सुन्दर धरा, तुमि आछ इन्द्रियेर काछे।

# जंगला

न तो सम्पूर्ण धरा, न समस्त आकाश,
न ही दिगन्त तक फैला हुआ मैदान, और न सिन्धु-गिरि-माला,
प्रभाहीन नयनो में केवल एकखण्ड विश्वरूप—
काठ की सीमा में आबद्ध एक जगला।

सम्पूर्ण दृश्य ढँक जाता है चारों ओर की ठोस दीवारो से,
उत्सुक नयन फिर भी मलिन संधानी शिखा जलाते।
आकाश का एक नील खण्ड कुछ-एक तारे और फूल,
या कभी झझा के वेग से वृक्षो की शाखाएँ आकुल।
अथवा कभी मुहूर्त-भर में विलुप्त होता हुआ पक्षियो का एक झुण्ड;
विश्व का अनन्त रूप कुछ दिखाई देता
और कुछ छल जाता है।
इस छोटी-सी कोठरी में आज
केवल एक जगला है
फिर भी हे सुन्दर धरा
तुम हो इन्द्रियो के निकट।

नयने निबन्त आलो, धीरे धीरे मेघ जमे कालो,
कोथा से सोनालि रौद्र प्लावनेर मतन जोरालो ?
आमार स्तुतिर सब प्रयोजनइ फुरालो तोमार ?
निःशेषे नियेछो सबि ? दिते पारि किछु नाइ आर ?
तबु आजो खोला आछे एकटि जानाला—
आकाङ्क्षार, वासनार, लोभेर अतृप्त एक ज्वाला।

सकलि फुराय, सबि अन्धकारे हय अपगत—
मनेर औज्ज्वल्य आर विश्वेर दाक्षिण्य-कणा यत।
शुधु तृष्णा आरो आरो बाडे
यतक्षण ए-जानाला रुद्ध नाहि हय एकेबारे।
यतक्षण इन्द्रियेर प्रदीप शिखाय
छोट बह्नि दावाग्निर मत विश्वग्रासी हते चाय,
ततक्षण, हे पृथिवी, कोनो एक जानालार काछे,
मने रेखो, एकजन पुरातन परिचित आछे।

अजित दत्त

नयनों में बुझता-सा प्रकाश,
धीरे-धीरे बादल जमते काले,
प्लावन की तरह प्रबल
वह सुनहरी धूप कहॉ?
तुम्हारी स्तुति करने का मेरा
सारा उद्देश्य ही व्यर्थ हो गया?
तुमने सब कुछ ले लिया निःशेष
क्या कुछ दे न सकता और?
आकांक्षा, वासना, लोभ की एक अतृप्त ज्वाला-सा
तो भी आज खुला हुआ है एक जगला।

सब कुछ समाप्त हो जाता
मन की उज्ज्वलता और
विश्व की दया-माया का सारा अश—
सभी अंधकार मे विलीन हो जाता है।
केवल तृष्णा बढती ही जाती,
जब तक कि यह जगला बिल्कुल बंद नहीं हो जाता।
जब तक इंद्रियो की दीपशिखा पर
छोटी-सी लौ दावाग्नि के समान
विश्वग्रासी होना चाहे,
तब तक हे पृथ्वी, याद रखना,
किसी एक जगले के निकट
कोई एक पुराना परिचित है।

अजित दत्त

# चित्रलेखा

कोथाय तुमि पौराणिक छड़ाय ॲका मेये ?
यमुनावती सरस्वती किंवा सती कङ्कावती
रोदेर बॉका कलस कॉखे चलेछो गान गेये ॥

नटेगाछेर कड़े आङुल छायाटि दोले जले !
कालेर चर तेपान्तर व्यङ्ग करे बानाय घर,
आबार सेइ बालु-शहर भाङे से शिशु-छले ॥

लङ्का गाछे रविवारटि राङा टुकटुक करे ।
एखन शुधु क्रुद्ध दिन आकाशे तोले बॉका सङिन,
वृष्टि पडे मने-मनेर धूसर छाया-घरे ॥

कोथाय तुमि गियेछो चले लज्जावती वधू ।
वकुलतला अन्धकार अचिनकालेर पाल्किटार
बन्धद्वारे दिगन्तेर हृदय केर धुधु ॥

आनन्द बागची

## चित्रलेखा

कहाँ हो तुम
परम्परागत ग्रामगीतो में वर्णित बाला—
यमुनावती, सरस्वती अथवा सती ककावती,
बगल में दबाये वक्र किरणो का कलश
चली जा रही गान गाती ॥

चौलाई के पौधे की कनिष्ठा उँगली की
डोलती छाया जल में।
काल का चर तरुहीन सुनसान मैदान मे
व्यंगपूर्वक बनाता घर
और फिर उस बालू की नगरी को
तोड़ देता शिशु सुलभ कौतुक से ॥

मिर्च के पौधे पर रविवार की
लालिमा चमचम करती
अब सिर्फ क्रुद्ध दिन
आकाश में उठा रहा अपनी बाँकी संगीन,
वृष्टि पड़ती मन ही मन के
धूसर छाया-घर में ॥

कहाँ चली गई तुम लज्जावती वधू!
वकुल तले अन्धकार
अपरिचित काल की पालकी के रुद्ध द्वार पर
दिगन्त का हृदय करता धू-धू ॥

**आनन्द बागची**

# कुयालालामपुर याबार पथे

आमरा येते चेयेछिलाम कुयालालामपुर—चिर-ईप्सित देश,
आमरा भेबेछिलाम—
नूतन सूर्य आलो ज्वालाबे आमादेर चोखे
नतुन पाखिर सुर जागबे आमादेर कण्ठे !
सुदूर थेके दारुचिनिर मिठे गन्ध जागा
बातासे थाकबे लवङ्ग—एलाचेर शीतल छाँया,
पक्षीराजेर कालो पाखार आडाले ढाका पड़बे
समस्त आकाश—तार चाँद तारा सूर्य निये।
आमारा भेबेछिलाम—याब कुयालालामपुरे
ज्वलन्त उत्साहेर दीप्त मशाल निये।

आमरा चलेछिलाम कुयालालामपुरेर पथ दिये,
पथे नामल गभीर रात्रि तार अज्ञात अन्धकार
अज्ञात लोकेर—नक्षत्रलोकेर गोपन रहस्य निये—
आमरा भय पेलाम।
आमरा भय पेलाम—आमादेर पाण्डु गाल गर्ते बसानो,
कङ्कालेर गाये येन चादर जड़ानो।

# कुआलालम्पुर के पथ पर

हमने जाना चाहा था कुआलालम्पुर—
हमारा चिर-आकांक्षित देश।
हमने सोचा था—
नूतन सूर्य
ज्योतित करेगा हमारे नयनो को
अभिनव पंछियों का सुर
फूट पड़ेगा हमारे कण्ठो में!
दालचीनी की अति मीठी गन्ध से बोझिल
दूर से आती हुई मद-मद वायु में
लौंग और इलायची का शीतल स्पर्श होगा,
पक्षीराज के काले पखो की ओट में
ढ्ँक जाएगा सम्पूर्ण आकाश
अपने सूरज चाँद और तारो को लेकर।
हमने सोचा था—
ज्वलन्त उत्साह की दीप्त मशाल लेकर
जायेंगे कुआलालम्पुर।

हम बढ़ रहे थे कुआलालम्पुर के पथ पर,
पथ में गभीर रात्रि अवतीर्ण हुई
अपना अज्ञात अन्धकार लिए
अज्ञात लोक का—नक्षत्र लोक का
गोपन रहस्य लिये—
हम भयभीत हुए!
हम भयभीत हुए—
हमारे गढ़ो में धँसे हुए निस्तेज गाल,
मानो कंकाल के शरीर पर चादर मढ़ी हुई।

आमादेर चोखेर कोले कत युगेर अन्धकार
कत तारुण्येर विश्वासघातकतार हाहाकारे—
कत जरार निरुपाय कान्नाय—
आमादेर प्राणेर प्रवाहे हृदयहीनतार शैत्य।
ताइ यखन नामल सकाल तार अरुण आलोर आश्वास निये
झरिये दिल आकाश तार पाखा थेके
अनेक सूर्य अनेक तारा अनेक ग्रह-उपग्रह—
अनेक चाँदेर मोमगला ज्योत्स्नार सुधा—
आमरा भय पेलाम।
एलो ऊषा ओ सन्ध्या—तादेर असीम भरसा निये
निभे गेल रात्रि तार अजानार हाओयाय
डुबे गेल दिवा तार जानार समुद्रे
आमारा भय पेलाम।

आमरा भय पेलाम—फाँपा मानुष आमरा
जानलाम सेइ क्षणे कतटा शून्य आमादेर मन!
जानलाम से मुहूर्ते कतटा फाँका आमादेर जीवन!
आमादेर चोखे से बर्ति कोथाय
याते नतुन सूर्य ज्वालबे तार अरुण शिखा?
आमादेर कण्ठे से घोषणा कोथाय
याते बाजबे अनन्तेर अगाध रागिनी?

हमारे नयन-क्रोड़ में संचित है कितने युगो का अंधकार
तारुण्य के कितने विश्वासघातक हाहाकार में—
जरा के कितने निरुपाय क्रन्दन में—
हमारे प्राणो के प्रवाह में
हृदयहीनता का शैत्य।
इसीलिए जब प्रभात अवतीर्ण हुआ
अपने अरुण आलोक का आश्वास लेकर
आकाश ने अपने पंखो से झरा दिए
अनेक सूर्य अनेक तारे अनेक ग्रह-उपग्रह—
अनेक चाँदो की मोम की भाँति गली हुई
ज्योत्स्ना की सुधा—
हम भयभीत हुए।
आई संध्या और ऊषा—अपना असीम आश्वास लिये
बुझ गई रात्रि अपनी अज्ञात-हवा में
डूब गया दिन अपने ज्ञात-समुद्र में
हम भयभीत हुए।

हम भयभीत हुए—हम स्फीत मानव
उसी क्षण जान सके
है कितना शून्य हमारा मन!
उसी घड़ी जान सके
है कितना खोखला हमारा जीवन!
हमारे नयनो में वह बाती कहाँ
जिससे नूतन सूर्य जला सके
अपनी अरुण शिखा?
हमारे कण्ठ में वह उच्च निनाद कहाँ
जिससे बज उठे अनन्त की अगाध रागिनी?

लोभेर गलित शवे आसक्त आमादेर नासा
केन पाबे दारुचिनि देशेर हाओयार सौरभ ?
आमादेर से विश्वास कोथाय
याते भराट हबे समस्त फॉका, भालबासार पूर्णताय ?
आमरा ताइ येते येते
कुयालालामपुरेर पथे येते
थमके दॉड़ालाम—अविश्वास करलाम आर भय पेलाम।

आमरा भय पेलाम।
सङ्गे सङ्गे नामल एक प्रेतेर छाया
सहास्य नीलाकाशे वज्र-विह्वल पिङ्गल मेघेर मतन,
उत्थित होलो से प्रेतेर छाया
आमादेर सुदूर भविष्यतेर उत्तराधिकारीदेर मुखेर उपरे।
तारा—सेइ पूर्व ओ उत्तर पुरुषेरा
चले गेल आमादेर सम्मुख दिये—
तारा चले गेल आमादेर पिछन दिये—
तारा चले गेल सूर्यके—प्रभातेर आलो-के अति सहजे
मोमेर बातिर मतन हाते निये—
तारा चले गेल स्वप्नेर मतन सुरभि बातासे गा एलिये
कत वृष्टिझरा रातेर गान गुनगुनिये
गेल आनन्दित अश्रुर कत शीतल शिशिर झरिये

लोभ के गलित शव पर
आसक्त है हमारी नाक
फिर क्योंकर पा सके वह
दालचीनी के प्रदेश की हवा का सौरभ?
हममें वह विश्वास कहाँ
जिससे भर सके समस्त शून्यता,
प्रेम की पूर्णता से?
इसी से हम जाते-जाते
कुआलालम्पुर के पथ पर चलते-चलते
चौंककर रुक गए—
अविश्वास किया और भयभीत हुए।

हम भयभीत हुए।
संग-संग उतरी एक प्रेत की छाया
हँसते हुए नीलाकाश में
वज्र-विह्वल पिंगल मेघ-समान
उठ खड़ी हुई वह प्रेत की छाया,
सुदूर भविष्य के हमारे उत्तराधिकारियों के मुख पर।
ये सब—उसी पहिली और बाद की पीढ़ियों के
चले गए हमारे सामने से—
वे चले गए हमारे पीछे से—
वे लोग सूर्य को—प्रभात के प्रकाश को
सहज भाव से मोमबत्ती की भाँति
हाथ में लिये चले गए—
वे स्वप्नवत चले गए सुरभित वायु में
शरीर को मस्ती से हिलाते-डुलाते हुए
वर्षा से भीगी रात के कितने गान गुनगुनाते हुए
आनंदाश्रुओं के कितने शीतल हिमकण बरसाते हुए

गेल—रातेर अतल रहस्य चोखे निये।
गेल कत सहजे उत्ताल काल-समुद्रेर उद्दाम तरङ्ग-विभङ्ग
पार हये—
आमरा भय पेलाम—
आमादेर कि से समुद्रजल डाक देयनि
तार अफुरन्त उल्लासे—अगाध कौतुके—अपार ममताय?
येमन डाक दियेछिल पूर्वपुरुषदेर? येमन डाक देबे उत्तर
पुरुषदेर?
आमादेर कि बलेनि उदार रात्रिर विवृहल आकाश
तार अकूल रहस्येर गुण्ठन घुचाते?
आमादेर कि डाकेनि प्रमत्त बातास
देयनि कि अजाना पुष्पलता-विटपीर सौरभके उपहार?
येमन तादेर दियेछिल आर अन्यदेरओ देबे?
तबु आमरा द्विधाय रइलाम—आमरा भय पेलाम,
कारण आमरा फॉपा मानुष,
आमादेर मरा मने एक निछक शून्यता
आमादेर जीवन एक फॉका जीवन!

के देबे आमादेर कुयालालामपुरेर सम्वाद
के याबे आमादेर कुयालालामपुरेर पथेर सङ्गी हये?
आमरा ये फॉपा—फॉका—शून्य!

चले गए रात के अतल रहस्य को आँखो मे बसाये।
कितने सहज में उत्ताल काल-समुद्र के
उद्दाम तरंग-विभंग को पार कर चले गए—
हम भयभीत हुए—
क्या उस समुद्र-जल ने
अपने अपरिमित उल्लास से
अगाध कौतुक से
अपार ममती से
नहीं पुकारा हमें?
जिस प्रकार उसने पुकारा था पहिली पीढियो को?
जिस प्रकार पुकारेगा बाद की पीढियो को?
उदार रात्रि के विह्वल आकाश में
हमसे नहीं कहा क्या
अपने असीम रहस्य का अवगुण्ठन हटाने को?
क्या हमें नही पुकारा प्रमत्त वायु ने,
हमे नहीं दिया क्या
अज्ञात पुष्पलता विटपी के सौरभ का उपहार?
जिस प्रकार उन्हें दिया था
और दूसरो को भी देगा?
फिर भी हम दुविधा में पडे रहे—हम भयभीत हुए,
क्यो कि हम हैं स्फीत—छूँछे मानव
हमारे निर्जीव मन में
है केवल एक कोरी शून्यता
हमारा जीवन है एक केवल खोखला जीवन!

कौन देगा हमें कुआलालम्पुर का सम्वाद
कौन जाएगा हमारे साथ
कुआलालम्पुर के पथ का साथी हो?
हम जो छूँछे—रिक्त—शून्य है!

आमादेर माटि आर सेखानेर माटिर मध्ये
चिड़ धरेछे आमादेरइ पायेर तलाय,
आमरा यत एगोइ पेरोते पारि ना सेइ चिड़—सेइ खाल.
आमादेर पाण्डुर गाले ओपारेर हओया एसे लागे स्वप्नेर मत,
आमादेर गर्ते-बसा चोखे जागे सेखानकार आलो स्वप्नेर मत,
आर यखन सेखानकार दारुचिनि हाओयाय
आमादेर समस्त साधना समस्त बासना
तपस्यालब्ध फलेर मतन उन्मुख हये ओठे
कविताय—छबिते—गाने
ठिक सेइ मुहूर्तेइ समस्त कविता छबि गान निभे याय
एकटु हाओयाय क्षणिकेर फुलझुरिर मतन,
कारण आमरा यारा लिखि, यारा आँकि, यारा गाइ
आमरा सकलेइ फाँपा, आमरा फाँक, आमरा शून्य।
कुयालालामपुर—से एक स्वप्नमय देश
सेखाने पौंछते पारिना कोनो-दिनइ !
तबु स्वप्न देखि सेखाने पौंछबार—चिरादिनइ !

उमादेवी

हमारे यहाँ की मिट्टी और वहाँ की मिट्टी के बीच
दरार पड़ गई है हमारे ही पैरो के तले,
हम जितना आगे बढते हैं
इस दरार—इस खाई को पार नहीं कर पाते,
हमारे पाण्डुर गालो पर उस पार की हवा
सपनों-सी आकर लगती है,
हमारी गढ़े में धँसी आँखो में
वहाँ का प्रकाश
सपनो की तरह दिपने लगता है,
और जब वहाँ की दालचीनी-युक्त हवा से
हमारी समस्त साधना समस्त वासना
तपस्या द्वारा प्राप्त फल की भाँति
उन्मुख हो उठती है
कविता में, चित्र में, गान में—
ठीक उसी क्षण मिट जाते हैं
सम्पूर्ण कविता, चित्र और गान
तनिक-सी हवा लगने से
क्षणभर को जल उठने वाली फुलझड़ी की तरह,
क्यो कि हम जो लेखक हैं
जो चित्रकार हैं, जो गायक हैं
हम सभी छूँछे हैं, सभी रिक्त, सभी शून्य हैं।
कुआलालम्पुर वह एक सपनो का देश
वहाँ किसी भी दिन पहुँच नही सकते !
फिर भी वहाँ पहुँचने का सपना देखते हैं
चिरदिन ही!

उमादेवी

# मने मने

तनिमा, तोमार वेदना ओ विस्मय
राखो कि बिछाये गेरुया गङ्गाजले?
अथवा रेश्मी फितेर मतइ सबुज घासेर वने
तोमार मनेर गन्ध कि जागे सुरभित जङ्गले?

तोमार बेदना फुले' फुले' ओठे येन
भरागङ्गार लकलके जिभे राशि राशि फेना भाङे,
तार नीचे कत, कत जमे पलिमाटि—
जानबे ना तुमि, केइ बा से-कथा जाने?

आमरा एसेछि, अनेके एसेछे आगे:
कत स्वप्नेर पालक पडेछे जानतेना कत नाम:
जानते ना पाखि-पाखिनीर मत केन प्रान्तेर आसा?
जानताम सबइ, तबुओ कि आगे सबटुकु जानताम?

## मन-ही-मन

वनिमा, अपनी वेदना और विस्मय
बिछाए हो क्या
गेरुए गंगाजल में?
अथवा
रेशमी फीते की तरह
हरी घास के वन में?
क्या गंध तुम्हारे मन की
जगती है सुरभित जंगल में?




मानो उफन उठती वेदना तुम्हारी
भरी गंगा की
लपलपाती जीभ से
राशि-राशि फेन उगलती,
उसके नीचे कितनी,
जमती कछार की माटी—
न जान सकोगी तुम
अथवा अन्य कोई जान सकेगा यह बात?

हम आये,
हम से पहले और बहुत से आये थे;
बिखरे पड़े हैं कितने सपनों के पंख
जानते न जिनके नाम
जानते नहीं
पक्षी-पक्षिणी की तरह
क्यों आना पड़ा इस प्रान्तर में?
जानता था सब ही,
फिर भी पहले क्या सब कुछ जानता था?

तनिमा, तोमार वेदना ओ विस्मय
छड़ानो रयेछे एखाने-सेखाने, जानबेना कोनोजन :
तोमार वेदना पलिते, माटिते प'डे—
से-माटि आमार मन ॥

दिनेश दास

तनिमा, तुम्हारी वेदना और विस्मय
बिखरे हुए हैं जहाँ-तहाँ,
जान सकेगा न कोई जन
तुम्हारी वेदना
जमी है माटी पर,
कछार की माटी पर—
वह माटी है मेरा मन!

दिनेश दास

# नितान्त काङाल

नितान्तइ क्लान्त लोकटा ! शुधु
छाड़े एकटा घरेर काङाल !
दक्षिणेर जानला दिये धुधु
अफुरन्त माठ देखबे ! आर
पश्चिमेर जानला दिये लाल
सूर्य-डोबा सन्ध्यार बाहार ।
नितान्तइ क्लान्त लोकटा । शुधु
छोट एकटा घरेर काङाल ।

नितान्तइ शान्त लोकटा । ताइ
मिष्टि एकटा मेयेर काङाल ।
ये ताके खुनसुटि करे प्रायइ
रात जागाबे । बलबे, "कोन-दिशी
लोक तुमि ता बोझा शक्त । काल
आनते हबे आलता एक शिशि ।"
नितान्तइ शान्त लोकटा । ताइ
मिष्टि एकटा मेयेर काङाल ।

नितान्तइ भ्रान्त लोकटा । हाय,
अल्प-एकटु सुखेर काङाल ।
रौद्रे, जले, उद्दाम हाओयाय
ढेर घुरेछे । बुझलो ना एखनो,

## नितान्त कंगाल

नितान्त ही क्लान्त बेचारा। केवल
एक छोटे से घर के लिए कंगाल।
दक्खिन के जगले से देखेगा
धू-धू करता अनन्त मैदान। और
पश्चिम के जंगले से
अस्तमित सूर्य की लालिमायुक्त
साँझ की बहार।
नितान्त ही क्लान्त बेचारा। सिर्फ
एक छोटे से घर के लिए कगाल।

नितान्त ही शान्त बेचारा। इसी से
प्यारी-सी एक बाला के लिए कंगाल।
जो उससे कलह कर
प्रायः ही रात भर जगावेगी।
कहेगी, "कहाँ के परदेसी तुम
सो समझना है कठिन,
कल लाना होगा महावर एक शीशी।"
नितान्त ही शान्त बेचारा। इसी से
प्यारी-सी एक बाला के लिए कंगाल।

नितान्त ही भ्रान्त बेचारा। हाय,
तनिक से सुख के लिए कंगाल।
बहुत घूमा है आँधी-पानी औ' तपती धूप में।
समझ न सका अब तक,

इच्छार आगुने खेये ज्वाल
एकटु-सुखे तृप्ति नेइ कोनो।
नितान्तइ भ्रान्त लोकटा। हाय,
अल्प-एकटु सुखेर काङाल।

नीरेन्द्र चक्रवर्ती

इच्छा की अग्नि में जल-जल
तृप्ति नहीं कोई जरा-से सुख में।
नितान्त ही भ्रान्त बेचारा। हाय,
तनिक से सुख के लिए कंगाल।

नीरेन्द्र चक्रवर्ती

# दोष नय, भुल नय

आज यदि भुले थाकि तोमार निषेध
(से कि मोर दोष सखी, से कि मोर दोष)
शरमेर बाधा यदि क'रे थाकि भेद,
(से कि मोर दोष सखी, से कि मोर दोष)।
पउषेर माठभरा सोनालि आलोय
आकाशेर बाहु येथा धरणीरे छोँय
चेये देखो नाहि सेथा एतटुकु छेद।
(से कि मोर दोष)।

आज यदि आरो कालो लागे तव आँखि
(से कि मोर भुल सखी, से कि मोर भुल)
अधरे उदार हात ह'ये थाके साकी
(से कि मोर भुल सखी, से कि मोर भुल)
ओइ ये चाँदेर रसे मदिरा पृथिवी
स्फुरितेछे घन घन क्षीण तार नीवी
जेनो जेनो जेनो सखी, से नहे एकाकी
(से कि मोर भुल)।

आज यदि घनतर लागे तव भुरु
(आमारि कि चोख दायी, आमारि कि चोख)
रङे रसे केशपाश छड़ाय अगुरु,
(आमारि कि चोख दायी, आमारि कि चोख)।
ओइ श्याम गिरिचूडा किसेर आभास ?
वनलेखा परायेछे तारे नील वास
के बलिबे कोथा सखी कामनार शुरु ?
(आमारि कि दोष ?)

# दोष नहीं, भूल नहीं

आज यदि भूल जाऊँ निषेध तुम्हारा
(यह क्या मेरा दोष सखि, यह क्या मेरा दोष)
लाज के बधनो को यदि आज तोड़ दूँ
(यह क्या मेरा दोष सखि, यह क्या मेरा दोष)।
पौष के स्वर्णिम आलोकपूर्ण खेतो में
आकाश के बाहु जहाँ धरती को छूते हैं
दृष्टि डालो उस ओर—वहाँ नही तनिक भी अन्तराल।
(यह क्या मेरा दोष)।

आज यदि और भी काली जान पड़े तुम्हारी आँखे
(यह क्या मेरी भूल सखि, यह क्या मेरी भूल)
अधरो पर उदार हाथ बना रहे साकी
(यह क्या मेरी भूल सखि, यह क्या मेरी भूल)।
यह जो चाँद के रस से मतवाली पृथ्वी
स्फुरित होती बार बार जिसकी क्षीण नीवी
जान लो, जान लो: सखि, वह नही एकाकी।
(यह क्या मेरी भूल)।

आज यदि और भी घनी जान पड़े तुम्हारी भौहें
(इसके लिए क्या मेरे नयन दायी, क्या मेरे नयन)
रग में रस में विखेर रहा है अगरु तुम्हारा केशपाश,
(इसके लिए क्या मेरे नयन दायी, क्या मेरे नयन)।
वह श्याम गिरिचूडा देती किसका आभास?
वनलेखा ने पहनाया उसको नील वास
कह सकता कौन, कहाँ कामना का आरम्भ?
(क्या मेरा दोष?)

तोमार वसन केन छड़ाय आबिर ?
(से कि अकारणे सखी, से कि अकारण)
नेशाय बिभोल दुटि नयन कविर !
(से कि अकारणे सखी, से कि अकारण)।
चेये देखो वने वने एकि समारोह
पलाशे शिमुले शाले छड़ाइछे मोह
रतिहीन मदनेरे करेछे मदिर।
(से कि अकारण !)

आज यदि चोख तव त्यजि चपलता
(से कि अनुमान शुधु, शुधु अनुमान)।
मन सने कानाकानि करे कत कथा
(से कि अनुमान शुधु, शुधु अनुमान)।
आजि देखो जानाजानि चखीते चखाय
किसेर आवेशे दोंहे एमन बकाय
बातासे बातासे आज एकि तरलता !
(शुधु अनुमान)

हासिते तोमार केन फोटे जुँइ फुल,
(से काहार दोष सखी, से दोष काहार ?)
चोख दुटि कालो केन, अधर रातुल ?
(से काहार दोष सखी, से दोष काहार ?)
जले नाहि ढेउ छिल मुखर नदीर
ओपारेर वन छिल झिल्लिबधिर
हेन काले हेन ठाँइ ह'ये थाके भुल।
(ह'ये थाके भुल।)

क्यों बिखराता अबीर परिधान तुम्हारा ?
(यह क्या अकारण ही सखि, यह क्या अकारण)
नशे में विभोर हैं कवि के नयन दोनो!
(यह क्या अकारण ही सखि, यह क्या अकारण)!
दृष्टि डालो वन-वन में यह कैसा समारोह
किंशुक सेंमल शाल बिखेर रहे हैं मोह
रतिविहीन मदन को कर रहे मत्त!
(यह क्या अकारण!)

आज यदि नयन तुम्हारे तज चपलता
(यह क्या अनुमान भर, केवल अनुमान)
मन से कानोकान कहते कितनी बाते
(यह क्या अनुमान भर, केवल अनुमान)।
देखो आज चकवा चकवी का परिचय
कौन-सा आवेश किये दोनो को मुखर आज
वायु के झोके-झोके में आज यह कैसी तरलता!
(केवल अनुमान)

तुम्हारी हँसी में क्यो झरते जूही के फूल,
(यह किसका दोष सखि, यह किसका दोष ?)
दोनो नयन काले क्यो और अधर राते
(यह किसका दोष सखि, यह किसका दोष ?)
जल में न थीं लहरे मुखर नदी के
उस पार का वन था झिल्लिबधिर
ऐसे समय ऐसी जगह होती ही है भूल।
(होती ही है भूल।)

तुमि मनोरम सखी, धरा मनोहर
(केन हेन योगायोग, हेन योगायोग)
दुइ जने कि कारणे करियाछ षड !
(केन हेन योगायोग, हेन योगायोग)।
फॅाद पेते पाखीध' रे दोष देओया ताय
केमन विचार ए ये बोझा नाहि याय
बोझा नाहि याय तुमि आपन कि पर ?
(केन योगायोग ?)

भुल नय दोष नय, ए ये यौवन
(कार दोष कार भुल थाक् से विचार)
एक फॅादे धरा दिल दु'जनेर मन
(कार दोष कार भुल थाक् से विचार)।
तुमि टानो एकदिके आमि एकपाश
ततइ कठिन ह'ये ऑटितेछे फॉस
के जानित वेदना ये मधुर एमन ?
(थाक् से विचार)

के जानित प्रेम से ये खर तरवार
(के जानित, अजानिते सकलेइ चाय)
हासिते निशित से ये दुइ दिके धार,
(के जानित, अजानिते सकलेइ चाय)।
बुक ह'ते झरे फोटा तरल चुनिर,
अधर धरिया राखे रेखा हासिटिर
खरधार प्रेमेर ये हातल सोनार।
(के जानित हाय)

तुम मनोरम सखि धरा मनोहर
(क्यो ऐसा संयोग, ऐसा संयोग)
किस कारण दोनो ने मिल किया यह षडयंत्र!
(क्यो ऐसा संयोग, ऐसा संयोग)।
जाल बिछाकर विहग फँसना और दोष देना उसको
समझ नहीं आता यह कैसा है न्याय
समझ नहीं आता तुम अपनी हो कि पर?
(यह कैसा संयोग)

नहीं भूल नहीं दोष, यह ठहरा यौवन
(किसका दोष किसकी भूल रहने दो यह विचार)
एक ही जाल में फँसा दोनो का मन
(किसका दोष किसकी भूल रहने दो यह विचार)।
खींचो तुम एक ओर और मै दूसरी ओर
उतना ही कठोर हो कसता जाता बंधन
कौन जानता था कि वेदना मधुर इतनी?
(रहने दो यह विचार)

कौन जानता था कि प्रेम प्रखर तलवार
(कौन जानता था, सभी चाहते अनजाने)
हँसी मे हुई प्रखर दोनो ओर धार
(कौन जानता था, सभी चाहते अनजाने)।
हृदय से झरती बूँदें तरल शोणी की,
अधरो पर बनाए रखती रेखा हँसी की
प्रेम की है धार प्रखर और मूँठ सुनहरी।
(कौन जानता था हाय)

एक दोषे दोँहे दोषी, एक भुले भुल,
(नहे अनुमान आर शुधु अनुमान)
बाँधियाछे दोँहे एक वेदनार शूल
(नहे अनुमान आर शुधु अनुमान)।
खरदाहे गले गिये दुइखानि मन
युगल देहेर पुटे क'रेछे सृजन
वाणीमय एकखानि मुकुतार फुल।
(नहे अनुमान आर शुधु अनुमान)।

प्रमथनाथ बिशी

दोनो का है दोष एक और एक ही भूल,
(यह नही अनुमान और केवल अनुमान)
बिंधा दोनो के एक ही वेदना का शूल
(यह नहीं अनुमान और केवल अनुमान)।
प्रखर दाह में गलकर दोनो के मन ने
युगल देह-संपुट में किया है सृजन
वाणीमय एक मुक्ता-फूल।
(यह नहीं अनुमान और केवल अनुमान)।

प्रमथनाथ बिशी

## दशानन

जहाँ भी रहते तुम हे दुर्धर्ष दुर्जय
तपस्या-अर्जित वीर्य द्वारा,
कर देते हो स्वर्णमय।
फिर वह कौन-सी भूल
काटती रहती चिरदिन
तुम्हारी कीर्ति के मूल को ?
तुम हो अद्वितीय,
तो भी चिरप्रीतिहीन !

वह क्या केवल लोभ,
क्या केवल भोगी की लालसा
अथवा अक्षम का छूँछा दम्भ ?
मै यह सब कुछ समझ नही पाता।
तुम्हारी दानवीय दुर्बलता
देवताओ के लिए भी है दुर्बोध विस्मय।

सीता को तुम छू नही पाते,
फिर भी उसी (सीता) से
अनुमति की याचना मे
अपना छलबल औ' समस्त कौशल
स्वय ही व्यर्थ कर देते हो।
हृदय के इस सम्मान से
रामायण और ही दीप्ति पाती है।

अपने छोटे भीरु हाथो से
जो जीवन को माप

नीड़ बेँधे निरापद सञ्चयेर कडि कटा गोने,
ईर्षाय हिंसाय
तोमार विशाल मूर्ति तारा चिरदिन
पङ्कलिप्त करे 'त करुक,
ए सबेर बहु ऊर्ध्वे तुमि अन्य आकाशे उन्मुख।
शुधु एकदिक चिने
जीवनेरे करो ना खण्डित।
दशदिक हते आलो असङ्कोचे कर अन्वेषण,
तुमि ताइ सत्य दशानन।

सोपान हयनि गड़ा,
स्वर्ग आजो दूर।
तोमार चितार शिखा किम्वदन्ती कल्पनाय
ताइ बुझि निभेओ नेभे ना
हे अतृप्त पृथ्वी-प्राण शून्यवैरी शाश्वत विद्रोह !

प्रेमेन्द्र मित्र

नीड़ बाँध निरापद
कुछेक संचित कौड़ियाँ गिनते रहते हैं,
ईर्ष्या और हिंसावश
यदि वे लोग तुम्हारी विशालमूर्ति को
चिरदिन पंकलिप्त करते है तो करें,
इन सबसे बहुत ऊपर तुम
किसी अन्य आकाश की ओर उन्मुख हो।
केवल एक पक्ष पहचान कर
करते नही जीवन को खण्डित।
दसो दिशाओ से प्रकाश का
करते हो निःसंकोच अन्वेषण,
इसी से तुम सचमुच दशानन हो।

हो न सका वह सोपान निर्मित,
स्वर्ग आज भी दूर।
किंवदन्ती कल्पना में
तुम्हारी चिता की शिखा
लगता है इसीसे
बुझते-बुझते भी बुझती नहीं,
हे अतृप्त पृथ्वी-प्राण शून्यवैरी शाश्वत विद्रोह !

प्रेमेन्द्र मित्र

# मरुपथ

यतक्षण फेरार उपाय छिलो, किछुइ बोझेनि।
तारपर चेये द्याखे, शुधु बालि; दिगन्तेर नेइ अन्तराल;
माकड़शा, कॉटार झोप, दु-एकटा उटेर कङ्काल;
भाषार पल्लीरे घिरे आकाशेर विराट बन्धनी

क्रमश, धर्षणे, सब भावनारे भस्मे परिणत
क'रे दिये स्थिर हय। रौद्र नेय रान्ना क'रे तार
मांस, मेद, येन तारे जन्म देबे पाताले आबार;
आर तार तृष्णा चले पिछे-पिछे, एकपाल कुकुरेर मतो।

अवशेषे, यखन मरीचिकार पर्दा छिंडे, देखा याय प्रथम खेजुर,
बालिते कालोर वृत्ते प्रसवेर मृदु अनुमान—
हॉटु भेङे ब'से पडे, आङुल पागल ह'ये खुँडे तोले जल :

## मरुपथ

जब तक लौटने की गुंजाइश थी,
कुछ भी समझ न सका।
और जब ताका चहुँ ओर
नजर आई केवल बालू;
अन्तरालहीन दिगन्त;
मकडियाँ, कँटीली झाड़ियाँ,
दो-एक ऊँटो के ककाल;
भाषा की बस्ती को घेरे हुए
आकाश का विराट कोष्ठक

क्रमश· उत्पीडन से
सभी चिन्ताओ को भस्म में परिणत कर
स्थिर हो जाता है।
उसके मास, मेद को रॉध देतीं
सूर्य की प्रखर किरणें मानो
उसे पाताल मे फिर जन्म देंगीं;
और उसकी तृष्णा चलती पीछे-पीछे
कुत्तो के एक झुण्ड की तरह।

आखिर, जब मरीचिका का पर्दा फटने पर,
दिखाई पड़ता प्रथम खजूर—
बालू के काले वृत्त मे
प्रसव का मृदु अनुमान—
घुटने टेक बैठ जाता तब वह
अंगुलियॉ व्याकुल हो
गढा खोद पानी निकालने लगती :

अल्प जल, तृषार यथेष्ट नय। तबु स्पर्शे नतुन ऋतुर
बीजाणु छडिये देय; शिक्त हात, कनुइयेर लोमकूमे फ'ले ओठे फल;
एवं दर्शनस्निग्ध कण्ठ ठेले फुटे ओठे सन्ध्यार आज़ान।

बुद्धदेव बसु

थोडा-सा पानी, तृष्णा मिटाने को भी अपर्याप्त।
फिर भी स्पर्श नई ऋतु का
अपने बीजाणु बिखेर देता;
सिक्त हाथ, कोहनी के लोमकूपो में
फलने लगते फल;
एव दर्शन-स्निग्ध कण्ठ को भेद
फूट पडती संध्या की अजान।

**बुद्धदेव बसु**

# आमरा क'जने

के बले ए सबइ भ्रान्ति ? यतो स्वप्न आमरा क'जने
गड़ि, से नकल स्वर्ग—आचम्बिते भेङे याबे सबइ ?
तिल तिल ए वञ्चना मूल्य तार सोनार ओजने
पाबे ना, कालेर स्तम्भे आमादेरो सामान्य पदवी
उत्कीर्ण हबे ना ? बन्धु पृथिवीर दूरतम काले
ये अरण्य छिल तारो अङ्गारित उद्भिद हृदय
यदि आजो सौरकणा ध'रे राखे खनिर पाताले,
तबे प्रतिजीवनेर नवजन्मे कान्नार समय
आमराओ रयेछि बेँचे।

आमरा ये कवि, बन्धु, ताइ
जीवनेर यतो दाह सबइ तार तीक्ष्ण परकला
पाय ए हृदये, ज्वालि यन्त्रणार झिलिके झिलिके।
तबु कि विचित्र देख दुःसाहसी प्राणेर रोशनाइ—

## हम कुछ लोग

कौन कहता है यह सब भ्रान्ति है ?
हम कुछ लोग जितने स्वप्नो का निर्माण करते,
वे नकली स्वर्ग—
औचक ही टूट जाएगे सबही ?
तिल-तिल की यह वचना अपना मूल्य
सोने के भाव नही पाएगी,
काल के स्तम्भ पर हमारी भी
सामान्य पदवी उत्कीर्ण नहीं होगी ?
बन्धु, पृथ्वी पर सुदूरतम अतीत में जो वन था,
उसका अगारित उद्भिद हृदय
यदि आज भी
सूर्य के अणुओ को खान के गर्भ में
सहेज कर रखे है
तो फिर हर जीवन के
नवजन्म के रुदन के समय
हम भी बचे हुए है।

हम जो कवि ठहरे, बन्धु,
इसी से जीवन के जितने दाह
वे सभी अपना तीक्ष्ण आतशी-शीशा
पाते है इस हृदय को,
यन्त्रणा की हर कौध मे हम जलते रहते।
फिर भी देखो कितना विचित्र
दुस्साहसी प्राणो का प्रकाश—

यखन फोटे ना फुल, कोकिलेरओ स्तब्ध कथा बला,
आमरा दिनेर चोखे चोख रेखे तबु चलि लिखे।

मणीन्द्र राय

कि जब खिलते नहीं फूल,
और कोयल की भी बद कूक,
हम दिन की आँखो में आँखे डाल
फिर भी लिखे जाते।

मणीन्द्र राय

# शेषकथा

आमार आत्मार स्रोते खरनदी बय,—
समस्त आकाश ढाके,
समस्त पाताल
एक करे हिमवर्ण सुशीतल नदी,
आत्मार उत्ताप शैत्ये करे दिल क्षय।
प्रखर साहारा आमि तीव्र प्रतीक्षाया—
से प्रखरे ऊर्ध्व थेके बन्यार विव्हल
ढेके दिल—भेङे निल;
हे कान्त श्यामल,
तोमार आत्मार स्रोत प्रवाह धाराय।
आमार अस्तित्व या—या छिल आमार
से प्रवाहे डुबे गेल—विलुप्ति एबार।

दिलाम सम्पूर्ण लुप्ति, फिरिये नेबना,
तोमाके दिलाम सुख, दिलाम वेदना।

वाणी राय

# आखिरी बात

मेरी आत्मा के स्रोत में
बहती है प्रखर नदी—
ढँक देती सम्पूर्ण आकाश,
समस्त पाताल
एक कर देती हिमवर्ण सुशीतल नदी,
आत्मा के उत्ताप को
शीतलता से कर दिया विनष्ट।
प्रखर सहारा मै आकुल प्रतीक्षा में—
उसने प्रखर वेगपूर्वक ऊपर से
बाढ़ की विह्वलता से
ढॅक दिया, तोड़ लिया;
हे कान्त श्यामल,
अपनी आत्मा के
स्रोत की प्रवाह-धारा में।
मेरा अस्तित्व—जो कुछ मेरा था
उस प्रवाह में डूब गया—
विलुप्ति है इस बार।

अर्पित कर दी सम्पूर्ण लुप्ति,
वापिस न लूँगी,
तुम्हे दिया सुख, दी वेदना।

वाणी राय

# आमार मृत्युके भुले येयो

आमार मृत्युके भुले येयो।

कतो छबि भुलेछे तो तोमार आकाश
कतो लाल अपरूप कालो रुपो-रं
ताते तुमि आलो-नील हयेछ वरं
हृदये शुनि नि दीर्घश्वास,
छिल ना दुरपनेय
कोनो स्वप्न, कोनो स्मृति, कोनो इतिहास

प्राणेर प्रयाण
फुरोय ना सबटुकु प्राण,
फुल झरे तबु फुल फोटाय बागान,
दिनेर आलोर शेषे नक्षत्रेर रात्रि तबु थाके
रात्रिर अनार्त अवसाने
ऊषा-प्रत्यूषारा नित्य भोरेर आबिर मुखे माखे।

आलो दाओ, हृदयेर खुले दाओ मुख
तोमार आलोर दान बसन्त आनुक
अनेक अनेक प्राणे,
पान करो प्राणेर आसव,
देबार नेबार आछे या-किछु ता सब
दिये निये जीवनेर जेने याओ माने।

# मेरी मृत्यु को भूल जाना

मेरी मृत्यु को भूल जाना।

कितने दृश्यों को भूल चुका है तुम्हारा आकाश
कितने लाल अपरूप काले रजत-रंग
उनसे तुम हुए हो नीलोज्ज्वल ही किन्तु
हृदय में सुन पड़ी न दीर्घ निश्वास,
दुर्मोचनीय था न कोई स्वप्न
कोई स्मृति, कोई इतिहास।

प्राण के प्रयाण में
निःशेष होते न सम्पूर्ण प्राण,
फूल झरते फिर भी
फूल खिलाता है उद्यान,
निःशेष हो जाने पर दिन का प्रकाश
तब भी रहती नक्षत्रों भरी रात
रात्रि के अनार्त अवसान पर
ऊषा और प्रत्यूष वेला नित्य मलतीं
भोर का अबीर मुख पर।

दो प्रकाश, उन्मुक्त करो हृदय-द्वार
तुम्हारा प्रकाश-दान
लाए वसन्त शत-शत प्राणों में,
पान करो प्राणों का आसव,
देने-लेने को है जो कुछ
वह सब दे-लेकर
जान लो जीवन का अर्थ।

तोमाके दियेछि आमि आमार या देय
मृत्यु थाक शुधुइ आमार
आमार मृत्युके भुले येयो ॥

सञ्जय भट्टाचार्य

तुम्हें दिया सब कुछ अपना देय
मृत्यु रहे केवल मेरे ही लिए
मेरी मृत्यु को भूल जाना ॥

सञ्जय भट्टाचार्य

# प्रतीक्षा

पाती अरण्ये कार पदपात शुनि ?
जानि कोनओ दिन फिरबे ना फाल्गुनी :
तबे अञ्जलि उद्यत केन पलाशे ?
वनेर बाहिरे क्षओया माटि धू धू करे;
नेइ फसलेर दुराशाओ अम्बरे;
या छिल बलार, कबे हये गेछे बला से ॥

महाशून्येर मौने परिस्फीत,
विविक्ति आज वेष्टनीविरहित;
अधुनाय निश्चिन्ह अतीत, आगामी;
नास्तिते नेति स्वतःसिद्ध प्रमा,
सोहंवादीर आर्ति आत्मोपमा,
अगतिर गति मनोरथ वृथा लागामइ ॥

आरओ एकबार, हाजार बछर आगे,
विप्रलब्ध आस्था अस्तरागे
खुँजे पेयेछिल उज्जीवनेर प्रेषणा;
एवं आबार सहस्र वत्सर
पूरे आसे बटे, तबु मन्वन्तर
मानवेतिहासे सर्वनाशेरइ देशना ॥

## प्रतीक्षा

पत्राच्छादित वन में
किसकी पग-ध्वनि सुन पड़ती?
जानता हूँ अब न लौटेगी कभी फागुन की पूनो
तो फिर क्यो
अंजलि प्रस्तुत है पलाश की?
वन के बाहर धू-धू करती क्षयित माटी;
नहीं फसल की दुराशा भी अम्बर में;
कब का कहा जा चुका,
जो बाकी था कहने को॥

महाशून्य के मौन में परिस्फीत
विविक्ति आज वेष्टनीविहीन;
अधुना निश्चिह्न अतीत, आगामी;
नास्ति में नेति स्वतःसिद्ध प्रमा,
सोहंवादी की आर्ति आत्मोपमा,
अगति की गति मनोरथ वृथा लगाम ही॥

और भी एक बार,
हज़ार बरस पहले,
अस्तराग में विप्रलब्ध आस्था खोज पाई थी
उज्जीवन की प्रेषणा;
और आज फिर से
हजार बरस पूरे होते आ रहे हैं सही,
फिर भी मानव के इतिहास मे
मन्वन्तर सर्वनाश का ही इंगित है॥

अन्तत एते सन्देह नेइ आर
अलातचक्रे घुरे घुरे, संसार
अनादि अमाके आने आमादेर गोचरे;
पुञ्ज पुञ्ज व्यक्तिर बुद्बुद,
समयेर स्रोते अचिर, अरुन्तुद,
ममतार जोट पाकाय ए-चरे, ओ-चरे ॥

अभाव हयतो स्वभावेरइ अग्रज :
निरवधि, ताइ प्रभासे फुराय ब्रज—
प्रतिज्ञा राखे मरण त्राताब बदले :
विशृंखलार पराकाष्ठाय स्थाणु,
पृथिवी अनाथ; यथेच्छ परमाणु;
प्रगतिक शुधु कालभैरव सदले ॥

अतएव कारओ पथ चेये लाभ नेइ;
अमोघ निधन श्रेय तो स्वधर्मेइ;
विरूप विश्वे मानुष नियत एकाकी ।
अनुमाने शुरु, समाधा अनिश्चये,
जीवन पीड़ित प्रत्यये प्रत्यये :
तथाच पाब ना आमि आपनार देखा कि ?

सुधीन्द्रनाथ दत्त

कम से कम
इसमे तो सदेह नही तनिक भी
अलातचक्र में घूम-घूमकर, संसार
अनादि अमा को लाता हमारे सम्मुख;
व्यक्तियो के पुंज-पुंज बुदबुद,
समय के स्रोत में अस्थिर, अरुन्तुद,
ममता की गाँठे पड़ती जातीं इस द्वीप में उस द्वीप में ॥

अ-भाव अग्रज है शायद स्व-भाव का ही :
इसी से प्रभास में पूर्णता प्राप्त करता ब्रज—
प्रतिज्ञा निभाता मरण, त्राण के बदले :
विशृंखला की पराकाष्ठा में स्थाणु,
पृथ्वी अनाथ, यथेच्छ परमाणु;
प्रगतिशील केवल कालभैरव सदल-बल ॥

इसलिए किसी की राह देखने में लाभ नही;
श्रेय है अमोघ निधन स्वधर्म में ही;
विरूप विश्व में मानव सर्वथा अकेला।
अनुमान में शुरू औ' समाप्ति अनिश्चय मे,
जीवन पीडित प्रत्यय-प्रत्यय मे;
फिर भी क्या
पा न सकूँगा निज का दर्शन मै?

सुधीन्द्रनाथ दत्त

# स्वर्ग-बीज

तृष्णार्त शान्तिर स्वच्छ दीघि भरा जल कोथाय कोथाय बलो ? वन्हि छोया
जीवनेर—धू धू बालियाड़ि

आदिगन्त छेये आछे।
नियमेर अनुज्ज्वल विषन्न रुटिन
येमन सरालो हात, तोलो जनहीन
पृथिवीर कोन एक सबुज प्रान्तेर गान; दिते ह'लो पाडि
ताइ शेषे बन्दरेर चोखे दोला करुण कुज्झटि माखा छवि
समयेर बुके रेखे। स्मृति–भेजा माठ बन छुँये छुँये एखाने एलाम।

शाल शिरीषेर फ्रेमे बाँधानो ए-ग्राम
निर्जर घुमेर मतो। शेफाली करबी
फुलेर नरम घ्राण जडानो भोरेर घुम भाङानिया हओया निरिबिलि
मेठो पथे डेके निले, माठेर कन्यार भिजे शाडिर शिशिर
मेखेछि दु'हात भ'रे बुके मुखे यतोखुसी, तबु-ओ अस्थिर
हयनि अन्विष्ट मन? जोनाकिर भीरु झिलिमिलि

# स्वर्ग-बीज

बताओ, तृष्णार्त शान्ति का
स्वच्छ जलपूर्ण सरोवर कहाँ-कहाँ है ?
वह्नि से स्पृष्ट जीवन का
धू–धू करता हुआ बालुकामय तीर
आदिगन्त फैला हुआ है।
नियमो के अनुज्ज्वल विषण्ण रुटीन ने
जैसे ही अपने हाथ खींचे,
उठा लो पृथ्वी के किसी
जनहीन हरित प्रान्तर का गीत;
इसीसे आखिर बन्दरगाह के नयनो में
दोलायित करुण कुहासे से आच्छादित चित्र को
समय के वक्ष पर रख कर
मुझे भी सुर में सुर मिलाना पडा।
स्मृति-कणो से आर्द्र
मैदान-वनों को स्पर्श करते-करते यहाँ पहुँचा हूँ।

शाल-शिरीषो के फ्रेम में जड़ा हुआ
निर्जन निद्रा के समान यह ग्राम।
कनेर औ' हरसिंगार के फूलो की
कोमल गन्ध से युक्त
प्रभात की निद्रा भंग करनेवाली हवा
निर्जन पगडंडी पर पुकार लिया,
मैदान-कन्या की भीगी साड़ी के
ओसकणों को दोनो हाथों में भर जितना चाहा
हृदय और मुख पर मला;
तो भी क्या खोजी मन अस्थिर नहीं हुआ ?

रात्रिर पाकुड डाले देखेछि आश्चर्य चोखे, आबार कखन
पद्म-पुकुरेर पाडे सोनालि रोद्दुरे भिजे शुनेछि झुमुर
सॉओताली मेयेर कण्ठे, तारपर समस्त दुपुर
अरण्येर पर्दा ठेले पुरनो देउले देखि शिल्पार ध्रुपदी शिल्प, तखनो कि मन
ओठेनि उन्मना ह'ये? उत्तीर्ण सन्ध्याय शीर्न नदीर शियरे शुभ्र बालिर
चडाय
बसेछि, सेखाने मन भोरेर आकाशे
रात्रिर तारार मतो जीवनेर व्यर्थ साध दुर्जय आश्वासे
हातडे फेरेनि टिपिटिपि पाय
नेमे नील अन्धकारे?

### ताह'ले हायरे

शान्तिर विधौत स्नान कोथाय—निर्जने घुरे की हबे! समय
एखनो हयत आछे। एसो, एसो बन्दरेर व्यथाभरा पलातका समुद्रेर वैरागी
हृदय

रात्रि में पाकड की डाल पर
जुगनुओ की भीरु झिलमिलाहट
अचरज भरे नयनो से देखी है,
और फिर कब सुनहली धूप से भीगी हुई
पद्म-पोखर के किनारे
झूमर सुना है सथाली लडकी के कण्ठ से,
उसके बाद दोपहरी-भर
अरण्य का पर्दा ठेल
प्राचीन मंदिर में देखा
शिल्पी का ध्रुपदी शिल्प
तो भी क्या मन आकुल नहीं हो उठा ?
साँझ बीत जाने पर
शीर्ण नदी के सिरहाने
बैठा हूँ शुभ्र बालू के द्वीप में,
वहाँ भोर के आकाश में
डूबते हुए तारे के समान
जीवन की व्यर्थ साध को दुर्जय आश्वास से
कहो तो सही
क्या मन हाथो से नहीं टटोलता फिरा
दबे पाँव उतर, नील अन्धकार में ?

हाय रे
तब कहाँ है शान्ति का विधौत स्नान—
क्या होगा निर्जन में भटक कर !
अब भी समय है शायद।
आओ, आओ बन्दरगाह के व्यथा भरे
पलातक समुद्र के वैरागी हृदय को
आँधी के आवेग से बाँधें।

झड़ेर आवेगे बाँधि। धू धू मरु जीवनेर वैशाखी प्रान्तरे
समुद्र-आश्लेषे शेषे प्रेरणार मतो स्निग्ध श्रावणेर जल
झरबे। विश्वास राखो। पारेओ तुलते ढेउ, स्वर्गबीज मनेर मतोन ह'ये
दीघि अविकल।

सुनीलकुमार नन्दी

धू-धू जलते हुए मरु जीवन के
वैशाखी प्रान्तर में
समुद्र के मिलन से
अत में प्रेरणा के समान स्निग्ध
सावन का जल बरसेगा।
विश्वास रक्खो,
स्वर्ग-बीज मन के अनुरूप
अविकल सरोवर हो,
लहरें भी उठा सकता है।

सुनीलकुमार नन्दी

# सुन्दर

यखन तोमार आँचल दमका हाओयाय
एका एका उडछिल
तखनओ नय
बिकेलेर पडन्त रोदे बिन्दु बिन्दु घाम
तोमार मुखे यखन मुक्तोर मत ज्वलछिल
तखनओ नय
की एकटा कथाय आकाश उद्भासित क'रे
तुमि यखन हासले
तखनओ नय

यखन भोँ बाजतेइ
माथाय चटेर फेँसो जड़ानो एक समुद्र
एकटि क'रे इस्ताहारेर जन्ये
उत्तोलित बाहुर तरङ्गे तोमाके ढेके दिल

यखन तोमाके आर देखा गेल ना
तखनइ आश्चर्य सुन्दर देखाल तोमाके ॥

सुभाष मुखोपाध्याय

# सुन्दर

जब हवा के झोंके से तुम्हारा आँचल
एकाकी उड रहा था
तब भी नहीं
अपराह्न की ढलती हुई धूप मे
तुम्हारे मुख पर पसीने की बूँदे
मोती के समान चमक रही थीं
तब भी नहीं
जाने किस बात पर
आकाश को उद्भ्रामित करते हुए
जब तुम हँस पडी
तब भी नहीं

जब भोपू बजते ही
सिर पर सन के रेशे लिपटाए हुए
एक समुद्र ने
एक-एक कर इश्तिहार पाने के लिए
उठे हुए हाथो की तरङ्ग मे
तुम्हे ढँक दिया

जब तुम और दिखाई न दी
तभी तुम अद्भुत सुन्दर दिखाई पडी

सुभाष मुखोपाध्याय

# सत्य

तारपरे एकदिन परीदेर दिके चेये बल्लुम
तोमरा एबार एसो, उठे एसो आरो उँचु घरे;
निचे बड़ो झञ्झाट, ओखाने केवलइ भिड़ थाके,
केवलि पेयादा एसे शमनेर बाहाना लागाय;
आमि आछि भिन्‌-हाओया-शिहरित तुङ्ग-पथिक
येखाने पूर्ण चॉद खुबइ काछे, हयतो हातेइ !

परीरा एसेछे उठे
राङा, चॉपा, खयेरी, सबुज।
काने की लेगेछे मिठे
ताले ताले बेजेछे नूपुर।
हाओया दिलो की आराम !
परी दिलो वासना गभीर !

वासनाके देखे-देखे की ये उठेछिलो जेगे
एइ बुके जेगेछे से तारपर।
ता देखे सबाइ गेल ! प्रेमे कॉटा ईर्षा।
प्रेम भारि हिंस्र ओ बर्बर !

## सत्य

तदुपरान्त एक दिन
परियो की ओर ताकते हुए मैने कहा,
तुम लोग अब चली आओ
चली आओ और भी ऊँची मजिल में;
नीचे है बडा झझट,
वहाँ सिर्फ भीडभाड ही रहती है,
सम्मन के बहाने प्यादा आकर
केवल परेशानियाँ ही बढ़ाता है;
मैं हूँ भिन्न हवा में सिहरित उत्तुग पथिक
जहाँ पूर्ण चाँद बहुत नजदीक—
शायद हाथ में ही!

चम्पई, लाल, कत्थई और हरी परियाँ
चली आई ऊपर की मंजिल मे।
कितना मीठा लगा कानो को
ताल-ताल पर बजते नूपुर।
हवा ने कितना सुख पहुँचाया!
परियो ने दी वासना गभीर!

कामना को देख-देख
न जाने क्या जाग उठा था
और फिर वह जाग उठा इसी हृदय मे।
इसे देख सभी बह गए!
प्रेम में कण्टक है ईर्ष्या।
प्रेम बहुत ही हिस्र और बर्बर!

राङा चाँपा खयेरीरा,—सबुज, सोनाली हीरा
छिलो सबइ सेइ मीनाबाजारे।
कारण, सबाइ तारा वासनारइ मणिमाला—
ताराइ दियेछे आलो आँधारे।

निभेछे से रूप। फेर जीवनेर नाना गत सत्ये—
पुन पुन गतागति स्मृतिर शोचना करे तीक्ष्ण।
के नव जन्म नेबे? के देबे नतुन चोख देखबार?
के देबे सरिये एइ निजेरइ अहंमय विघ्ण?

एइ तो अहर्निश शिरदाँड़ा कुरे विष
दियेछे विषिये सुखी स्वत्व
हेनकाले म्लान हेसे शुचि सेविकार वेशे
कपाले रेखेछे हात—सत्य!

तारपरे देखि एक अपूर्व छाया-माया-आलो-अवतमसार मध्ये
चलेछे निरङ्कुश—
से येन निखिल रूप!
से कि प्रेम?
से कि निर्लिप्त?

हरप्रसाद मित्र

चम्पई लाल कत्थई,—
हरी सुनहरी और हीरक
सभी थीं उस मीना बाजार मे।
क्यो कि, वे सभी है कामना की ही मणिमाला—
उन्होने ही दिया प्रकाश अन्धकार मे।

मिट गया वह रूप।
फिर जीवन के नाना गत सत्यो मे—
फिर-फिर लगी विचरने स्मृति
चिन्तन की शक्ति को करती तीक्ष्ण!
कौन नवजन्म लेगा?
कौन देगा देखने की नयी दृष्टि?
कौन हटा देगा निज के इस असह्य विघ्न को?

यह जो निशिदिन मेरुदण्ड को कुरेद रहा विष
कर दिया विषाक्त सुखी स्वत्व को
इतने मे म्लान हॅसी हॅस
शुचि सेविका के वेश मे
कपाल पर रक्खा हाथ—सत्य ने!

और तब देखता हूॅ एक अपूर्व
छाया-माया-आलोक अवतमसा के बीच
चल रहा निरकुश
वह मानो अखिल-रूप!
वह क्या प्रेम?
वह क्या निर्लिप्त?

हरप्रसाद मित्र

# प्रतारणा

काछेर पाहाड़ेर गाये सबुज घासेर आस्तर,
दूरेर पाहाड़ेर माथाय पाइनेर सारि
येन हाजार मन्दिरेर चूडा।
माझखाने बये चलेछे छोट पाहाड़ि झर्ना,
यतटुकु तार जल तार चेये बेशी कलरोल।
घासेर आच्छादन निस्पन्द।
देखे मने हय येन प्राणहीन
गभीर प्रशान्ति येन छड़िये रयेछे पाहाड़ेर गाये।
दूरेर पाइन स्तब्ध ध्यानमूर्तिर मतन दाँड़िये,
बातासे पाताटुकुओ नड़े ना,
मने हय समस्त पृथिवीर स्तब्धता
एखाने एसे जमाट बेँधे गेछे।
विराट स्तब्धता एवं श्यामल प्रशान्तिर माझे
एकटुखानि चञ्चलता एनेछे खालि झर्नार जलेर धारा।

हठात् मने पड़े कत बड़ मायार खेला चलेछे एखाने।
पाइनेर स्तब्धता छद्मवेशी,
तारइ आड़ाले चलेछे बाँचबार की निष्ठुर संग्राम।
कठिन पाथर भेद करे येखाने माटीर एकटुखानि कणा

# प्रतारणा

निकटवर्ती पहाड़ के तन पर
हरी घास का अस्तर,
सुदूर पहाड़ की चोटी पर
पाइन वृक्षो की पाँत
मानो शत-शत मंदिरो के शिखर हो।
बीच से बहा जा रहा छोटा-सा पहाड़ी झरना;
जितना उसमें पानी
उससे अधिक कलरव।
घास का आच्छादन निस्पन्द!
देखकर लगता है मानो प्राणहीन,
गभीर प्रशान्ति जैसे बिखरी है पहाड़ के तन पर।
सुदूर स्तब्ध है पाइन के वृक्ष
ध्यानमूर्ति बन खड़े हुए
हवा से पत्ता तक हिलता नहीं
लगता सम्पूर्ण पृथ्वी की स्तब्धता
यहॉ सिमट आई है
विराट स्तब्धता और श्यामल प्रशान्ति के बीच
तनिक सी चञ्चलता ला दी है
एक झरने की जलधारा ने।

हठात् याद आता
माया का कितना बड़ा खेल चल रहा है यहॉ।
पाइन की छद्मवेशी स्तब्धता,
उसी की ओट चल रहा है
बचे रहने का कसा निष्ठुर संग्राम।
कठोर पत्थर को भेद
जहाँ मिट्टी का तनिक-सा कण

तार रस निःशेष क'रे पाइनगुलिर बाँचबार की कठिन प्रयास !
शिकडे शिकडे से की जीवनरसेर जन्य काड़ाकाडि,
एके अपरके छापिये उठे
आलो पावार की आकुलता !
घासेर वनेओ जीवनेर सेइ दुर्निवार क्षुधा।
प्रतिटि घासेर शिकडे बाँचबार आकाङ्क्षा,
दूर्वादलेर श्यामल आच्छादनेर प्रतिटि तृण
अन्य सबाइके वञ्चित क'रे आलो-जल-वायुर पियासी।
देखतेइ शुधु पाइनतरु स्तब्ध समाधिमग्न,
देखतेइ शुधु घासेर कोमल गालिचाय सबुज प्रशान्ति।
झर्नार जलधारार चञ्चलतार मध्ये रयेछे प्राणेर आभास।
सेखाने संग्राम नेइ, सेखाने आछे गति।
ढेउये ढेउये माखामाखि,
जलेर कणाय कणाय ठेलाठेलि,
दुरन्त आवेगे शुधु सामने छुटे चले।
कठिन पाथरके भिजिये,
शुकनो माटीके सरस क'रे,
रुक्ष शिकडके प्राणेर रस जुगिये,

अपना जीवन-रस निःशेष कर
पाइन-वृक्षो का बचे रहने का
चल रहा कैसा कठिन प्रयास !
वृक्षो के प्रत्येक मूल मे
जीवन-रस के लिए यह कैसी खींचातानी,
एक दूसरे को दबाकर छा जाना है
प्रकाश को पाने की यह कैसी आकुलना !
घास के वन मे भी है
जीवन की वही दुर्निवार क्षुधा।
घास के प्रत्येक मूल मे
जीवित रहने की आकांक्षा,
दूर्वादल के श्यामल आच्छादन का हर तृण
अन्य सबको वंचित कर
प्रकाश-जल-वायु का प्यासा है।
देखने मे ही पाइनतरु स्तब्ध समाधिमग्न,
देखने मे ही घास के कोमल गलीचे पर
हरीतिमायुक्त प्रशान्ति।
झरने की चञ्चल जलधारा में
है प्राणो का आभास।
वहाँ संग्राम नहीं,
वहाँ है गति।
लहर-लहर में गुत्थमगुत्था
जल के कण-कण मे धक्कमधक्का,
प्रबल वेग से
केवल सामने की ओर छूटा जाता है।
कठिन पाथर को भिगो,
सूखी माटी को सरस कर,
रुक्ष मूल को प्राणो का रस जुटा.

दोनो ओर ऊँची-ऊँची खड़ी थी।
काले मेघजाल ने दिगन्त को काला बना दिया।
प्रचड जगत-प्राण ने सारे संसार को कॅपा दिया।

* * *

बहुत दूर से सुन्दर मंगल-ध्वनि सुनाई दे रही है।
रंग बदल गया, रौद्रभाव अप्रत्यक्ष हो गया।
आकाश के शिला-कपाट सहसा खुल गये
और यह इन्द्रोपल सुन्दर विष्णुपद दिखाई दिया।
अनन्त आकाश से भी अधिक व्यापक इसमें
कंदुक जैसे सूर्य और शशि झूम रहे है।
तारा-पथ पुष्पास्तृत जैसा शोभित हो रहा है।
आकाश देवियो का क्रीडोद्यान जैसा दिखाई दिया।
इन्द्र धनुष रूपी सुन्दर अम्बर पहने
व्योम पर दुग्धवारिधि के फेन जैसी दिखाई दीं
धीरे धीरे आती हुई देव-बालाएँ—
रत्न-स्यंदनों में बैठी, दिव्य मन्दार-माल्य धारण किये।
उन रथों पर चॅवर डुला रही हैं
सुकुमार हंसावली पख फैला कर।
देव-सुन्दरियॉ बजा रही हैं वीणा
जिनके तत्र हैं शीतभानु के कर-जाल
और गान तो सुधा-वर्षा ही है।
आश्चर्यविवश होकर, ऑखे खोल कर, अविश्वास
के साथ जब मैने देखा तो सामने मेरी खाट ही दिखाई दी।
श्वेत चन्द्रिका-निर्मित गोलोक तो तिरोहित हो गया
और धूल बन गया उसकी मुसकराहट से बना प्रासाद।

**का. मा. पणिक्कर**

# मुटन्तन् कुरुक्कन्मार्

तिमूरिन्टे कोटिनिषलिनाल् भय
विमूढ "मध्येष्य" विर्च्चुनिल्कवे,
चमूसमूहत्तिन् समूढगर्वमां
चरणपातत्ताल् चतञ्ञुपोकयाय्
किषक्कन् खण्डत्तिन् पनिनीर्प्पून्तोप्पे
न्नषकिनालेङ्ङु पुकळ् पोङ्ङुं पेरष्या

(रण्टु)

करुत्त मुन्तिरिप्पषङ्ङळ् आन्नाटि्टन्-
करय्केषु मरनिर तन् मर्मरं,
जपमाला कैय्यिलुलयुं "सूफिकळ्
प्रपञ्चनं चेय्युं जगन्मिथ्यावादं,
तटुप्पतेङ्ङिने मनुष्य चेन्नायकळ्
नेटुवाळिन् नावु कोतियाल् नीट्टुम्पोळ्?
विर्च्चुपोय् "शाह" तन् किरीटरत्नवुं
करुकप्पुलिले हिमकण पोले !

(मून्नु)

पतिव्रतकळ् तन् कषत्तिलेप्पोन्नु-
मतिलुं रम्यमां कुलीनमानवुं
पुरुषरक्तङ्ङळ् पुरण्ट कैकळ् तन्
परुषशैलियाल् परिञ्ञु पोकयाय्
ननयात्त कण्णो, कविळो पाषुकुन्त-
मुनकळेल्कात्त मुलत्तटङ्ङळो
निणत्तिल् मुङ्ङात्तोरुडुपुडवयो

## लँगड़े सियार

तैमूर की पताका की छाया से भयभीत होकर
विमूढ बना मध्य एशिया जब कॉप रहा था,
तब चमू-समूह के मूर्खतापूर्ण और मदमत्त
पाद-पतनो से कुचला जा रहा था—
"पूर्ण-खण्ड का गुलाब-बाग" नाम से
अपने सौन्दर्य के कारण विश्व-विख्यात पारस।

## द्वितीय

श्यामल द्राक्षाफलो से समलंकृत सरिता-तटवर्ती
वृक्ष-पंक्तियो के मर्मर स्वर,
और जप-माला फेरनेवाले सूफियो द्वारा
प्रचारित जगन्मिथ्यावाद,
कैसे रोक सकते हैं मनुष्य रूपी भेड़ियो को,
जब वे अपनी तलवार रूपी जिह्वा लालच के साथ लपलपाते हैं?
शाह के किरीट-रत्न भी कॉप उठे,
मानो दूर्वादल के हिमबिन्दु हो!

## तृतीय

पतिव्रताओ के सुवर्ण-हार
और उनसे भी अधिक मनोरम मान-मर्यादा
उनके पुरुषो के रक्त से सने हाथो के
घोर कृत्यो से नष्ट होने लगी।
अश्रुहीन नयन वा कपोल और
खड्ग-धार से अक्षत स्तनतट अथवा
रक्त में न डूबे हुए वस्त्र

क्षणत्ताला नाट्टिलवशेषिक्कातायू !
कोटु तिर पोले कुतिच्चेरुं गर्व-
चटुलमां पटकुतिरकळाले
नटुङ्ङिप्पोयू राज्य, मरणत्तिन् चुषि-,
नटुविल् पेटटपोल् करङ्ङिदिक्चक्र ।

(नालु)

ओरु कवियुटे शवकुटीरत्ति
न्नरुकिलक्कोल्ळत्तलवनेत्तवे,
कटिञाण् वेट्टिच्चु पिटिच्चुकोण्टवन्
करिंकुतिरये यटक्किनिर्त्तिनान् ।
इटिवाळु कालिल् कडुं काटटमार्न्न
पटुकूटटन् रक्त मषमुकिल् पोले
उलकिने इटटु विरप्पिकुन्नोरा-
खलन्टे दर्शनं सहिप्पतेङ्ङने;
मरणत्तिन् द्दढस्वयंग्रहाश्लेष-
करनिलीननायू कषिञ्ञालुं कवि ?
भयमारियात्त कविमुखत्तुनि-
न्नुयर्न्नु पोल् ञ्ञेङ्कु निशितमां गान !

(अञ्चु)

"नर रक्तात्तिल् कूटि यूळियिट्टाह्लादिक्कु
नरक च्चेकुत्ताने ! नी चरित्रत्तिन् शापं !
पुकपोल् व्यापिक्कुन्नू दुर्गन्धं वीशु निन्टे
पुकळिन् करुप्पेङ्ङुं श्वासिक्कु श्मशानमे !
केवलं पुषक्कळ् कान्निलियोक्कयुं तीन्नों-
रावणक्कु पोल् दीनदर्शनं एप्या खण्डं ।

एकदम उस देश मे निःशेष हो गये।
भयानक लहरो के जैसे लपकनेवाले
मदमत्त युद्धाश्वो से
देश चौक उठा। मृत्यु-गर्त में
गिरा जैसा दिक्चक्र घूमने लगा।

## चतुर्थ

एक कवि की कब्र के पास जब वह
डाकू-नेता (तैमूर) पहुँचा
तब लगाम खीच कर उसने
अपने काले घोड़े को हठात् खड़ा कर दिया।
विद्युत् रूपी असि और चरणो में तूफ़ान
लिए भीषण रक्त-वर्षा करनेवाले मेघ के समान
समस्त विश्व को कँपा देने वाले उस भयानक
दुष्ट का दर्शन कैसे सहे कवि—
मृत्यु के स्वयं-ग्रहाश्लेष के करो मे
विलीन हो जाने के बाद भी?
भय को न जाननेवाले कवि के मुख से भी
मन को सिहरा देनेवाला तीक्ष्ण गान निकल पड़ा—

## पंचम

"नर-रक्त मे डुबकियाँ लगा कर आह्लादित होने वाले
"हे नरक के शैतान! तुम इतिहास के अभिशाप हो!
"धुआँ जैसी सर्वत्र व्याप्त हो रही है दुर्गन्ध फैलानेवाली तुम्हारी
"कीर्ति की कालिमा, हे श्वासवान श्मशान!
"जिसके सब पत्ते कीड़ो ने खा कर नष्ट कर दिये हो
"उस एरण्डक के जैसा एशिया-खंड दीनदर्शन हो गया है।

वीरनो, छीः नी अधार्मिकमां युद्धत्तिन्टे
चोर चिन्तुं निन् कैवाळ् काणुंपोळरच्चुपों ।
सटकळ् विटर्त्तिय केसरिप्रवरन्मार्
स्फुटपौरुषं मुन्पु संचरिच्चतां दिक्किल्,
मुटन्तन् कुरुक्कन्मारोरियिट्टार्कु काष्च
तटयान् कालत्तिन्टे कैय्यिनिल्लेन्नो नीळ ?

(आरु)

चरित्र वीथियिल् तिमूरोरु वेरुं
करियिल पोले कोषिञ्ञलिञ्ञुपोय्,
कोलयुं कोळ्ळयु नटत्तुं साम्राज्य-
क्कोति मात्रं वेषं पुतुक्कुन्नू नित्य !
मुरिवुणक्कुन्नू मुरिवुण्टाक्कुवा-
नरिवु तेटुन्नितरिविल्लाताकान् !
निवर्न्न कालिन्मेल् नटक्कुमिन्नत्ते
श्शव क्कोतियर्कु मुटन्ताणात्माविल्
अवरोरियिट्टु नयप्रस्तावन-
यवसानिक्कुमा प्पकल् पुलर्न्नोकिल् !

जी. शंकर कुरुप्पु

"छिः! तुम वीर हो! अधार्मिक युद्ध मे
"रक्त बहानेवाला तुम्हारा करवाल देख कर घृणा होती है।
"सटाएँ जृंभित किये हुए केसरी-प्रवीर
"जहाँ पहले स्फुट-पौरुष होकर विचरण करते थे
"वहाँ लँगड़े सियारो के हुआ-हुआ कर विचरण करने के दृश्य को
"रोकने के लिए क्या काल के हाथ काफी लम्बे नहीं हैं?"

## षष्ठ

इतिहास-वीथी में तैमूर एक
सूखे पत्ते का जैसा गिर कर सड़ गया;
हत्या और डकैती करवानेवाली साम्राज्य-लिप्सा
ही प्रतिदिन नया नया वेष बदलती जाती है।
घाव को सुखाते हैं अधिक घायल करने के लिए,
ज्ञान ढूँढते हैं ज्ञान को नष्ट करने के लिए।
सीधे पैरों पर चलनेवाले आज के
शव-लोभियो की आत्मा लँगड़ी है।
काश! इनके हुआए नय-प्रस्तावो का
अन्त करनेवाला प्रभात आ जाता!

जी. शंकर कुरुप्पु

वीरनो, छीः नी अधार्मिकमां युद्धत्तिन्टे
चोर चिन्तु निन् कैवाळ् काणुंपोळरच्चुपों।
सटकळ् विटर्त्तिय केसरिप्रवरन्मार्
स्फुटपौरुषं मुन्पु संचरिच्चितां दिक्किल्,
मुटन्तन् कुरुक्कन्मारोरियिट्टार्कु काष्च
तटयान् कालत्तिन्टे कैय्यिनिल्लेन्नो नीळ ?

(आरु)

चरित्र वीथियिल् तिमूरोरु वेरुं
करियिल पोले कोषिञ्ञलिञ्ञुपोय्,
कोलयुं कोळ्ळयुं नटत्तुं साम्राज्य-
क्कोति मात्रं वेषं पुतुक्कुन्नू नित्यं !
मुरिवुणक्कुन्नू मुरिवुण्टाक्कुवा-
नरिवु तेटुन्नितरिविल्लाताक्कान् !
निवर्न कालिन्मेल् नटक्कुमिन्नत्ते
श्शव क्कोतियर्कु मुटन्ताणात्माविल्
अवरोरियिट्टु नयप्रस्तावन-
यवसानिक्कुमा प्पकल् पुलर्न्नोकिल् !

जी. शंकर कुरुप्पु

"छिः ! तुम वीर हो ! अधार्मिक युद्ध मे
"रक्त बहानेवाला तुम्हारा करवाल देख कर घृणा होती है।
"सटाएँ जृंभित किये हुए केसरी-प्रवीर
"जहाँ पहले स्फुट-पौरुष होकर विचरण करते थे
"वहाँ लँगडे सियारो के हुआ-हुआ कर विचरण करने के दृश्य को
"रोकने के लिए क्या काल के हाथ काफी लम्बे नहीं हैं?"

## षष्ठ

इतिहास-वीथी में तैमूर एक
सूखे पत्ते का जैसा गिर कर सड़ गया;
हत्या और डकैती करवानेवाली साम्राज्य-लिप्सा
ही प्रतिदिन नया नया वेष बदलती जाती है।
घाव को सुखाते हैं अधिक घायल करने के लिए,
ज्ञान ढूँढते हैं ज्ञान को नष्ट करने के लिए।
सीधे पैरो पर चलनेवाले आज के
शव-लोभियो की आत्मा लँगड़ी है।
काश ! इनके हुआए नय-प्रस्तावो का
अन्त करनेवाला प्रभात आ जाता !

जी. शंकर कुरुप्पु

# ओरु पुवु

परयुन्नू कवियोटाय्
पाञ्जुवरुं पोन् किरणं,
"मानत्तिन्नतिर विट्टी-
ञानित्थं वेगत्तिल्
अत्र कोतिच्चित्रकुति-
च्चेत्ति वरु नेरत्तिल्
एन्ने विळर्प्पिकुन्नू
कण्णिलिरुट्टेट्टुन्नू
मन्निलेयी ज्जीवितमां
पुण्णिलेषुं वैरूप्यं
ऊषियिल् ञान् मटटोन्न-
लुटलेषुवोरुळ्ताप।"

परयुन्नू कवियोटाय्
पारिवरुंपुलरवातं;
"मानत्तिन् वनिविट्टी
ञानित्थं वेगत्तिल्
अत्र तकन्नांशु वळ
न्नेत्तिवरुं नेरत्तिल्
एन्ने विराप्पिकुन्नू
एन्ने वेरुप्पिक्कुन्नू
मन्निलेयीज्जीवितमां
पुण्णिलेषु दुर्गन्धं।
ऊषियिल् ञान् मट्टोन्न-
लुषरिटुवोरुच्छ्वासं।"

## एक फूल

कवि से कहती है
दौड कर आनेवाली सुवर्ण-किरण—
"आकाश का आवास छोड़ कर
"मै इतने वेग से
"लालच के साथ छलॉगे भरती हुई
"जब आती हूँ तब
"मुझे पाण्डुर बना देता है
"मेरी ऑखो मे अधेरा भर देता है
"भूमि के जीवन रूपी
"व्रण का वैरूप्य।
"इस भूमि पर मै और कुछ नही हूँ—
"केवल मूर्तिमान सन्ताप!"

कवि से कहता है
लहराता हुआ आनेवाला प्रभात-पवन—
"आकाश की वनस्थली छोड़ कर
"मै इतने वेग से
"थक कर और आशा सँजो कर
"जब पहुँचता हूँ तब
"मुझे कँपा देती है
"बहुत घृणा पैदा करती है
"भूमि के जीवन रूपी
"व्रण की दुर्गन्ध।
"इस भूमि पर मै और कुछ नही हूँ—
"केवल एक आकुल उच्छवास!"

परयुन्नू कवियोटाय्
पारिवरु वर्षकणं;
"मानत्तिन् मटि विट्टी-
ञ्ञानित्थं वेगत्तिल्
"अत्र किळर्त्तुल्लु कुळु
त्तेंत्तिवरुं नेरत्तिल्,
एन्टे मन वाट्टुन्नू
चुण्टिलरप्पेट्टुन्नू,
मन्निलेयिज्जीवितमां
पुण्णिलेषुं मालिन्यं
ऊषियिल् ञान् मटटेन्ता-
णून्निंडुवोरश्रुकणं।"

कवियोती—"स्नेहितरे!
काणुविनी वन पुष्प
रञ्जिप्पू नल्चिरियाल्
रश्मिक्कुं सौन्दर्यं;
चिन्निवरुं वासनयाल
तेन्नालिनु पुतुवीर्यं;
उळ्ळोक्कुं तेनाल् नीर-
तुळ्ळिक्कु माधुर्यं!

"जीवितसौभाग्यत्तिन्
देवतयी पू निल्के
दुस्सहमो वैरूप्यं?
दुर्गन्धं? मालिन्य?"

पैलोप्पळ्ळी श्रीधर मेनोन्

कवि से कहती है
गाती हुई आनेवाली वर्षा की बूँद—
"आकाश का अंक छोड़ कर
"मै इतने वेग से
"उन्मेष के साथ, शीतल हृदय से
"जब पहुँचती हूँ तब
"मेरे हृदय को सुखा देता है
"अधरो में घृणा ढाल देता है
"भूमि के जीवन रूपी
"व्रण का मालिन्य।
"भूमि में मै और क्या हूँ ?
"केवल झरता हुआ एक अश्रु-कण !"

कवि ने कहा—"मित्रो,
"देखो इस वन-पुष्प को
"भर देता है अपनी हँसी से
"रश्मि में भी सौन्दर्य,
"फैलते हुए सौरभ्य से
"पवन में भी नया वीर्य;
"अन्तस्तल के मधु से
"जल-बिन्दु में भी माधुर्य।"

जीवन-सौभाग्य का
देवता यह फूल जब तक है—
दुस्सह है यह वैरूप्य,
यह दुर्गन्ध, यह मालिन्य ?

**पैलोप्पल्ली श्रीधर मेनोन्**

# नक्षत्रङ्ङ्ळुटे पिन्नाले

वेळ्ळप्पाल्चुणङ्ङुकळ् पुळ्ळिकुत्तिय मारुं
तळ्ळिच्चु नीलाकाश रात्रियिलुरङ्ङुम्पोळ्,
मानत्तु कण्णु नट्टु पातियुं मरविच्च
मातिरि निल्कारुण्टा साहित्यप्रवाचकन् ।
अन्तरीक्षत्तिन नेञ्चिल् कैविरलोटिच्चुंको-
ण्टङ्ङने नखक्षतमेल्पिक्कुमद्देहत्ते,
कण्टुकाणणं निङ्ङळ्जीवितभारत्तिन्टे
वण्टियु वलिच्चुकोण्टावषि पोकु पोक्किल् !
उरुळुं चक्रङ्ङळ् तन् शब्दमो, पतयुन्न
करळिल् विङ्ङिप्पोङ्ङुं निङ्ङळ् तन् गानङ्ङळो
श्रद्धिक्किलुद्देह,—(मी क्षणिकप्रपंचत्तिन्
मुग्धतय्क्केङ्ङाणुळ्ळता सनातनमूल्यं ?)
कालत्तिन् तलोटलिलहुग्रप्रतिषेध
ज्वालयिल् कुरुत्तितळिट्टतां सस्कारङ्ङळ्,
चङ्ङिकलेअरम्पुकळ् तङ्ङळिल् कोळुत्तिको-
ण्टङ्ङिने युगङ्ङळे सृष्टिच्च सस्कारङ्ङळ्,
नैतिषयटुप्पिच्च जीवितक्रमङ्ङळिल्
पैतिराङ्ङिय मिषिनीरलकलेप्पटिट,
अवयिल् विटरुन्न मानवप्रयत्नात्तिन्
नवचैतन्यं वीशुं पूंकुलकलेप्पटिट,
श्रद्धिकुकिलुद्देहं, कविया,—णाकाशत्तिन्
मुग्धभावङ्ङळ्क्कुले काणू शाश्वतमूल्यं ?
आनिन्नाळोरु घोषयात्रयिल् नाटिन्नभि-
मानवुं स्वप्नङ्ङळुं विटरुं मिषियोटे,
एन चुण्टिल् मनुष्यन्टे मुक्तिगाथयुमायि

## तारों के पीछे

सर्वत्र सेहुओं की बिन्दियाँ लगे हुए वक्षस्थल
को आगे करके वह नील आकाश, रात्रि को जब सोता है
तब उस गगन में आँखे गडा कर, अर्ध स्तब्ध बना
खड़ा हुआ करता है वह साहित्य-प्रवाचक !
अन्तरिक्ष के वक्षस्थल पर अंगुलियाँ चला कर
वैसे नखक्षत लगानेवाले उस महानुभाव को
आपने देखा होगा—जीवन-भार की
गाड़ी खींच कर उस मार्ग पर जाते हुए।
घूमते चक्रो का चरमर अथवा फेनायित हृदयो से
उमड़ कर निकलनेवाले आपके गीत
उसके ध्यान को आकर्षित नही करते—इस
क्षणिक प्रपंच की मुग्धता का उसकी दृष्टि में क्या सनातन मूल्य है ?
काल के लाड़-प्यार में नही, उग्र प्रतिषेध रूपी
ज्वाला में अंकुरित होकर पल्लवित हुए संस्कार,
हृदय की शिराओ को परस्पर शृंखलित करके
युग-युगान्तर की सृष्टि करनेवाले संस्कार
बुन कर—ताना-बाना मिला कर—निर्मित जीवन-क्रम में
बरसे हुए आँसुओ की लहरो के बारे में,
उनमें विकसित होने वाले मानव-प्रयत्नों की
नव-चैतन्य फैलानेवाली पुष्प-मजिरियो के बारे में,
वह ध्यान नही देगा। कवि है। आकाश के
मुग्धभावो में ही शाश्वत मूल्य देख सकता है न !
उस दिन एक बार मै एक जुलूस में, देश के
स्वाभिमान तथा भविष्य के स्वप्नो से विस्फारित-नेत्र,
और अपने अधरो में मनुष्य की मुक्तिगाथा लेकर

सञ्चरिच्चप्पोळ् दूरे कण्टु ञानद्देहत्ते।
एन्नेर्कु कैय्यु चूण्टि जल्पिच्चुपोलद्देहं :—
"एन्निनि इवरोक्के शाश्वतमूल्यं नेटुं ?"
ञान् पोट्टिच्चिरिच्चुपोय् ;—जीवितस्पन्दङ्ङळिल्
नाम्पिटु सगीतमकगानमेखलकळे,
मानवप्रयत्नत्ते प्पाट्टु पाटिक्कानुळ्ळ
मामक गानात्मक काव्यनिम्नगकळे,
नाषिमण्णुं कोण्टोन्नु तटयान् भ्रमिक्कुमा-
नाषिकवट्टत्तिन्टे कावल्कारने काण्के !
कवियाणद्देहवुं, कालत्तेत्तळ्ळिच्चिटान्
कटिञाणिळक्किक्कोण्टविटे काणामेन्नुं।
एन्ननुकम्पकोन्नु चिरिक्कान् मात्रं तोन्नी :—
"नन्नु, निङ्ङळेयोक्के रक्षिच्चुकोळ्ळु दैवं—"
"नूरोळं युगङ्ङळाय् कालुकळ् नीट्टिक्कुत्ति
केरिय मनुष्यनाणेन्टे शाश्वतमूल्य।
निङ्ङळक्कताकाशन्तन्नव्यक्तस्थलिकळिल्
निन्नोलिवीशुं कोच्चुपूमिन्नल् कोटि मात्रं !"

वयलार रामवर्मा

जब चल रहा था, तब, दूर मैने उसको देखा।
मालूम होता है, मेरी ओर अंगुलि-निर्देश करते हुए उसने कहा—
"ये सब कब शाश्वत मूल्य को पा सकेंगे?"
मै खिलखिला कर हँस पड़ा—जीवन-स्पन्दनो में
अंकुरित होनेवाली सर्गात्मक गान-मेखलाओं को,
मानव-प्रयत्नो को गीत गवानेवाली
मेरी गानात्मक काव्य-निम्नगाओं को,
एक पाव मिट्टी से रोकना चाहनेवाले उस
घटिका-यंत्र के चौकीदार को देख कर!!
वह भी कवि है—काल-चक्र को बॉध रखने के लिए
लगाम हिलाता हुआ सदा वहाँ दिखाई देता है!
मेरी अनुकम्पा को एक बार हँस देना ही सूझा—
"अच्छा है! ईश्वर ही तुम्हारी रक्षा करे!
"शत-शत युगो से कदम बढा बढा कर
"चढता जानेवाला मनुष्य ही मेरा शाश्वत मूल्य है।
"तुम्हारे लिए तो वह आकाश के अव्यक्त स्थलो से
"प्रकाश दिखानेवाली छोटी-सी कोमल विद्युल्लता मात्र है!"

**वयलार रामवर्मा**

# निश्वासङ्ङळ्

प्राणनायक, भवानेतोरुदिक्किल् गूढं
वाणरुळुन्नु तन्टे दासिये स्मरिक्काते ?
एन् कण्णिल् निन्नीवण्ण मेन्टे लोकत्तिन् वार्पू-
न्तिकळे मरय्कुन्न कारमुकिल्निरयेतो ?

अनिशमनेक पेरङ्ङये पूजिप्पानु-
ण्टेनिय्कौ परदैवमविटुन्नोराळ् मात्रं ।
मेच्चात्तिलविटेय्काय् तन्नेयिङ्ङोरुक्किय
पिच्चकप्पूच्चोण्टिता निन्नंग संगालाभाल्,
चन्दनद्रवं कूटे कूटे आन् ताळिक्किलु
मन्दिच्चुवाटीटुन्नू मन्मनस्सिनोटोप्पं ।
क्षिप्रमेन् केश चीकिक्केट्टुम्पोळ्, वेरुतेय-
ल्लपाल्पं करञ्ञितेन् कैवळकळे ! निङ्ङळ
ड्प्पानिनीर्पूवतिल् कनिञ्ञुचूडिटकुवा-
निप्पोषुमेषुन्नल्ळीलप्पोन्नु तृक्कय्यय्यो !

तेन्नले ! मन्त्रिय्कुन्नतेन्तु नी, लीलोद्यान-
तन्निले तळिर्च्चोटिपटर्प्पिलोरोन्निलु,
तेन् कुळिरलर् वल्लिक्केट्टुकळिलुं, मदि-
च्चाणूकुयिलुकल् पाडुंमाकन्दवनात्तिलु,
पोन्पोळयाणि नल्किप्पोय्कयेचमयिक्कु
चंपकत्तोप्पिङ कलु तोटिनेन्, कण्टीलेन्नो ?
व्यर्थमेन्निनवय्यो ! निन् पक्कलेळ्पिच्चिट्टुं
एत्तेण्टुमिटत्तेतीलेन्नुटे निश्वासङ्ङळ् ।

काण्मतेप्पोषेन् कण्णाल्, कान्त ! निन् मृदुहासं,
प्रेममां वाटाप्पूविन् पेलवसमुल्लासं,

# निःश्वास

हे प्राणेश्वर, आप कौन-सी दिशा में छिप कर
रहते हैं, अपनी दासी का स्मरण किये बिना ?
मेरी आँखो से इस प्रकार मेरे संसार के मोहन
चन्द्र-बिम्ब को छिपानेवाली मेघमाला कौन-सी है ?

आपकी दिन-रात पूजा करनेवाले अनेक लोग
हैं, पर मेरे तो इष्टदेव आप अकेले ही हैं।
विशेष रूप से आपके लिए ही बनाया हुआ
चमेली का गुलदस्ता आपका अग-संग न पाने से
बार-बार चन्दन-द्रव छिड़कने पर भी
खिन्न हो कर मेरे हृदय के साथ ही मुरझा जाता है।

जब मै अपने बाल सॅवार रही थी तब
मेरी चूड़ियो ! तुम थोड़ा-थोड़ा रो रही थीं, सो वृथा नही,
क्योकि यह गुलाब का फूल जूड़े में प्यार के साथ लगाने के लिए
वह श्रीहस्त अब तक पधारा नही।

हे पवन ! तुम मन्द स्वर में क्या बोल रहे हो ? "लीलोद्यान
के एक-एक सुन्दर लता-विटप में,
मधुमय शीतल पुष्पोंवाले लता-कुंजो में,
मादक वन में जहॉ पुस-कोकिल मदमत्त होकर गान करते हैं,
और सुवर्ण-सम्पुट-आभूषण देकर पुष्करिणी को सजानेवाले
चंपकवन में भी मैने खोजा, पर मिले नहीं"—ऐसा
हाय ! मेरी सब आशाऍ व्यर्थ हो गई ! तुम्हारे हाथ सौपने पर भी
मेरे निःश्वास उद्दिष्ट स्थान पर नही पहुँचे !

हे कान्त ! अपनी ऑखो से तुम्हारा मृदुहास मै कब देखूँगी ?
वह मृदुहास प्रेम रूपी सदा-प्रफुल्ल पुष्प का मोहन समुल्लास है

सुन्दरविशुद्धमां सत्वसंपात्तिन् चेरु-
कन्दलं ? अतोन्नत्रेमज्जीवितत्तिल् पाटे
तूवेळ्ळि पूशीट्टुन्नू—हा शान्तमितो वेरुं—
धावळ्याक्रिय—साक्षालमृते निरय्कुन्नू ।

वळ्ळत्तोळ्

और सुन्दर विशुद्ध सत्त्व-सम्पत्ति का छोटा-सा अकुर है।
वही मेरे सारे जीवन में
चॉदी का लेप लगाता है—
नहीं, यह तो केवल धावल्य-क्रिया हुई,
वह तो सचमुच अमृत ही भर देता है।

वळ्ळत्तोळ्

# विश्वचलनं

तीरङ्ङळे फलपूर्णङ्ङळाक्कुवान्
नीरं जनङ्ङळ्कु नल्किप्पुलर्त्तुवान्
धीरमाय् क्लेशङ्ङळेल्लां सहिच्चुको-
ण्टोरो निमिषवुं पायुन्नु वाहिनी ॥

तन् चलनत्ताल्, खरादित्यरश्मियिल्-
त्तङ्ङुन्न तापं शमिप्पिच्चु नाळ्क्कुनाळ्
जंगमाजगमलोकं चलिप्पिच्चु
मगल नीळेत्तळिप्पू सदागति ॥

कूरिरुळ्च्चार्तुमाय् सन्धियिल्लात्तोरु
पोरटिच्चार्तरेक्कात्तु नक्तं दिवं
तूवेळिच्चं नल्कि निल्पू, जगत्तिन्टे
सेवकोत्तंसङ्ङळीसूर्यचन्द्रादिकळ् ॥

ऊषितन्नुळ्ळं कुळुर्प्पिच्चु, तन्कळि—
त्तोषियाय् कलिपच्चु, सम्मानमेकुवान्
पाषुनुरमालयां वेर्पुमायेप्पोषुं
पाटु पेट्टीडुन्नु नीडुटट सागरं ॥

इम्महाशक्ति स्वरूपङ्ङळोक्केयुं
कर्मकाण्डात्तिन् रहस्यं तेळिक्कवे,
कण्मङ्ङिनिल्कुन्न मूढने काक्कुन्न
धर्मदैवङ्ङळेङ्ङेन्नरिञ्ञीलञान् ॥

# विश्व की गति

तटों को फलपूर्ण बनाने के लिए,
जल प्रदान करके लोक का पालन करने के लिए,
सब क्लेशो को धीरता से सहन करती हुई
वाहिनी प्रति-निमिष दौड़ रही है।

अपनी गति से आदित्य की तीव्र किरणो की
ताप-शक्ति का शमन करके, दिन प्रति दिन
समस्त चराचर लोक को चलाता हुआ
सदागति पवन सर्वत्र मंगल फैलाता है।

घोर अंधकार के साथ बिना संधि किये,
निरंतर युद्ध करते हुए, दुखियो को सँभालते हुए, दिन रात
सुन्दर प्रकाश देते हुए खड़े रहते हैं—जगत के
सेवकोत्तंस, सूर्य-चन्द्र आदि।

भूमि के हृदय को शीतल करता हुआ, उसे अपनी
बाल्यसखी मान कर पारितोषिक देने के लिए,
फेनरूपी स्वेद से युक्त, सदा
प्रयत्नशील रहता है महासागर।

ये महाशक्ति स्वरूप सब
कर्मकाण्ड का रहस्य जब स्पष्ट कर रहे हैं, तब
अंधे बन कर खड़े रहने वाले मूर्ख के रक्षक
धर्मदेव कौन-कौन हैं—मै नहीं जानता।

आलस्य द्वारा हाथ बढा कर सम्मुख रखे गये
थाल में क्या है—शून्यता के सिवा ?
परिश्रम में दैव और भव्य मिल जाता है।
उसके बराबर श्रेष्ठ इस संसार में और क्या है ?

**वेण्णिकुलम् गोपाल कुरुप्पु**

# संस्कृत

चयन : सर्वपल्ली राधाकृष्णन्
के. ए. एस. ऐयर

अनुवाद : शान्तिकुमार नानूराम व्यास

| कवि-नाम | कविता |
|---|---|
| आर. एंटोइने | छात्र-संगीत |
| एन. भीम भट | कश्मीर का एकीकरण |
| कविशेखर राजशेखर | शरद्-वर्णन |
| के. वी. कृष्णमूर्ति शर्मा | श्वान-दूत |
| के. वी. सुब्रह्मण्य शास्त्री | मनःसन्देश |
| गौरीप्रसाद चुनीलाल झाला | मातृत्व-भावना |
| जयनारायण रामकृष्ण पाठक | भारत-कथा |
| पी. नारायण नायर | कावेरी का तटवर्ती प्रदेश |
| बहादुरचन्द छाबड़ा | शिव को उलाहना |
| भट्ट मथुरानाथ शास्त्री | संस्कृत व्याकरण |
| मथुराप्रसाद दीक्षित | गान्धि-विजय नाटक |
| माधव श्रीहरि अणे | मन्मथ-संवत्सर का स्वागत |
| रुद्रदेव त्रिपाठी | जागरण-गीत |
| विद्याधर शास्त्री | संस्कृत में एक नवीन काव्य की आवश्यकता |
| वी. गोपाल आयंगर | यदि मैं भारत-सम्राट् बन जाऊँ |
| वे. राघवन | कालिदास की प्रिय वस्तु |

# छात्र-सङ्गीतकम्

तरुणान् नवजीवनहर्षरतान्
बलिनो विजयोत्सवविश्वसितान् ।
कुशलान् गुणशास्त्रविचारपरान्
भगवान् सतत प्रणतानवतु ॥

वपुषां स्थिरता प्रबलीक्रियतां
मनसां ग्रहणं पृथुतां लभताम् ।
सुहृदां प्रणयाद् हृदयं ज्वलतु
गुरुभक्तिरपि प्रतिभातु नये ॥

कुलमार्गमनुप्रचलाम सदा
जनिभूमिहिते समवेतबलाः ।
भुवनेश्वरसेवनपूतहृदो
विहनाम तमस्तनवाम सुखम् ॥

आर. एंटोइने

# छात्र-संगीत

ईश्वर उन तरुणो की सदैव रक्षा करे, जो नवीन जीवन के हर्ष से भरे हुए है, जो बलवान् हैं, जो सफलता-प्राप्ति मे विश्वास रखते है, जो कुशल है तथा जो गुणवान्, शास्त्रो का मनन करने वाले और विनम्र है।

शरीर की दृढता और प्रबल करो। मन की ग्रहण-शक्ति का विस्तार हो। सुहृदो के स्नेह से हृदय प्रकाशित हो। व्यवहार में गुरु-भक्ति को भी स्थान मिले।

हम सदा अपने कुलोचित मार्ग का अनुसरण करे। जन्म-भूमि के हित के लिए अपनी शक्ति को संगठित कर तथा भगवान् की सेवा से अपना हृदय पवित्र कर हम अन्धकार को दूर करे और सुख की वृद्धि करे।

**आर. एंटोइने**

## काश्मीर-सन्धान-समुद्यमः

भूमौ लब्धप्रतिष्ठा विबुधपरिवृढैर्देवसंसत्समाना
पाश्चात्यैर्मुक्तकण्ठं प्रतिदिनमपि संस्तूयमाना च देवी ।
स्वातन्त्र्यं प्राप्य सर्वान्निजतनयवरानापयित्वाऽभिवृद्धि
प्राप्तामोदा समग्रं वितरतु भवतां मङ्गलं भारताम्बा ॥

स्वातन्त्र्यसमरे धीमानहिंसाकवचावृतः
शान्तिशस्त्रधरः पायाद्गान्धिदेवो जगद्गुरुः ॥

यावद्वेदोपनिषदां प्राबल्यं वर्तते भुवि ।
तावद्भारतवर्षस्य प्रभावोऽस्ति न संशयः ॥

योऽयं स्वीयतनुं मनो धनमथो सर्वं समर्प्य स्वयं
गान्धीवादपरायणो ह्यतितरां सम्प्राप्तदुःखोऽभवत् ।
देशे नायकतामवाप्य समरे सत्याग्रहे भासुरः
निश्शस्त्रो युयुधे प्रचण्डबलिभिः पाश्चात्यवीरैस्समम् ॥

अयि ! सुरनरगीते ! भारति ! क्वासि ? कामं
निजगुणनिकुरम्बैराहृताशेषलोके ।
क्षणमिह जनचित्ते त्वं कुरुष्व प्रसादं
विलसितनिजबुद्धिर्येन जायेत लोकः ॥

पक्षं स्वार्थसमीहया प्रतिदिनं संस्थापयन्ति प्रजाः
किं वैतैर्बहुभिः समस्तजगति स्वार्थो न युक्तः खलु ।
प्राणैः कण्ठगतैरपि प्रयतते यो देशवृद्ध्यै सदा
सन्मान्यस्स भुवि प्रतापमहितः तेनैव राष्ट्रोन्नतिः ॥

# कश्मीर का एकीकरण

जिसे भूमि में प्रतिष्ठा प्राप्त हो चुकी है, जो देववृन्दो से युक्त इन्द्र-सभा के समान है, जिस देवी का पाश्चात्य लोग भी प्रतिदिन मुक्त कण्ठ से स्तवन करते हैं, जो स्वतन्त्रता प्राप्त कर, अपने समस्त पुत्रो को समृद्ध कर, आनन्दित हुई है, वह भारत-माता आप लोगो को सम्पूर्ण मगल प्रदान करे।

स्वतन्त्रता के समर में अहिसा-रूपी कवच से सज्जित, शान्ति-रूपी शस्त्रधारी, बुद्धिमान् जगद्गुरु गॉधी आपकी रक्षा करे।

जब तक पृथ्वी पर वेदो और उपनिषदो की महत्ता रहेगी, तब तक भारतवर्ष का प्रभाव रहेगा, इसमें कोई सन्देह नही।

जो अपना तन-मन-धन सब-कुछ समर्पित कर तथा अत्यन्त दुःख भोग कर गांधीवाद के भक्त बने, जिन्होने सत्याग्रह-युद्ध में प्रकाशमान होकर देश का नेतृत्व ग्रहण किया और प्रचण्ड बलवान् पाश्चात्य वीरो के साथ जिन्होने निःशस्त्र होकर युद्ध किया (ऐसे हैं जवाहरलाल)।

हे देवो और मनुष्यो द्वारा स्तुति की जाने वाली भारती, तुम कहॉ हो? तुमने अपने गुण-समूह से समस्त संसार को आकर्षित कर लिया है। तुम एक क्षण के लिए लोगो के चित्त पर अनुग्रह करो, जिससे उनकी बुद्धि निखर जाय।

लोग स्वार्थ-भावना से प्रतिदिन अपने पक्ष को सिद्ध करते हैं। ऐसे लोगो के अधिक संख्या में होने से क्या लाभ? समस्त संसार में स्वार्थ (का ही प्राधान्य हो जाना) उचित नही। जो व्यक्ति प्राणो के कंठ में आ जाने पर भी देश की समृद्धि के लिए सतत प्रयत्न करता रहता है, वही पृथ्वी पर सम्मान का पात्र है, उसीका प्रताप महान् है, उसीसे राष्ट्र की उन्नति होती है।

काश्मीरभारतसमागमहृष्टचित्ताः
सर्वेऽपि पक्षकलहं प्रतिहत्य देशे।
स्वार्थं पिशाचमपहाय महात्मनेष्ट
तद्रामराज्यमधिगम्य मुदा वसन्तु॥

एन. भीम भट

कश्मीर के भारत में विलीन हो जाने से जिनका मन प्रसन्न हो गया है, ऐसे सभी लोग देश में दलगत कलह को छोड़ दें, स्वार्थरूपी पिशाच को दूर कर दें तथा महात्माजी द्वारा वांछित रामराज्य को प्राप्त करके आनन्दपूर्वक रहें।

**एन. भीम भट**

# शरद्वर्णनम्

द्राग्गर्जयन्ती विमदान् मयूरान् प्रगल्भयन्ती कुररद्विरेफान् ।
शरत्समभ्येति विकास्य पद्मान्युन्मीलयन्ती कुमुदोत्पलानि ॥

सा भाति पुष्पाणि निवेशयन्ती बन्धूकबाणासनकुङ्कुमेषु ।
शेफालिकासप्तपलाशकाशभाण्डीरसौगन्धिकमालतीषु ॥

सखञ्जरीटा सपयः प्रसादा सा कस्य नो मानसमाच्छिनत्ति ।
कादम्बकारण्डवचक्रवाकससारसक्रौञ्चकुलानुयाता ।

उपानयन्ती कलहंसयूथमगस्त्यदृष्ट्या सलिलं पुनाना ।
मुक्तासु शुभ्रं दधती च गर्भं शरद्विचित्रैश्चरितैश्चकास्ति ॥

क्षितिं खनन्तो वृषभाः खुराग्रे रोधो विषाणैर्द्विरदा रदन्तः ।
शृङ्गं त्यजन्तो रुरवश्च जीर्णं कुर्वन्ति लोकानवलोकनोत्कान् ।

अत्रावदातद्युतिचन्द्रिकाम्बुनीलावभासं च नभः समन्तात् ।
सुरेभवीथी दिवसावतारो जीर्णाभ्रखण्डानि च पाण्डुराणि ॥

महानवम्यां निखिलास्त्रपूजा नीराजना वाजिभटद्विपानाम् ।
दीपालिकायां विविधा विलासा यत्रोन्मुखैरत्र नृपैर्विधेयाः ॥

# शरद्-वर्णन

मतवाले मयूरो को कुछ-कुछ गर्जित करती हुई तथा मुर्गों और भौरो को चपल बनाती हुई यह शरद् ऋतु (लाल) कमलो को खिलाकर कुमुदों (श्वेत कमलों) और उत्पलो (नील कमलो) को विकसित करती हुई आ रही है।

गुलाब, बाण, आसन, सिन्धुवार, सप्तपलाश, काँस, सिरस, नीलोत्पल, मालती आदि के पौधो में पुष्पो का सन्निवेश करती हुई शरद् सुशोभित हो रही है।

निर्मल जल और खंजन पक्षियो वाली तथा ईख, हस, चकवो और बगुलो के समूह से युक्त शरद् ऋतु किसके चित्त को आकर्षित नहीं करती ?

मधुर स्वर वाले हंस-समूहो को लाती हुई, अगस्त्य तारे को दिखाकर जल को स्वच्छ करती हुई तथा मोतियो में शुभ्र गर्भ का आधान करती हुई शरद् ऋतु अपने विचित्र चरित्रो से शोभित हो रही है।

खुरो के अग्र भागो से साँड पृथ्वी को खोद रहे हैं, चिंघाड़ने वाले हाथी दाँतों से किनारो को तोड़ रहे हैं तथा मृग जीर्ण-शीर्ण सींगो को छोड़ रहे हैं—इस प्रकार ये लोगो को अपनी ओर देखने के लिए उत्सुक करते हैं।

जल के समान नीले आकाश में चारो ओर निर्मल प्रकाश वाली चॉदनी छिटक रही है। ऐरावत के मार्ग से (पूर्व दिशा से) दिन निकल रहा है। जीर्ण बादलों के टुकड़े पीले पड गए है।

(शरद् में) महानवमी के दिन समस्त अस्त्रो की पूजा तथा घोड़े, हाथी और योद्धाओ की आरती की जाती है। दीपावली पर उत्सुक राजाओ द्वारा विविध विलास किये जाते हैं।

व्योम्नि तारतरतारकोत्करः स्पन्दनप्रचरणक्षमा मही।
भास्करः शरदि दीप्तदीधितिर्बुध्यते च सह माधवः सुरैः॥

केदार एव कलमाः परिणामरम्याः प्राचीनमामलकमर्घति पाकनीलम्।
उर्वारुक स्फुटननिर्गतगर्भगन्धमल्लीभवन्ति च जरत्त्रपुतीफलानि।

गेहाजिरेषु नवशालिकणावपातगन्धानुभावसुभगेषु कृषीवलानाम्।
आनन्दयन्ति मुसलोल्लसनावधूतपाणिस्खलद्वलयपद्धतयो वधूट्यः॥

कविशेखर राजशेखर

आकाश मे तारो का समूह अधिक प्रकाशित हो रहा है। पृथ्वी हिलने-डुलने और चलने-फिरने के लिए उपयुक्त हो गई है। शरद् मे सूर्य की रश्मियाँ अधिक प्रखर हो जाती है तथा देवताओ के द्वारा विष्णु जगाये जाते है।

खेतो में धान पककर सुन्दर प्रतीत होता है। पुराना पका हरा आँवला बहुमूल्य हो गया है। पक जाने के कारण गिरने वाले वृक्षविशेषो के फल सुगन्धित हो रहे है, क्योकि फूटने से उनके भीतर की गन्ध प्रस्फुटित हो रही है।

किसानो के घरो के आँगन नये धानो के कणो के गिरने से सुगन्धित और सुन्दर हो रहे है। वे ग्राम-वधूटियॉ आनन्द बिखेर रही है, जिनके हाथो की चूडियॉ मूसल को उठाने के कारण झनझना रही है।

**कविशेखर राजशेखर**

# शुनकदूतम्

कश्चिद्दीनः कनकवलयाकाङ्क्षिणीमुद्विवक्षन्
रूपोदारां कथमपि सुतां यौवने मातुलस्य।
दर्शे नक्तं धनिकसदनाद्धाटकं द्राङ्मुषित्वा
कारागारे विहितवसतिर्बन्धितो वर्षमेकम् ॥

तत्र प्रेक्ष्य स्वमपवरकं निर्मितं ग्रावखण्डैः
स्थूलस्थूलैः सुदृढकलितं लोहदण्डैः कवाटम्।
स्थानात्तस्मात्कथमपि बहिर्धावनेऽसौ निराशः
क्षुत्तृष्णाभ्यां कृशतरतनुः श्वानमेकं ददर्श ॥

तेनैवाय निजपरिभवं प्रेयसीं प्रापयिष्यन्
त्सुत्सूशब्दैः स्वकरनिहितं दर्शयन् पूपखण्डम्।
प्राप्तं मध्य द्युमणिमपि सलक्षयन् पुष्करस्य
प्रेम्णोपांशु स्वनिकटमसुं सारमेय समाह्वत् ॥

तस्य श्रुत्वा रसनजनितं निस्वनं कुक्कुरोऽसौ
मन्द-मन्दं तमभि च चलँल्लम्बयन्नात्मजिह्वाम्।
तद्धस्तात्तं विरसमपि तत् खाद्यमास्वाद्य तप्तो
धुन्वन्पुच्छं हृदि समुदितां प्रीतिमाविश्चकार ॥

विश्वस्यानां भवसि भषकाभ्यर्हितस्त्वं तिरश्चां
यत्त्वङ्गाव सपदि निगमान्प्रापिपच्छङ्करः प्राक्।
त्वत्कूटस्थस्त्रिदिवगमने पाण्डवानां सहायः
त्वामेवातो मदुपकृतये भावयेऽहं समर्थम् ॥

द्राघीयोभिस्तनुतरपदैः क्रोशषट्कं प्रतीच्यां
धावं-धावं महिषनगरीं प्राप्य तत्र स्थितायै।

# श्वान-दूत

कोई दीन व्यक्ति अपने मामा की सुन्दर युवती पुत्री से, जो सोने का कड़ा चाहती थी, किसी प्रकार विवाह करने को उत्सुक था। अमावस की रात में किसी धनिक के घर से थोड़ा-सा सोना चुराने के कारण वह एक वर्ष के लिए कारागार में डाल दिया गया।

वहाँ उसने अपने को रोकने वाला एक फाटक देखा, जो पत्थर के टुकड़ो और लोहे की मोटी-मोटी सलाखो से मजबूत बना हुआ था। इससे वह उस स्थान से किसी प्रकार निकल भागने में निराश हो गया। (तभी) भूख और प्यास के कारण दुर्बल शरीर वाले उस व्यक्ति ने एक कुत्ते को देखा।

उसी कुत्ते के द्वारा अपने पराभव की कथा अपनी प्रियतमा तक पहुँचाने के लिए उसने अपने हाथ के पूए को सू-सू शब्द करके उसे दिखाया। सूर्य को बादल के बीच आया देखकर उसने प्रेमपूर्वक उस कुत्ते को अपने निकट बुलाया

उसकी जीभ से उत्पन्न शब्द को सुनकर वह कुत्ता उसकी ओर जीभ लटकाकर धीरे-धीरे चलता हुआ आया, उसके हाथ से उस नीरस खाद्य पदार्थ को खाकर वह परितृप्त हुआ और पूँछ हिलाकर अपने हृदय में उत्पन्न हुई प्रीति को प्रकट करने लगा।

हे कुत्ते, विश्वसनीय पशुओ में तुम माननीय हो, तुम्हारे ही भाव को प्राप्त करके पूर्वकाल में शंकर ने वेदो को शीघ्रता से उपलब्ध किया था। तुम्हारे ही छद्मवेश में (धर्मराज) स्वर्गारोहण के समय पाण्डवो के सहायक बने। इसीलिए मै तुम्हें अपना उपकार करने में समर्थ पाता हूँ।

पश्चिम दिशा में शीघ्रगामी लम्बे-लम्बे डगों से दौड़ते हुए तुम छः कोस पर महिष-नगरी पहुँचोगे। तब हे कुत्ते, वहाँ रहने वाली मेरी प्रियतमा

प्रेयस्यै मे कथय भविक मद्वियोगासहायै
विस्रम्भो हि प्रणयिषु शुभोदर्कहेतुर्नराणाम् ॥

प्रासादाग्रादवसितनिजाहारयोषित्कराब्ज-
प्रास्तोच्छिष्टाधिगमकलहे मुक्तकण्ठं भषद्भिः ।
कृत्वा द्वन्द्वं नगरशुनकैः प्राप्तकीर्तिः पुरस्ता-
द्धावन्दृप्तः सुहृदुपकृतेर्न प्रमत्तो भवेस्त्वम् ॥

सौधैः पूर्णमिथ च नगरीमप्रमत्तः प्रविष्टो
रथ्याः क्रामन्प्रहिणु नयन सर्वतः सारमेय ।
यावन्नामी जवनशकटा यन्त्रिणः स्यन्दना वा
चक्रस्याधः पतितमाचिरात्त्वां नयेयुः कृतान्तम् ॥

भ्राम्यन् सर्वा महिषनगरी दक्षिणस्यां दिशायां
द्रष्टासि त्वं कतिपयगृहां सारिणीतीरवीथीम् ।
तस्यां पक्वेष्टकाचितबहिर्भित्तिकं नातिदभ्र
गन्तव्य ते सदनमरुणेऽस्ताचलोर्ध्वं प्रपन्ने ॥

तस्य स्थित्वा क्षणमिव सखे वेश्मनो वेदिकायां
मत्प्रेयस्याः क्रमणजमथो मञ्जुमञ्जीरशिञ्जम् ।
श्रोत्रानन्दप्रदमनुभवन् दुर्भगस्य स्मरन् मे
तस्याः खेदापनयविधये सर्वथा त्वं यतेथाः ॥

तत्रैव त्वं निवस दिवसान् पञ्चषान् विश्रमार्थी
क्रीडन् वत्सैरपि च विशिखाचारिणीभिः शुनीभिः ।
यावच्छीघ्र मयि कथयितुं भद्रवार्ता प्रियायाः
प्रत्याधावन् पिशुनय जयं पुच्छमुत्तम्भयंस्ते ॥

के. वी. कृष्णमूर्ति शर्मा

से, जो मेरे वियोग में असहाय हो गई है, मेरी कुशल कहना। प्रेमियो पर विश्वास करना ही मनुष्यो के लिए भावी शुभ फल का सूचक है।

महलो के अग्रभाग में भोजन करती हुई महिलाओ के कर-कमलों द्वारा फेके गए उच्छिष्ट को प्राप्त करने में तुम जोर-जोर से भौकना और शहर के कुत्तो के साथ द्वन्द्व-युद्ध में कीर्ति-लाभ करते हुए आगे की ओर दौड़ जाना। देखो, अपने सुहृद् का उपकार करने में कही असावधानी न कर बैठना!

अट्टालिकाओ से भरी उस नगरी में तुम होशियारी से घुसना। रास्तो को नापते समय, हे कुत्ते, तुम चारो ओर नजर दौड़ाते रहना, जिससे ये तेज चलने वाली मोटर गाड़ियॉ या इक्के-तॉगे अपने पहियों के नीचे कुचलकर तुम्हें अविलम्ब यमलोक न पहुँचा दें।

सारी महिष-नगरी में घूमते हुए तुम सारिणी नदी के तीर पर थोड़े-से घरो वाली एक गली देखोगे। वहॉ तुम सूर्यास्त के समय उस घर में जाना, जिसकी बाहरी दीवार पकी ईटो से बनी है और जो बहुत ऊँची नही है।

उस घर के बरामदे में, हे मित्र, तुम क्षण-भर ठहरना, मेरी प्रिया के चलने से पैदा होने वाली मजीरो की मधुर झकार सुनकर तुम अपने कानो को सुख देना और मुझ अभागे का स्मरण करते हुए उसका दुःख दूर करने का पूरा प्रयत्न करना।

वहीं तुम बछडो और बाण-जैसी तीव्रगामी कुतियो के साथ खेलते हुए पॉच-चार दिन विश्राम करना, और फिर शीघ्रता से मेरी प्रिया का शुभ सन्देश मुझे कहने के लिए दौड़कर लौटना और पूँछ उठाकर अपनी सफलता की सूचना देना।

के. वी. कृष्णमूर्ति शर्मा

आस्ते पुर्यां स च खलु नवद्वारवत्या महात्मा
सा तु छन्ना सततमभितो धातुमय्या च भित्त्या ।
भित्तिस्सापि प्रतिदिनमहो वर्ध्यतेऽन्नैर्विचित्रै-
स्तस्यावासो न खलु सुलभो वेदितुं तेन वक्ष्ये ॥

दृष्ट्वा भीतिं प्रकृतिरचितां तामथो दृष्टनष्ट-
स्वाभाव्यां मा भज विश पथा दक्षिणेनोत्तरेण ।
अन्तस्तत्राप्यधिकचतुरान् पञ्च दृष्ट्वा न ते स्याद्-
भ्रान्तिः सर्वो भ्रमति हि सदा बाह्यमालोक्य रूपम् ॥

एते पञ्च प्रकृतिचपला मोहयन्तो वसन्ति
भ्रातस्तेषां मधुरवचने भोगजातेऽथवा त्वम् ।
मोहं मा गाः पुनरपि ततो गच्छ चान्विष्य नाथं
सर्वो लोकः शुभमिह पदं प्राप्नुयाद्यत्नशीलः ।

आवृत्यास्ते तव सुहृदहो सन्ततं माययात्र
प्रेष्ठ दूराद्विविधविषयान् पञ्चभिश्चौर्यदक्षैः ।
आहृत्यामुं य इह नितरां मोहयत्यञ्जसा त्वं
तं चाश्वास्य प्रियतमपथं पृच्छ तेजोविशिष्टम् ॥

के. वी. सुब्रह्मण्य शास्त्री

वह महात्मा नव-द्वारो वाली नगरी मे रहते है, किन्तु वह नगरी सदा धातुमयी दीवार से चारो ओर से बन्द रहती है। वह दीवार भी विचित्र अन्नो से प्रतिदिन बढ़ती रहती है। अत' उनका घर सहज ही नही मिल सकता। इसीलिए मै उसके बारे में तुम्हे बता रही हूँ।

देखते ही नष्ट हो जाने वाली उस प्रकृति-रचित भित्ति को देखकर उसमें अनुरक्त न हो जाना, अपितु उत्तर-दक्षिण के मार्ग से प्रवेश करना! वहाँ भीतर अपने से अधिक चतुर पाँच (प्राणो) को देखकर तुम्हे भ्रम नही होना चाहिए, क्योकि सभी बाहरी रूप को देखकर भ्रान्त होते रहते है।

ये पाँचो स्वभाव से ही चचल है और मोहयुक्त होकर वहाँ बसते है। हे भाई, तुम उनके मीठे वचनो अथवा भोग्य-सामग्री के मोह में न पड जाना' फिर तुम वहाँ से भी चल देना और स्वामी की खोज मे लग जाना। प्रयत्न करने पर सभी इष्ट-सिद्धि पा लेते है।

यहाँ तुम्हारा मित्र निरन्तर माया से ढका हुआ रहता है। चौर्य-कर्म मे दक्ष उन पाँचो द्वारा दूर से नाना प्रकार के विषयो को लाकर जो उसे निरन्तर मोहित करता रहता है, उसे तुम तुरन्त आश्वासन देना और उससे प्रियतम तक पहुँचने का प्रकाशपूर्ण मार्ग पूंछ लेना!

**के. वी. सुब्रह्मण्य शास्त्री**

# मातृत्वभावना

भूतस्य भाविना सार्धं घटनं कुर्वती शुभा।
वर्तमानात्मना नित्यं जीयान्मातृत्वभावना॥

मुग्धा कन्दुकपुत्रिकादिषु रता या शैशवेऽद्यावधि
स्नेहार्द्रस्य च मातृचेतस इता चिन्तास्पदं चंचला।
क्रोडे सैव निवेश्य बालमचिराज्जातं धयन्तं पुन-
र्वात्सल्याद् गरिमाणमुत्तममहो कञ्चिद् गतेयं वधूः॥

गतं क्व तद्विभ्रमलोलमीक्षितं
मदोद्धतं घूर्णितमद्य नेत्रयोः।
गतं क्व साकूतमपि स्मितं प्रियं
विलोकयन्त्या युवतेर्यदुद्गतम्॥

अङ्के बालं निधाय स्तनधयनपरं किञ्चिदाशङ्कमाना
नेत्रे संचार्य सद्यः पुनरधिगतविश्रम्भलब्धप्रसादा।
दृष्टिं संस्थाप्य शीर्षे निजतनुजनुषो निर्मलामुच्छ्वसन्ती
वात्सल्यासारसिक्ते किमियमुपगता स्तब्धतामीक्षमाणा॥

पत्यात्मनो यदद्वैतं स्नेहसार विभाव्य तत्।
कानि-कानि न सस्मार स्वानुभूतानि चेतसा॥

क्षणद्वयमपश्यन्ती किञ्चिदप्यानिमेषिणी
अन्तःप्रसारिताक्षीव तस्थौ मुग्धेयमात्मना॥

अतीतपरिचर्वणोत्थितमुदातिरेकस्य सा
वशेन सहसा व्यधात्तनयभालमाचुम्बितम्।
करेण मुहुरामृशन् मृदुतलेन तं कुर्वती
प्रतीतिमिव चात्मनः परमसौख्ययोगं प्रति॥

## मातृत्व-भावना

वर्तमान का रूप धारण करके जो भूत को भविष्य के साथ मिलाती हुई सुन्दर सृष्टि करती है, उस मातृत्व-भावना की जय हो।

जो भोली-भाली (बालिका) बचपन में गेद और गुड़िया के खेल में निरत रहती थी, वह चंचला (अब) स्नेह-सिक्त मातृ-हृदय की चिन्ताओं का घर बन गई है। सद्यःप्रसूत बालक को अपनी गोद में लेकर दूध पिलाती हुई वह वधू, वात्सल्य के कारण, किसी उत्तम गौरव को प्राप्त हो गई है।

मद से मतवाली और घूमती तथा कटाक्षो से चचल वह दृष्टि कहाँ गई? वह साभिप्राय प्यारी मुसकराहट भी कहाँ गई? दृष्टिपात करती हुई उस युवती की वे सब बाते कहाँ गई?

बच्चे को गोद में लेकर जब वह स्तन-पान कराती है, तब सशंकित होकर अपनी आँखों को इधर-उधर दौड़ाती है। फिर शीघ्र ही जब उसे (बच्चे की सुरक्षा का) विश्वास हो जाता है, तब वह प्रसन्न होकर अपनी निर्मल सजीव दृष्टि अपने शरीर से उत्पन्न पुत्र के सिर पर, जो वात्सल्य-रस से सींचा गया है, रखती है—ऐसी वह दृष्टि देखते हुए भी कैसे स्थिर हो गई?

पति की आत्मा से प्राप्त, एक-मात्र स्नेह के सार इस पुत्र को देखकर उसने अपने चित्त से अपने किन-किन अनुभवो का स्मरण नहीं किया?

दो क्षण भी पुत्र को न देखने पर जिसकी दृष्टि एकटक रह जाती है, ऐसी इस मुग्धा की आँखें मानो भीतर की ओर फैल गई हैं।

अतीत के स्मरण से उत्पन्न आनन्द के आधिक्यवश उसने सहसा अपने पुत्र के मस्तक का चुम्बन ले लिया। कोमल हथेली वाले हाथों से वह उसे बार-बार सहलाने लगी। प्रतीत होता था, मानो उसकी आत्मा का परम सुख से संयोग हो गया है।

प्रसादश्रीः केय लसति वदनेन्दावथ कुतः
परः स्नेहोत्पीडो हृदयपरिवाहं जनयति।
अहो गाम्भीर्यस्यानवधिरिव जाता गहनता
सुतं निध्यायन्त्याः प्रथमजननीभावभजनात्।

हिमाचलस्य गाम्भीर्यमब्जानां सुकुमारता
जननीहृदये न्यस्ता सागराणामगाधता॥

यथात्मानं रात्रिः क्षपयति नितान्त सुविशदां
यतश्चन्द्रः पुष्येच्छ्रियमधिकमासादितकलाम्।
सुतस्यार्थे तद्वत् क्षयमुपनयन्ती निजतनुं
परित्यागस्येयं रचयति नु गाथामनुपमाम्॥

बीजत्वं वा फलत्वं वा कृतार्थं क्रियतेऽनया
प्रकृतित्व गतैषात्मापहारोपनिषत् परा॥

गौरीप्रसाद चुनीलाल झाला

(उसके) मुख-रूपी चन्द्रमा पर प्रसन्नता की यह कैसी शोभा विराज रही है! यह आत्यन्तिक स्नेह का स्रोत हृदय में कहाँ से उल्लास पैदा कर रहा है? आश्चर्य है, अपने पुत्र के ध्यान में लीन इसकी गम्भीरता की गहनता, पहले-पहल माता बनने के कारण, कितनी असीम हो रही है!

माता के हृदय में हिमालय की गम्भीरता, कमलो की सुकुमारता और समुद्र की अगाधता स्थापित की गई है।

जिस प्रकार रात अपने को इसलिए नितान्त क्षीण कर देती है कि चन्द्रमा अपनी कला को अधिकाधिक प्राप्त करके अपनी सुविशद शोभा को परिपुष्ट कर सके, उसी प्रकार माता पुत्र के लिए अपने शरीर का क्षय करती है और इस प्रकार त्याग की एक अनुपम कहानी का निर्माण करती है।

बीज हो या फल, यह उसे कृतार्थ करती ही है। इसकी आत्मा, प्रकृति-रूप होकर, परम त्याग की उपनिषद् बन गई है।

**गौरीप्रसाद चुनीलाल झाला**

# भारत-कथा

*अयि भारतीयभूमे विगतार्गलां स्वतन्त्राम् ।*
*त्वामम्ब वीक्ष्य सर्वे बहुनन्दिता भवामः ॥*

*बहुवर्षपीडितान्यैः प्राप्तं त्वया स्वराज्यम् ।*
*धीमान् जवाहरस्ते नेता जनैर्वृतोऽयम् ॥*

*यो विश्वमर्त्यमान्यो राजेन्द्रवर्मसुज्ञः ।*
*अस्तीह राष्ट्रपः सन् जीव्याच्छतं समानाम् ॥*

*मर्त्या मृतास्त्वदर्थे स्मर्यास्त्वयाऽनुवारम् ।*
*श्रेयो विधाय तेषां निर्वाणमम्ब देयम् ॥*

*पक्षैः समैर्मिलित्वा त्राणं तवेह चिन्त्यम् ।*
*वैरं मिथो विहेयं साध्यं स्वदेशकार्यम् ॥*

*यः सत्यवागहिंसानिरतो दयार्द्रचित्तः ।*
*त्रिदिवं गतो महात्मा गान्धी स तावकीनः ॥*

*मान्योऽरविन्दघोषः निजयोगधर्मवित्तः ।*
*हहहा स विस्मृतः किं परमात्मतत्त्वविज्ञः ॥*

*भूयात् स्वधर्मरक्षा भूयात्स्वदेशरक्षा ।*
*सुरभारती सुरक्षा भूयात्तवाधिराज्ये ॥*

*स्वातंत्र्यमस्ति लब्धं मातर्यदा चिरात्तत् ।*
*एधेत राष्ट्रभूमौ सुरवन्दनीय भाषा ॥*

*राज्ये न कोऽपि दुःखं व्याध्याव्युपाधियुक्तम् ।*
*जलभक्तवस्त्रमिश्रं विन्देत्कदाऽपि भूमौ ॥*

**जयनारायण रामकृष्ण पाठक**

## भारत-कथा

हे भारत-भूमि, तुम्हें (दासता की) बेड़ियो से मुक्त, स्वतन्त्र देखकर हम सभी अत्यन्त प्रसन्न होते हैं।

तुमने विदेशियो से अनेक वर्षों तक कष्ट भोगकर स्वराज्य पाया है। लोगों से घिरे यह बुद्धिमान् जवाहर तुम्हारे नेता हैं।

सारे संसार के लोगो के माननीय, विद्वान् राजेन्द्र वर्मा राष्ट्रपति हैं; वह सौ वर्ष जिएँ।

जो प्राणी तुम्हारे लिए मरे है, उन्हे सदैव स्मरण रखो। हे माता, उनका कल्याण करके उन्हें मुक्ति प्रदान करो!

यहाँ सभी पक्षों को मिलकर तुम्हारी सुरक्षा की चिन्ता करनी चाहिए, परस्पर वैर छोड़कर अपने देश का कार्य करना चाहिए।

जो सत्य और अहिंसा में निरत रहते थे और जिनका हृदय करुणा से भरा रहता था, वह तुम्हारे महात्मा गाँधी स्वर्ग सिधार गये।

अपने योग-धर्म एवं परमात्म-तत्त्व के ज्ञाता माननीय अरविन्द घोष को, हाय, क्या भुला दिया गया है?

तुम्हारे साम्राज्य में स्वधर्म की रक्षा हो, स्वदेश की रक्षा हो तथा देववाणी संस्कृत की रक्षा हो।

हे माता, चिर काल के बाद जब स्वतन्त्रता मिल गई है, तब इस राष्ट्रभूमि में देव-वन्दनीय संस्कृत भाषा की भी अभिवृद्धि हो।

तुम्हारे राज्य में किसी प्रकार का दुःख, व्याधि (शारीरिक रोग), आधि (मानसिक पीड़ा) या उपाधि (छल-कपट) न हो। पृथ्वी पर जल, भोजन और वस्त्र हर समय प्राप्त होते रहें।

**जयनारायण रामकृष्ण पाठक**

# कावेरीतीरभूमयः

यदिह जन्मभुवो बहुदोहदान्
समुपनीय निकामफलाप्तये ।
वितरतीह कृषीवलवृद्धये
सरिदियं किमु धार्मिकता जडे ॥

स्वसुतानिव पाति सर्वसत्त्वान्
पयसा सन्ततमात्मविस्मृतेन ।
न तु केवलमङ्गपोषणं स-
न्तनुते नूनमघौघशोषणं च ॥

तटिनी तीरोद्देशं
नानासस्याढ्यमक्षिरमणीयम् ।
तेऽपश्यन्नतिविपुल
कावेरीवारिसेकपरिपुष्टम् ॥

फलेन नम्राः सहकारमुख्याः
पलाशितां स्वामपनेतुकामाः ।
प्रणामतस्ते निजमातरं भुवं
प्रसादयन्त्यः किल जातबोधाः ॥

केराः कवेरतनया परिपूततोय-
पानेन पूरितफलाश्च समुन्नताश्च ।
तिष्ठन्ति विष्णुपदमेत्य सतोऽप्युदाराः
भव्यां गतिं विनिविशन्त्यचराश्च लोके ॥

विलसति विततेयमिक्षुवाटी
जनयति या रसमग्रिमं रसानाम् ।
अभिनवमसृणैः स्वदण्डषण्डै-
रविरलभूतिमयी च पुष्पिताग्रैः ॥

# कावेरी का तटवर्ती प्रदेश

किसानो की समृद्धि के लिए जब यह नदी, सम्पूर्ण फल की प्राप्ति के उद्देश्य से, मातृभूमि की अनेक कामनाओ को इकट्ठा करके वितरित करती है, तब निष्क्रिय बने रहना कहाँ की धार्मिकता है ?

अपने से निकले हुए पय (दूध, जल) से वह सब जीवो का अपने पुत्रो की तरह पालन करती है। वह केवल अंगो का पोषण नही करती, बल्कि पापो को भी नष्ट करती है।

लोगो को इस नदी का अति विस्तीर्ण तट दृष्टिगोचर हुआ, जो नाना प्रकार के धानो से हरा-भरा होने के कारण ऑखो को सुन्दर लगता था तथा जो कावेरी-जल से सीचा जाने के कारण समृद्ध था।

फलो से झुके हुए तथा अपने पत्तो को त्यागने के इच्छुक आम्र आदि प्रमुख वृक्ष ज्ञानी बनकर प्रणाम करते हुए अपनी मातृभूमि को प्रसन्न कर रहे हैं।

कावेरी के पवित्र जल का पान करने के कारण फलो से परिपूर्ण ये ऊँचे केर के पेड़ खड़े हैं। संसार मे ये उदार वृक्ष, जड होने पर भी, विष्णु-पद प्राप्त करके, भव्य गति के भागी बनते हैं।

रसों में अग्रगण्य (माधुर्य) रस को उत्पन्न करने वाली यह विस्तीर्ण गन्नो की वाटिका सुशोभित हो रही है। अपने नए निकले कोमल दण्डो से, जिनके अग्रभाग पुष्पो से खिले हैं, वह निरन्तर समृद्धि से युक्त है।

केदारपङ्क्तिषु तताः कलमाः प्रवृद्धाः
भूजानिरेष भविता किमितीव मत्वा ।
वातेरितायत-नमद्धनमञ्जरीभि-
राराधयन्ति किमु कोवलमादरेण ।।

शाल्यङ्कुरग्रन्थिभृतो युवत्यः
कृषीवलाः पीतसुराः प्रसन्नाः ।
प्रयान्ति गायन्ति सलीलमात्म-
वर्णैः स्वरैर्हन्त पिकायिताश्च ।।

दृश्यन्ते गुल्मवल्लीततिषु सुमनसो नैकवर्णाः समन्तात्
श्रूयन्ते मञ्जुनादाः पिकमुखपतगश्रेणिसन्तन्यमानाः ।
नीयन्ते शारदाम्भोधररुचिमहिता धेनवः शाद्वलेषु
गीयन्ते वेणुभेदैः परिमृदुपशुपैरस्ति किं नात्र हृद्यम् ।।

**पी. नारायण नायर**

खेतो की पंक्तियो में पके हुए धान, हवा से हिलकर झुकने वाली अपनी बालो से, इस कोवल (प्रदेश) की आराधना क्या यह सोचकर कर रहे हैं कि वह एक दिन पृथ्वी का स्वामी बनेगा ?

धानो की बालो के गट्ठर उठाये हुए युवतियाँ तथा सुरा पीकर प्रसन्न हुए किसान, स्वरो में कोयल बनकर लीलापूर्वक चल-फिर और नाच-गा रहे हैं।

लता-पौधो की पक्तियो में चारो ओर रग-बिरंगे फूल दिखाई दे रहे हैं; पक्षि-श्रेणियो की, जिनमें कोयल प्रमुख है, मधुर चहचहाहट सुनाई दे रही है; शरत्कालीन बादलो के समान कान्ति वाली शुभ्र गौएँ गोचर-भूमियो में ले जाई जा रही है, तथा ग्वाले मधुर वंशी बजा रहे है—इस प्रकार यहाँ ऐसी क्या वस्तु है, जो हृदय को आकर्षित नही करती ?

**पी. नारायण नायर**

# ईशोपालम्भः

न यस्य रूपं न गुणा न वित्तं
गृहं न वस्तुं न तनौ च वस्त्रम् ।
शक्त्यैव देवानपि योऽतिशेते
तस्मै प्रणामाञ्जलिरेष कस्मै ॥

कैलासे शक्तिमानस्ति पञ्चास्यः कोऽप्यलौकिकः ।
यो गजाननमुद्वीक्ष्य संतृप्यति न कुप्यति ॥

अपूर्वं पञ्चवक्त्रस्य तस्य शीलं न संशयः ।
शिवापि क्रोडमाविश्य यस्य क्रीडति निर्भयम् ॥

भृशं कौतूहलं तेने कपाली कोऽपि कौतुकी ।
अनङ्गं भस्मसाच्चक्रे भस्म चाङ्गीचकार यत् ॥

अङ्गेन गौरीं शिरसा च गङ्गां
भालेन बालेन्दुकलां च बिभ्रत् ।
निर्दह्य कन्दर्पमुवाह युक्त्या
तुर्यां वधूटीं रतिमात्मनेशः ॥

गङ्गा मूर्धाभिषिक्तास्ते गौरी सिंहासने स्थिता ।
कलया पट्टबन्धश्च प्राज्यं स्त्रीराज्यमीश ते ॥

क्वचिच्छ्वशुरसम्पत्त्या जामाता जायते धनी ।
गिरीन्द्रतनयाकान्तो गिरीशस्तन्निदर्शनम् ॥

अहंकारं कथंकारं मन्येऽहं बन्धकारणम् ।
शिवोऽहमित्युदाहृत्य मुच्यते भवबन्धनात् ।

बहादुरचन्द छाबड़ा

# शिव को उलाहना

जिसका न रूप है, न गुण है, जिसके पास न घर है, न कोई वस्तु है, और न शरीर पर वस्त्र हैं, शक्ति में जो देवो से भी बढकर है, ऐसा वह जो कोई है, उसे यह प्रणामांजलि है।

कैलास पर्वत पर कोई अलौकिक शक्तिशाली पंचास्य (पंचमुखी शंकर अथवा सिह) है, जो गजानन (गणेश अथवा हाथी का मुख) को देखकर क्रुद्ध नही होता, अपितु सन्तुष्ट होता है।

उस पंचवक्त्र (शिव अथवा सिंह) का चरित्र निस्सन्देह अपूर्व है, जिसकी गोद में शिवा (पार्वती अथवा लोमड़ी) निर्भय होकर खेलती है।

किसी खिलाडी कपाली (शकर अथवा अघोरी) ने उस समय एक महान् कौतूहल उत्पन्न कर दिया, जब उसने अनंग (कामदेव अथवा जिसका कोई शरीर नहीं) को भस्म करके उसकी भस्म को अपने अगो पर मला।

वामाग में गौरी, सिर में गगा तथा मस्तक पर बाल-चन्द्रमा की कला धारण करके उस परमेश्वर ने, युक्तिपूर्वक कामदेव को जलाकर, चौथी रमणी रति से भी विवाह कर लिया।

गंगा का तो तुमने सिर पर अभिषेक किया, गौरी को सिंहासन पर बैठाया, चन्द्रमा की कला से पगड़ी बाँधी; हे ईश, इस प्रकार तुम्हारे यहॉ स्त्रियो का ही प्रशस्त राज्य है।

यदि कही ससुर की संपत्ति से दामाद धनी बन जाता है, तो इसका उदाहरण गिरिराज (हिमालय) की पुत्री के पति गिरीश (शंकर) है।

मै यह कैसे मान लूँ कि अहकार बन्धन का कारण है, क्योकि 'शिवोऽहम्' (मै शंकर हूँ) कहकर मनुष्य बन्धनो से छूट जाता है।

**बहादुरचन्द छाबड़ा**

# वर्तमानयुगस्यापेक्षा संस्कृतभाषा च

संस्कृतस्य व्याकरणं दृढबद्धं पुरा कृतम् ।
काठिन्यभीताः प्रायोऽपावर्तन्तेऽद्य जनास्ततः ॥

एनं ग्रन्थिं श्लथीकर्तुमुपादेयः परिश्रमः ।
संस्कृताभिमुखान् बालान् पुनश्चाक्रष्टुमिच्छुभिः ॥

पूर्वाचार्यैः शास्त्रक्लृप्तादद्य व्याकरणाध्वनः ।
बहूनां पण्डितानां तु व्यतियानं न सम्मतम् ॥

अचिरादार्षमार्गस्योच्छेदो वा स्यादुताधुना ।
ईषद् व्यतिक्रमः कार्योऽस्माभिस्तस्यैव रक्षणे ॥

इत्येवं विषयग्रस्ते विदुषामपि चेतसि ।
संमोहस्य विमर्दाय विचारः क्रियते मया ॥

स्खलितान्येव भाषाणां वृद्धिं कुर्वन्ति भूरिशः ।
इदानीं व्यतियानं यत् तत्पश्चान्नियमो भवेत् ॥

रामायणे भारते च कालिदासकृतिष्वपि ।
अपाणिनीया वर्तन्ते प्रयोगा विविधास्तथा ॥

उत्सृष्टसूत्राः सन्त्येव प्रयोगा आर्षसंज्ञकाः ।
संमताः शास्त्रकाराणां साधवः स्वीकृतास्ततः ॥

कर्मण्यदृष्टैकफले शास्त्रमेव प्रयोजकम् ।
दृष्टे फले त्वनुभवोऽप्यस्ति कर्मनियामकः ॥

# संस्कृत व्याकरण

संस्कृत का व्याकरण प्राचीन काल में ही दृढ़ता पूर्वक स्थिर कर दिया गया था। उसकी कठिनता से भयभीत होकर लोग आज उससे मुँह मोड रहे हैं।

संस्कृत की ओर रुचि रखने वाले बालको को जो आकृष्ट करना चाहते हैं, उन्हें इस गाँठ को ढीला करने के लिए परिश्रम करना चाहिए।

प्राचीन आचार्यो द्वारा बनाये गए शास्त्र-निर्दिष्ट व्याकरण-मार्ग का उल्लंघन करना आज बहुत-से पडितो को मान्य नहीं।

(दूसरो का कहना है कि यदि व्याकरण की इस कठिनाई को हल न किया गया तो) अब शीघ्र ही इस ऋषि-निर्मित मार्ग का नाश हो जाने की संभावना है। इसलिए हमें उसीकी रक्षा के लिए थोड़ा-सा हेर-फेर करना चाहिए।

इस प्रकार विद्वानो का भी मन संशयग्रस्त हो रहा है। उनके मति-भ्रम को मिटाने के लिए मै अपने विचार उपस्थित करता हूँ।

अशुद्धियाँ ही भाषाओ की अत्यधिक उन्नति करती हैं, आज जो व्यक्तिक्रम (नियम-भंग) है, वही बाद में नियम बन जायगा।

रामायण, महाभारत तथा कालिदास के ग्रन्थो में भी नाना प्रकार के अपाणिनीय प्रयोग मिलते हैं।

सूत्रो से न सिद्ध होने वाले 'आर्ष' नामक प्रयोग हैं ही, जो शास्त्रकारो के सम्मत होने के कारण शुद्ध गिने गए हैं।

जिस कर्म का फल दृष्टिगोचर न होता हो, शास्त्र ही उसका प्रयोजक होता है, किन्तु जिस कर्म का फल दृष्टिगोचर होता है, अनुभव भी उसका नियामक होता है।

शास्त्रं वस्तुस्थितिं ब्रूते प्रायेण विषमे निजे।
प्राक्कालोपलब्धां वा तत्तत्कालेषु लक्षिताम्।

वृद्धौ सत्यां केचिदशः क्षीयन्तेऽन्ये तु केचन।
भवन्त्युपचिताश्चानुवर्तन्ते स्थायिनोऽपरे ॥

अयं स्वभावो लोकेऽस्मिन् विषयानखिलानपि।
परिगृह्णाति नैवं स्यात् संस्कृतस्यापवादता ॥

कालिदासादिकालेषु प्रसिद्धानि पदानि च।
लुप्यते चेत् प्रयोगेष्ववीक्काले का क्षतिर्भवेत् ॥

रूपाणि नूतनान्येव मुदियुश्चेत् प्रयुक्तिषु।
पूर्वग्रन्थेष्वदृष्टानि किं तत् प्रक्षोभकारणम् ॥

कस्य वांशस्यापचयाद्रूपहानिर्भविष्यति।
भाषायाः कस्य वा नाशः संवृद्धौ पर्यवस्यति ॥

अत्र कर्तुं नैव शक्या क्लृप्तिः शास्त्रेण केनचित्।
शरणं केवलं तत्र कवयोऽन्ये च पण्डिताः ॥

भट्ट मथुरानाथ शास्त्री

शास्त्र तो प्रायः अपने विषय से सम्बन्धित उस वस्तुस्थिति का दिग्दर्शन कराता है, जो प्राचीन काल से (परम्परा से) प्राप्त है अथवा जो उसके समय में लक्षित होती है।

वृद्धि होने पर कोई अश क्षीण हो जाता है, कोई बढ़ जाता है तो कोई स्थायी बना रहता है।

इस संसार मे (वस्तुओ का) यह स्वभाव देखा जाता है कि वह सभी प्रकार के विषयो को ग्रहण करता है। यह बात संस्कृत के बारे मे अपवाद नहीं होनी चाहिए।

कालिदास के काल में जब प्रसिद्ध पद लुप्त हो गए, तब यदि वे वर्तमान काल में प्रयोग में न आयें तो क्या हानि होगी?

प्रयोगो में यदि ऐसे नये रूप दृष्टिगोचर हो जो पहले के ग्रन्थो में न दिखाई देते हो तो इसमे क्षोभ का कोई कारण नहीं।

यदि कोई अश न पचे तो इससे किसके रूप की हानि होगी? भला किसी भाषा का कही नाश होता है! उसका अन्त तो संवृद्धि में ही होता है।

इस विषय में कोई भी शास्त्र किसी प्रकार का निर्देश देने में समर्थ नही है। इसमें तो कवि और अन्य पडित ही प्रमाण है।

**भट्ट मथुरानाथ शास्त्री**

# गान्धिविजय-नाटकम्

निरस्त्रेष्वथ शान्तेषु प्रहारः सर्वतोमुखात् ।
व्यधायि यत्न तच्छौर्यं क्रौर्यमेवोच्यते बुधैः ॥

आज्ञाभङ्गं विना नैव दासा दासत्वयोगतः ।
मुच्यन्ते दुष्टराजेभ्यस्तस्मान्नात्रापराधिता ॥

स्वातन्त्र्यं सुगतं समस्तजनता साम्य समुत्पादितं
स्थाप्यन्ते नृपमन्त्रिणोऽतिकुशलाः संभूय राज्ये बुधैः ।
कीर्तिश्चापि समस्तदिक्प्रणयिनी राज्यप्रबन्धो दृढः
सर्वं त्वां समुपागत किमपरं भूयः प्रियं कुर्महे ॥

सर्वे सन्तु निरामयाश्च कुशलाः सस्यैः समृद्धा धरा
शान्ताः शान्तिविवर्धनैकनिपुणा दक्षा दृढाः स्युर्नराः ।
विद्वांसो नवनव्यवस्तुनिचयं निर्मापयन्तां भृशं
भूयासुः पुनरेव भारतबुधाः सर्वस्य शिक्षाप्रदाः ॥

मथुराप्रसाद दीक्षित

# गान्धि-विजय नाटक

शान्त और अस्त्रहीन व्यक्तियो पर चारो ओर से जो प्रहार किया जाता है, उसे बुद्धिमान् लोग क्रूरता कहते हैं, शौर्य नहीं।

पराधीन लोग दुष्ट राजा से, उसकी आज्ञा-भंग किये बिना, छुटकारा नही पा सकते, इसलिए इसमें अपराध नहीं है।

स्वतन्त्रता भली भॉति प्राप्त हो गई, सारी जनता में समता की स्थापना हो गई, बुद्धिमानो द्वारा विचारपूर्वक अत्यन्त कुशल राजकीय मन्त्रियो की नियुक्ति की जाती है, तुम्हारी कीर्ति सारी दिशाओ में फैल गई है, राज्य की शासन-व्यवस्था भी दृढ़ हो गई है—सब-कुछ तो तुम्हे मिल गया, अब हम तुम्हारा और क्या प्रिय करे?

सब लोग नीरोग और कुशल हो, पृथ्वी धान्य से समृद्ध हो, शान्ति को बढ़ाने में निपुण लोग शान्त, दक्ष और दृढ हो, विद्वान् नई-नई वस्तुओ के संग्रह का प्रचुर निर्माण करे तथा भारत के बुद्धिमान् पुनः सबके शिक्षक बने।

मथुराप्रसाद दीक्षित

# मन्मथ-संवत्सर का स्वागत

प्रजा के आनन्द के स्रोत उस मीनकेतु (कामदेव) को नमस्कार है, जिसके नाम से, जय-वर्ष की समाप्ति पर, मन्मथ-संवत्सर आरंभ हुआ है।

समस्त पृथ्वी को आक्रान्त करके जो संसार में अशान्ति फैलाते है, उन राजाओ के उस गर्व को मै व्यर्थ समझता हूँ, जो अन्य देशो को जीतने से होता है।

शस्त्र-युद्ध से विश्व-शान्ति की प्राप्ति कदापि नही हो सकती। अणु आदि बमो के निर्माण से संसार का विनाश ही होगा।

शत्रु का (हृदय-)परिवर्तन करने के लिए विनम्रतापूर्वक जिज्ञासा, स्नेहपूर्वक वार्तालाप आदि के द्वारा शान्त प्रयत्न करने चाहिएँ।

मनुष्य मन के वश मे रहता है, इसलिए उसके मन को बदल देने से असाध्य विषयो में भी निश्चित सफलता होगी।

जय वर्ष में फ़्रांसीसियों की अनुकूलता से उनके सत्ताधीन पाडिचेरी आदि प्रदेशो का भारत में समावेश हो गया।

भारत का पुत्र, उसके समुद्र का रक्षक, गोआ, पुर्तगाली सर्पों की विषजन्य पीड़ा से बड़ा व्याकुल है।

इस मन्मथ-संवत्सर में गोआ भारत के गले आ मिले—अपनी सारी गन्दगी धोकर पुत्र पिता के घर लौट आए।

विश्वास का प्रादुर्भाव हो, सन्देह का लोप हो, विश्व में स्नेह का सागर लहराये और कलह जल में डूब जाय।

माधव श्रीहरि अणे

# उद्बोधनम्

विस्मृत्य सुप्ताः कथं प्राचीनमितिहासम् ।
नाश मुधा स्वकीयं कुर्मो वयं सहासम् ॥

गङ्गा-यमुना-तप्ती-वरुणा-
सरयू-कृष्णा-भीमा-तरुणा ।
आसां श्रुत्वा मन्द्रनिनाद-
मुत्पद्यते हा ! हृदये करुणा ॥
जलनिधिमप्यालोकामहे तूर्णं विगतोल्लासम् ॥ विस्मृत्य०

शशधरयुक्ता तारकमाला
जलधरमाला भूरिविशाला ।
सुर-नर-किन्नर-यक्षाः सर्वे
भूत्वा गदन्त्युन्नतभालाः ॥
मैवं विधत्त रे रे विज्ञाः । सुर-वर-वाण्या ह्रासम् ॥ विस्मृत्य०

दीनो हीनो देशो जातो
व्यथयति कं नो वार्ता ह्येषा ।
कथयति नित्यं हिमगिरिरेष
भवत जना रे सज्जितवेषाः ॥
देवगिरोऽस्याः संस्कृतवाण्याः कुर्वन्तु शीघ्रं विकासम् ॥ विस्मृत्य०

पश्चिम-शिक्षा-दीक्षायोगात् ,
पारतन्त्र्यपरिवर्धितरोगात् ।
शिथिलं जातं मनो जनानां
सुरवाणीं प्रति हन्त वियोगात् ॥
तस्मादधुना प्राणपणैरपि तन्वन्तु वाण्याः सुवासम् ॥ विस्मृत्य०

रुद्रदेव त्रिपाठी

# जागरण-गीत

अपना प्राचीन इतिहास भूलकर हम कैसे सो रहे हैं? हम अपना व्यर्थ ही नाश कर रहे हैं और उपहास के पात्र बन रहे हैं।

गंगा, यमुना, ताप्ती, वरुणा, सरयू, कृष्णा, भीमा, तरुणा आदि नदियों का गम्भीर नाद सुनकर, हाय, हृदय में करुणा उत्पन्न होती है। जल का आगार समुद्र भी हमें शान्त, उल्लासहीन दिखाई पड़ रहा है।

चन्द्रमा से युक्त तारो की पंक्ति, बादलो की विशाल घनघोर घटा तथा देव, नर, किन्नर और यक्ष सभी मस्तक उठाकर कह रहे हैं कि हे बुद्धिमानो, देववाणी संस्कृत का इस तरह ह्रास मत करो!

देश दीन-हीन हो गया है, यह बात किसे कष्ट नही पहुँचाती? यह हिमालय पर्वत सदा कहता रहता है कि रे लोगो, तैयार हो जाओ, इस देववाणी संस्कृत का शीघ्र विकास करो!

पाश्चात्य शिक्षा-दीक्षा के प्रभाव, दासता के बढ़े हुए रोग तथा वियोग के कारण लोगो का मन देववाणी के प्रति शिथिल पड़ गया है। इसलिए अब भी प्राणपण से देववाणी की सुगन्ध को फैलाओ!

रुद्रदेव त्रिपाठी

# संस्कृतेऽभिनवकाव्यस्यावश्यकता

प्रतिक्षणं यत्र मतिर्नवीना प्रतिक्षणं चाथ गतिर्नवीना।
कथं न काव्यं नवमस्तु तस्मिन् युगे युगे नव्यविमर्शशीले ॥

वृद्धिं गतः कोऽपि विचित्ररोगो महानय सस्कृतपण्डितेषु।
हितैषिभिः सत्वरमेव शाम्यो विलोक्यते येन नवं न किञ्चित् ॥

निजात्मविश्वासविहीनवृत्तिः सदा पराधीनमतिश्च कश्चित्।
गदो महान् नव्यविकासरोधी साहित्यसंवृद्धिविनाशकोऽयम् ॥

धूमावृता हन्त कृताऽद्य यस्मात् तत्सस्कृतिर्भारतजा स्वमौर्ख्यात्।
केनापि सत्येन महौजसा सा संदीपनीया त्वरयैव विज्ञैः ॥

दृष्ट्वा गति किन्तु मनोः सुतानां हत्यारतानां ज्वलतां कुभावैः।
परस्परं निन्दनतत्पराणां क स्तौमि निन्दामि च कं जगत्याम् ॥

अद्यापि काचिद्यदि शुभ्ररेखा तन्वी भवन्ती तमसि प्रगाढे।
विभासते सस्कृतसंस्कृतौ सा रक्ष्या न यावत्प्रभवेददृश्या ॥

ज्ञानोज्ज्वलाः शाश्वतदृष्टिमन्तो जयन्ति ते संस्कृतविज्ञवर्याः।
संरक्षितं यैः शतशोऽप्यनार्यैरुपप्लुतं भारतगौरवं नः ॥

विद्याधर शास्त्री

## संस्कृत में एक नवीन काव्य की आवश्यकता

जहाँ मति और गति प्रतिक्षण नवीन से नवीनतर होती रहती हैं, ऐसे प्रत्येक नवीन विचारशील युग में काव्य भी नवीन क्यो न हो?

संस्कृत-पंडितो में एक विचित्र प्रकार का महारोग बढ गया है, जिसके कारण उनमें कोई नवीनता नहीं देखी जाती; इसलिए हितैषियो द्वारा वह तुरन्त शान्त किया जाना चाहिए।

आत्म-विश्वास से हीन मनोवृत्ति तथा पराधीन बुद्धि वाला यह कोई महान् रोग है, जो नूतन विकास में बाधक तथा साहित्य की श्री-वृद्धि का विनाशक है।

उस रोग के कारण हमने अपनी मूर्खता से भारत की श्रेष्ठ संस्कृति को धुएँ से ढक दिया है। विज्ञजनो को चाहिए कि उसे किसी महातेजस्वी सत्य द्वारा शीघ्र प्रज्वलित करे।

किन्तु हत्या में संलग्न, दुर्भावनाओ से जलते हुए तथा एक-दूसरे की निन्दा में तत्पर मनुष्यो की दशा देखकर मै संसार में किसकी स्तुति करूँ और किसकी निन्दा?

आज भी गाढे अन्धकार में क्षीण होती हुई प्रकाश की रेखा चमक रही है तो वह संस्कृत की संस्कृति में ही है। अदृश्य होने से पहले ही उसकी रक्षा करनी चाहिए।

संस्कृत के उन पडित-प्रवरो की जय हो, जो अपने ज्ञान के कारण उज्ज्वल हैं, जो शाश्वत दृष्टि से युक्त है तथा जिन्होने हमारे भारत के गौरव को, सैकडो बार अनार्यों द्वारा आक्रान्त किये जाने पर भी, सुरक्षित रखा।

विद्याधर शास्त्री

# यद्यहं भारतसम्राट् भवेयम्

सर्वनियन्त्रणशक्तिसमन्वितसम्राड् यद्यहमभविष्यम् ।
स्वर्गं भूतलगतमिव नूनं वर्षं भारतमकरिष्यम् ॥

कृच्छ्राल्लब्धस्वातन्त्र्यस्य हि रक्षा सर्वैः करणीया ॥
गान्धिमहात्मप्रोक्ताऽहिंसानीतिः सर्वैः स्मरणीया ॥

राज्यसभायाः प्रतिनिधिवरणेष्वेषा नियतिर्विहिता स्यात् ।
संमतिदाने साक्षरतालं वरणीयत्वे वैदुष्यम् ॥

मुक्तिर्भीतेर्दारिद्र्यादपि मुक्तिर्वादविनिग्रहणात् ।
धर्मे बन्धाच्चेति चतुर्विधमुक्त्या सर्वे मोदन्ताम् ।

नागरजनसुखभोगसमृद्धिः ग्रामजनोद्यमसंसिद्धा ।
तस्माद् ग्रामसमुद्धरणार्थे सद्यः सर्वे प्रयतध्वम् ।

ग्रामे-ग्रामे विद्युद्दीपितजनतारामाः प्रसरन्तु ।
विद्याभेषजपत्रप्रेषणरक्षणशाला विलसन्तु ॥

वेतनदानेष्वेकसहस्रादभ्यधिकं नहि दीयेत ।
रूप्यकशतकान्न्यूनं क्वापि हि भृत्येभ्यो न वितीर्येत ॥

तत्तद्भाषावशतो राज्यविभागविधानं कुर्वीत ।
तद्देशस्य व्यवहारेषु च तद्भाषामुपयुञ्जीत ॥

निष्किञ्चनजनमध्यजनानां करभारं खलु लघयित्वा ।
आढ्यजनानां बह्वर्जयतां करमधिकं संविदधध्वम् ॥

भिक्षावृत्तिर्नहि कर्तव्या भारतवर्षे दीनजनैः ।
कर्मण्युचिते कलयत शक्तान् भिक्षून् विकलान् पोषयत ॥

# यदि मैं भारत-सम्राट् बन जाऊँ

यदि मै सब प्रकार की नियंत्रण-शक्ति से युक्त सम्राट् बन जाऊँ तो निस्सन्देह इस भारत देश को पृथ्वी पर स्थित स्वर्ग ही बना दूँ।

कष्ट से प्राप्त हुई स्वतन्त्रता की सभी रक्षा करें, सभी महात्मा गाँधी की बताई हुई अहिंसा-नीति को स्मरण रखें।

राज्य-सभा के प्रतिनिधियो के चुनाव में यही नियम रखा जाय कि मत-दान करने के लिए साक्षरता पर्याप्त है और चुने जाने के लिए विद्वत्ता।

डर, गरीबी, मुकदमेबाजी तथा धर्म का बन्धन—इन चारो से मुक्त होकर सब आनन्द मनाएँ।

शहरी लोगो का सुख-वैभव और समृद्धि ग्रामीणो के परिश्रम पर निर्भर है, इसलिए सभी लोगो को गाँवो के उद्धार के लिए प्रयत्न करना चाहिए।

गाँव-गाँव में बिजली से जगमगाते सार्वजनिक उद्यान फैल जायँ तथा स्कूल, अस्पताल, डाकखाने और थाने सुशोभित हो।

नौकरी में एक हजार रुपये से ज्यादा और सौ रुपये से कम वेतन किसी को न दिया जाय।

विभिन्न राज्यो के शासकीय विभागो की व्यवस्था उन राज्यो की (प्रादेशिक) भाषाओ में की जाय तथा देश के व्यवहार में उस देश की भाषा का प्रयोग किया जाय।

गरीब और मध्यम वर्ग के लोगो पर से करो का भार घटाकर बहुत कमाने वाले धनियो पर अधिक कर लगाओ!

भारत में गरीबो को भीख नहीं माँगनी चाहिए। जो भिखारी सशक्त है, उन्हें उपयुक्त काम में लगाओ तथा अगहीनो का पालन-पोषण करो!

सर्वजनैः प्राथमिकी विद्या संस्कृतसहिता पठनीया ।
युवभिः सर्वैः स्वस्थशरीरैः सैनिकशिक्षाभ्यसनीया ।

प्राचीनत्वादप्यमरत्वात् कविवरमुनिगणसेव्यत्वात् ।
बहुभाषान्तरमातृत्वात्स्यात् राष्ट्रियभाषा गीर्वाणी ॥

वी. गोपाल आयंगर

सब लोगो को संस्कृत के साथ प्राथमिक शिक्षा प्राप्त करनी चाहिए और सभी स्वस्थ शरीर वाले युवको को सैनिक शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए।

देववाणी संस्कृत राष्ट्रभाषा बने, क्योकि वह प्राचीन है, अमर है, श्रेष्ठ कवियो और मुनियो द्वारा सेवित रही है तथा अनेक भाषाओ की जननी है।

**वी. गोपाल आयंगार**

# किं प्रियं कालिदासस्य

पुंस्कोकिलः—अहं स चूताङ्कुर दंशरज्य-
त्कण्ठः प्रियस्ते ननु कालिदास ।
उत्कण्ठयत्काव्यपदैस्त्वदीयै-
र्यस्य स्वरो ह्युत्सहते तुलायै ॥

कालिदासः—पुंस्कोकिलामन्त्रयसे रसालः
किं पल्लवस्निग्धतयोपभोग्यः ।

पुंस्कोकिलः—तत्स्कन्धलग्ना वनकौमुदी च
नवप्रसूनस्फुटयौवनाद्य ॥

कालिदासः—शकुन्तले याह्यनयोर्विवाह
सन्नाहयाहं समुपैमि शीघ्रम् ।
सन्दिश्यतां मालविकामशोकं
मन्दं प्रसूनेषु पदा निहन्तुम् ॥

शकुन्तला—कवीन्द्र कि स्थावरमानसत्वं
यूनोस्तु योगे कुरुषे विलम्बम् ।

मालविका—योगाश्चिरेणास्तु, किमेवमेतौ
वियोगवह्नौ शलभीकरोषि ॥

कालिदास—लतायुवत्योर्मृगपक्षिपुंसां
न मे भिदा सुन्दरयोगदृष्टेः ।
भावान् हि नानोल्लसितानिहैका
सौन्दर्यसंवित्सरसीकरोति ॥

# कालिदास की प्रिय वस्तु

नरकोकिल — हे कालिदास, मै तुम्हारा वह प्रिय कोकिल हूँ, आम्र-मंजरी को खाकर जिसका कण्ठ मधुर हो गया है तथा जिसका स्वर तुम्हारे काव्य-पदो द्वारा उत्कण्ठित होकर उनकी समता करने का साहस कर रहा है।

कालिदास — हे नरकोकिल, क्या तुम यह कह रहे हो कि आम्र-वृक्ष ही, अपने स्निग्ध पल्लवो के कारण, सेवन करने के योग्य है?

नरकोकिल — आज उसकी शाखाओ पर फैली वन की चॉदनी का यौवन, नव-विकसित फूलो के रूप में खिला हुआ है।

कालिदास — हे शकुन्तला, जाओ, इन दोनो का विवाह रचाओ, मै भी शीघ्र आ रहा हूँ। उस मालविका से कहो कि अशोक को कुसुमित करने के लिए उस पर धीरे से पाद-प्रहार करे।

शकुन्तला — हे कविवर, क्या तुम्हारा हृदय जड़ हो गया है, जो युवक-युवती के विवाह में विलम्ब कर रहे हो?

मालविका — इनका संयोग चिरकालीन हो! तुम इन्हे वियोगाग्नि में पतंगा क्यो बना रहे हो?

कालिदास — मेरी सौन्दर्य की योग-दृष्टि में लता, युवती, मृग, पक्षी और पुरुष में कोई भेद नही है। वही अकेली इस संसार में विविध प्रकार से उठने वाले भावो को इकट्ठा करके सौन्दर्य का ज्ञान-रूपी सरोवर बना देती है।

शकुन्तले मालविके युवां मे
तथा प्रिये न प्रथमावलोके ।
यथा वियोगाग्निविशुद्धसत्त्वे
तापं विना का घटना दृढा स्यात् ॥

अयेऽत्र को मेंऽशुककोटिलम्बी
गतिं निगृह्णात्यहहार्भको मे ।
कुशक्षतं दर्शयितुं हि दीर्घा-
पाङ्गोऽङ्गमायाति मृगार्भको मे ॥

श्यामाकमुष्टिमुपभुङ्क्ष्व तवाहरामि
द्राक् तैलमैङ्गुदमपो नलिनीदलेन ।

कविः— इत्यन्यतो विपिनचारिणि कालिदासे
बालो व्यलोकि पथि कश्चिदबालसत्त्वः ॥

अङ्के स दुर्ललितबालममु गृहीत्वा
यावत्तदङ्गरजसा शिवभस्मनेव ।
स्वाङ्ग पवित्रयति तावदमुं कवीन्द्र-
मन्यो जहार तुरगेण खमुत्पतिष्णुः ॥

कालिदासः— कस्त्वं कुमार तव हन्त शरीरयोगः
सौख्य निषिञ्चति दृगन्तनिमीलनेन ।
लीये समाधिषु यथा

कुमारः— रघुरस्मि दिव्य-
धेनुप्रसादसमुपाहितदिव्यतेजाः ॥

ऐन्द्रं पदं क्रतुशतेन समाजिहीर्षोः
तातस्य विघ्नमभिषेणयितास्मि शक्रम् ।
आस्मिन् समीपत उपेयुषि मेघपीठे
स्थित्वा रणं मम च वज्रभृतश्च पश्य ॥

हे शकुन्तला और मालविका, तुम दोनो प्रथम दृष्टि में मुझे इतनी प्रिय नही लगी जितनी कि वियोगाग्नि में तुम्हारी आत्मा के विशुद्ध होने के बाद। अग्नि में तपाये बिना कौन-सी रचना सुदृढ बनती है?

अरे, मेरे वस्त्र का छोर यहाँ कौन पकड़ रहा है? हाय, यह मृग-छौना मेरी गति रोक रहा है। लम्बी चितवन वाला यह मृग-छौना, कुश से हुए अपने घावों को दिखाने के लिए, मेरे समीप आ रहा है।

तुम मुट्ठी-भर जगली धान खाओ, मै थोड़ा-सा इगुदी तेल और कमल के दोने में पानी लाता हूँ।

कवि — इस प्रकार जब कि कालिदास वन में विचरण कर रहे थे, उन्होने दूसरी ओर मार्ग पर एक ऐसा बालक देखा, जिसका बल-वीर्य बालको-जैसा नहीं था।

जैसे ही वह उस उद्धत बालक को गोद में उठाकर अपने अगो को, उसके अंगों की शिव-भस्म-जैसी धूल से, पवित्र कर रहे थे कि उन कविवर को आकाश में उडने की इच्छा वाला कोई दूसरा व्यक्ति घोड़े पर बैठाकर हर ले गया।

कालिदास — हे कुमार, तुम कौन हो, जो कि तुम्हारा शरीर-स्पर्श मुझे सुख से सींच रहा है और ऑखे मूँद लेने पर जान पड़ता है जैसे मै समाधि में लीन हो रहा हूँ।

कुमार — मै दिव्य कामधेनु के अनुग्रह से प्राप्त दिव्य तेज वाला रघु हूँ। सौ अश्वमेध-यज्ञ करके इन्द्र-पद पाने की इच्छा वाले अपने पिता के विघ्नकर्ता इन्द्र का मै सामना करूँगा। इस समीप आते हुए मेघ की पीठ पर सवार होकर आप मेरा और वज्रधारी का युद्ध देखे।

कविः— दैलीपाश्वात् जलदमभजत्तत्पथेनोपयातं
प्रत्यासन्नामरपतिधनुस्तोरण कालिदासः।
तस्य प्रेयान् खलु जनधरो यो यथेच्छं कवीनां
भावो यद्वद्दिवि विहरते चित्ररूपं दधानः ॥

मेघः— दुःखो ह्यध्वा कविपरिवृढ त्व सखासोऽद्य दैवा-
न्नूनं साम्यं भवति कविना भूयसा मेऽम्बुदस्य।
आस्ते विद्युन्मयि भवति च प्रातिभं ज्योतिरन्तः
द्वावप्यावां निजरसभरैः लोकमुज्जीवयावः ॥

कालिदासः— मन्ये मेघ व्रजति हि भवानुत्तरामेवमाशां
तत्रैवास्ते मम च भवनं मूलभूतं पुराणम्।

मेघः— नेष्यांस्मि त्वां वसतिमलकां नाम यक्षेशितुस्तां
बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रनष्टान्धकाराम् ॥

कालिदासः— अत्र मां त्यज बलाहकाधुना
गन्धमादनवनान्तभूमिषु।
चिन्मयी सुरनदीह तत्तटे
शक्यमादिपितरौ हि वीक्षितुम् ॥

प्रेमचारिमविमानयोगतः
प्रापितोऽस्मि परतत्त्वसन्निधिम्।
शब्दमर्थमपि पक्षती दधद्
राज एष हि सुपर्णसन्निभः ॥

आः कुमारवनमेतदाश्रितः
स्यां भुवीह लतिकात्मना क्वचित्।
स्यात्तथात्र विहरच्छिवाङ्घ्रिणा
मर्दन सकलबन्धमर्दनम् ॥

कवि — कालिदास दिलीप के घोडे को छोड़कर उधर से आते हुए उस बादल पर चढ गए, जो निकटवर्ती इन्द्र-धनुष के तोरण से सजा हुआ था, क्योकि वह कवियो के भावो के अनुरूप, विचित्र रूप धारण करके, आकाश में स्वच्छन्द विचरण किया करता है।

मेघ — यह राह बडी कष्टप्रद है, किन्तु सैाभाग्य से, हे कवि-श्रेष्ठ, आज तुम-जैसा सखा मिल गया है। अब निश्चय ही मुझ बादल की कवि से प्रचुर तुलना की जा सकती है, क्योकि मुझमें यदि बिजली है तो तुममें प्रतिभा की अन्तर्ज्योति है; हम दोनो ही अपने रस-समूह से लोक को अनुप्राणित करते है।

कालिदास — मै समझता हूँ, तुम उत्तर दिशा में जा रहे हो, वही मेरा मूलभूत प्राचीन निवास है।

मेघ — मै तुम्हें यक्षराज कुबेर की नगरी अलकापुरी में ले जाऊँगा, जहॉ के अन्धकार को बाहरी उद्यान में स्थित शिव के मस्तक का चन्द्रमा नष्ट करता है।

कालिदास — हे बादल, अब मुझे यहॉ गन्धमादन-पर्वत के वन्य प्रदेश में छोड़ दो, जिससे यहॉ बहने वाली ज्ञानमयी गंगा के तट पर संसार के आदि माता-पिता के दर्शन सम्भव हो सके।

विमान के बिना ही मै परमात्म-तत्त्व के निकट पहुँच गया हूँ, जहॉ प्रेम के सहारे ही पहुँचा जा सकता है। शब्द और अर्थ के पंखो को धारण करने वाला यह गरुड़ के समान सुशोभित हो रहा है।

अरे, यह तो कुमार-वन है, जिसका आश्रय लेकर यदि मै इस पृथ्वी पर कही लता बन जाता तो यहॉ विहार करने वाले शिव के पैरो से कुचला जाकर अपने सब बन्धनो को नष्ट कर देता।

सङ्गमनीय मणिवरमथवा विचिनोमि काननेऽत्रैव ।
यस्य प्रसादतोऽहं युज्ये नाथेन भूतनाथेन ॥

अहो अहो नमो मह्य यदुदेति पुरो मम ।
सोमास्कन्द परं ज्योतिः वागर्थरससौभगम् ॥

**वे. राघवन**

अथवा, मै यहीं वन में संगमनीय मणि ढूँढूँगा, जिसके प्रसाद से मै भूतनाथ-महादेव के साथ संयुक्त हो जाऊँगा।

अहो, मुझे नमस्कार है (मेरे अहोभाग्य हैं) जो कि मेरे सम्मुख वाणी, अर्थ और रस से रमणीय सोममय परम ज्योति उदित हो रही है।

**वे. राघवन**

# सिन्धी

चयन : सिन्धी सलाहकार समिति

अनुवाद : प्रो. एन. एन. बठेजा

| कवि-नाम | कविता |
| --- | --- |
| अर्जन मीरचन्दाणी 'शाद' | मोदी का बिल' |
| खीअलदास बेगवाणी 'फ़ानी' | ओ मेरे वतन ! |
| गोर्धन महबूबाणी 'भारती' | दृश्य यह है गाँव का |
| (स्व.) दीवान सोभराज निर्मलदास 'फानी' | अद्भुत लीला |
| नारायण 'श्याम' | पेट की पीड़ा |
| परसराम हीरानन्द सचानन्दाणी 'ज़िया' | चलो |
| बलदेव गाजरा 'गुमनाम' | लालसा |
| मोती प्रकाश | ग़ज़ल |
| लेखराज किशिनचन्द 'अज़ीज' | हृदय की अभिलाषा |
| सुगन आहूजा | ग़ज़ल |

# मोदीअ जो बिलु

मूंखे खपे हयाति में मस्ती शराब जी,
झन्कार अक़्लो होशु खसींदड रबाब जी,
बे ख़ुदि रहां, रहे न मूंखे पंहिंजी जिअ खबर,
दुनिया खपे जिते न हुजे पहुच ख्वाब जी;
का मौज अहिड़ी बज़्म दे दिलिखे जदहि धिके,
दामन थो तहिं समे अची मोदीअ जो बिलु छिके ॥

बादल जां रेल छेल मां आकास में घुमां,
मज़ल न मागु कोई मूंखे, मां पियो रुलां,
तारा चवनि, वराए चवनि; आउ, आउ, आउ !!!
आनन्द में अची मां खिंवणि जां पियो हसां,
पर्दे मे बादलनि जे, वञी दिलि जदहि लिके,
दामन थो तहिं समे अची मोदीअ जो बिलु छिके ! ॥

माण्यां सुरूरु चड जे रमणीक रूप मां,
सागर में दिलि जा भाव पियो उथिलंदा दिसां,
आग़ोश मखमलीअ मे सुम्हीं माहिताब जे,
खहुराणि ज़िंदगीअ जी समूरी भुली वञां,
जिअ हुस्न चंड जे ते वञीथी नजर टिके,
दामन थो तहिं समे अची मोदीअ जो बिलु छिके ! ॥

मै में टुब्यूं दियां थो, चढे पर नथो ख़ुमारु,
अफ़्सोसु हाल पंहिजे ते खां थो बार बारु,
कहिड़ो जिअणु थियो रूहु जिते बंदि क़ैद में,
आयो कदहिं पखीअ खे उदामण बिना क़रारु,
नग़मनि ते नगमा दिलि जदीं गाइण जे लइ सिके,
दामन थो तहिं समे अची मोदीअ जो बिलु छिके ! ॥

अर्जन मीरचन्दाणी 'शाद'

# मोदी का बिल

जीवन मे बस एक चाह है मस्ती मिले शराब की,
अकल होश गुम करने वाली झनकारें रबाब की,
बेखुद रहूं सुध-बुध न रहे अपनी मुझे,
दुनिया ऐसी मिले कि जिसमें पैठ सके न ख्वाब भी,
मौज और महफ़िल का मजमा जब मेरा दिल खींचता।
ठीक उसी दम 'मोदी का बिल' आकर दामन पकड़ता॥

बादल-सा आवारा बनकर मै घूमूॅ आकाश में,
मंज़िल, मार्ग न कोई हो बस आजादी हो पास में,
"आओ, आओ" कहकर मुझ पर चॉद-सितारे इठलाएँ,
मै बिजली-सा हॅसूॅ हृदय मे आनन्द के स्वर लहराएँ,
बादल के पर्दों में दिल मेरा जब छुप जाता।
ठीक उसी दम 'मोदी का बिल' आकर दामन पकड़ता॥

चदा के रमणीय रूप का अति आनन्द उठाऊॅ मै,
सागर के हृदय में लहराते भाव उछलते देखूं मै,
चाँदनी की मखमली सेज से जी भरकर लिपटूॅ मै,
जीवन का सारा रूखापन पूर्ण रूप से भूलूॅ मै;
चन्द्र-छटा पर मै जब अपने नयनो को टिकाता।
ठीक उसी दम 'मोदी का बिल' आकर दामन पकड़ता॥

नशा नही चढता है मुझ पर यद्यपि गोते खाता हूँ,
बार-बार अपनी हालत पर शोक हरदम मनाता हूँ;
जहॉ कैद में हो आत्मा ही, जीवन भला वहाँ कैसे ?
बिना उड़ान भरे पंछी को मिल सकता है सुख कैसे ?
मधुर राग गाने को उत्सुक मेरा हृदय कचोटता।
ठीक उसी दम 'मोदी का बिल' आकर दामन पकड़ता॥

**अर्जुन मीरचन्दाणी 'शाद'**

# ओ मुंहिंजा वतन

ओ मुंहिजा वतन ! दिलिदार वतन,
कया केदा भुलाइण जा मूं जतन ।
लगी लूअ लूंअ में आहे अहिडी लगन,
भुल खां न भुलनि तुंहिंजा भाण भवनि ।
कोशशि मूं कई, व्यर्थु सा वई ।
गारींदी रही, कर्मीनि जी कई ॥

हिति दाढो दुखायो आहि दुखनि,
सुख यादि करे उधमा था उथनि,
गुण यादि करे गालिहथूं न खुटनि,
पलि पलि था दिलासा, दिलि खां पुछनि,
घर मे छो रही धार्यो थी घुमीं ।
खशि रहु छो गमनि मार्यो थी घुमीं ॥

मुश्किलि थी पियो, वापसि आ वरणु,
मुश्किलि थी पियो गणित्युनि में गरणु ।
चाहे थो हरणु वारीअ दे वरणु,
समुझे थो सुठो बुख उञ में मरणु ।
संसारु भली तंग-ख्यालु सदे ।
दिलि तंहिखे महांगो मालु सदे ॥

करे नेण निखण्डु थी पहरा दिनमि,
धाड़नि ऐं धकानि खां दिलि न डिनमि ।
दुखु यादि न हो, दुख कोन दिठमि,
सवें छिर्क सही यारी न छिनमि ।
सर्दीअ जे सटुनि, गर्मीअ जे बटुनि ।
कुझु कीन कयो बोदुनि ऐं बुटुनि ॥

# ओ मेरे वतन !

ओ मेरे वतन ! दिलदार वतन !
किये तुझको भुलाने के कितने जतन।
नस-नस में लगी है ऐसी लगन,
भूले न भुलाते उद्गार-मगन।
व्यर्थ ही रह गया, यत्न जो था किया।
कर्म की गति बस मुझे गलाती रही॥

दुःखो ने किया है अति सन्तप्त यहाँ,
सुखो की स्मृति से चित्त विह्वल महा।
गुणो का स्मरण कभी छूटे नहीं,
प्रति पल हृदय में ढाढ़स बँधे।
अपने ही सदन मे बिराने हो क्यो ?
प्रसन्न रहो, यह सन्ताप क्यो ?

वापस जाना भी तो है कठिन,
चिन्ता-ग्रस्त रहना भी तो है कठिन।
रेतीले पथ को मृग मुड़ना चाहता,
भूख प्यास से मर मिटना है रुचिकर उसे।
कहने दो संसार को संकुचित विचार-धारा इसे।
हृदय हमारा माने महँगा पदार्थ जिसे॥

निद्रा का कर त्याग नेत्र प्रहरी बनें जहाँ,
डकैती और प्रहारो से दिल दहला न जहाँ।
दुःख स्मृति-पथ में न था, सन्ताप देखा न कभी,
कई कम्प सहे, मैत्री छिन्न न हुई।
कँपकँपी शीत की और गरमी की घुटन।
बाढ़ और ऊमस ने कुछ बिगाड़ा नहीं॥

उहा झांग्युनि जी झूगार किथे ?
उहे चग घडा यक़्तार किथे ?
उहे खूह किथे ? उहे नार किथे ?
उहे फूल किथे ? हुब्कार किथे ?
उहे खीर वगा गिदिरनि जूं वल्यू ।
उहे वाड भला, छाँहिनि जूं छल्यूं ॥

समुझां थो मगर, मोटणु आ महालु,
मोटां बि अग्यों किथि ईंदो कमालु ।
जाहिरु थो दिसां हिति पांहिजो ज़वालु,
भलु ख़ालिक सदे मुंहिजो ख़ामु खयालु ।
तो दे मां नंगे पेरनि, जे अचां ।
थी ऊधा पवनि मुंहिंजा भाग संवां ॥

बेवासि थी छदियुमि, तोखे यार वतन !
छदे सूंहं कयइ सींगार वतन !
यारीअ जा दिठा मूं न पार वतन !
गुलज़ारु थी पिए, मुंहिजा खार वतन !
भला जे खारु थी पिएं, मूंखे छोन झलियुइ !
छोन पलवु झले, पकिड़े थे पलियुइ ?

हिति जानि जुदाईअ में थो दियां,
हिक आस ते आऊँ पियो थो जियाँ ।
शल तो दे अची थाईंको थियां,
आहिनि मूं छादिया हिति हारे हियां ।
जिन्दु जानि जुदाईअ में थी झुरे ।
पेरु भूंइ सां भाकुरु पाए भुरे ॥

वनचरो का वह मोहक गाना कहाँ ?
वे चग, घडे, इकतारे कहाँ ?
वे कुए, रहट, हुंकारे कहाँ ?
वे फूल कहाँ और महक कहाँ ?
खीरे ककड़ी और खरबूजे कहाँ ?
वे बाड़े भले और तरबूजे कहाँ ?

मानता हूँ कि दूभर है अब लौटना,
लौटा भी मिले तो दक्षता वह कहाँ ?
प्रत्यक्ष देखता हूँ यहाँ अपनी क्षति,
लोग चाहे कहें इसे मेरी विमति।
नंगे पाँव आऊँ तेरे पास तो।
उल्टे मेरे भाग्य हो जाँय सीधे कृती ॥

मेरे प्रिय स्वदेश ! मैने विवश होकर छोड़ा तुझे,
कितनी शोभा और शृङ्गार था तुझमें ?
हमारे प्रेम का भला कोई पारावार भी था ? हे मेरे स्वदेश !
पुष्प-पल्लवित होते हुए भी झंखाड़ हो गये तुम।
झंखाड़ होकर भी मुझे क्यो न अपनाया ?
पल्ला पकड़ अपने पाश में बाँधा क्यो न मुझे ?

बिछोह में यहाँ तो जीवन से हाथ धो रहा हूँ मै,
एक आशा के भरोसे जैसे-तैसे जी रहा हूँ मै।
तेरे पास आकर मै स्थायी हो जाऊँ,
यहाँ तो मै हृदय हारकर ही बैठ गया हूँ।
मेरे जीवन-प्राण झुलस रहे है बिछोह में तेरे।
भूमि-स्पर्श पाकर पाँव थिरकते मेरे ॥

हिति पंहिजे पल्यानि जा हाल त दिसु!
ऊहे सेठि सघा कंगाल त दिसु!
गूंदर में गदियल, हिति लाल त दिसु !
जालिम त जमाने जी चालि त दिसु !
हिति हूंद वारा हैरानु थिया।
धनवान विल्हा, वैरानु थिया ॥

खीअलदास बेगवाणी 'फ़ानी'

अपने पले हुओं की दशा यहाँ देखिए,
वह श्रेष्ठी वर्ग और दरिद्र भी देखिए।
शोक से उद्विग्न अपने लाडले जोहिए,
इस क्रूर समय की चाल को अवलोकिए।
वैभवशाली यहाँ सब आपन्न हुए।
सम्पन्न सभी यहाँ विपन्न हुए॥

खीअलदास बेगवाणी 'फ़ानी'

# हीउ निज़ारो गोठ जो!

शाम वेले रातिरीअ ऐं दींहं जे छिकताण में,
जिअं बुदे आकासु थो लोहूअ सन्दी लालाण में,
तिअं अचानकु खूह ते नार्यूं अचनि थियूं नाज़ सां,
हर तर्फ़ हुब्कार फहिलाए, अजबु अंदाज़ सां—
पलटिजी पल में पवे थो, हुस्नु सारो, गोठ जो;
कंहिं दिठो आहे अख्युनि सां हीउ निज़ारो गोठ जो!

चेल्हि ते चौंरी, मथे ते आहि घाघरि या घड़ो,
छेरि छिमिके पेर में ऐं मस्तु मुंहं ते टीकड़ो,
ख़ूबु जोभन जी ख़ुमारी नरगसी नेणनि मथां,
नाहि सुधि, केदा कुसी विया तिनि निगाहुनि जे हथां—
आहि तीरनि खां तिखो अहिड़ो इशारो, गोठ जो;
कंहिं दिठो आहे अख्युनि सां हीउ निज़ारो गोठ जो!

नाज सां नोड़ियूं खणी, थियूं दोल गिर्ण्युनि ते धरिनि,
मुश्कन्दे मेठाज सां, से खूह मां पाणी भरिनि,
पींघ जां तिनि जी जुवानी, लोद खाई थी लुदे,
ऐं कमरि जे लोच में जोभन जी कूमलता कुदे—
खूहु आहे जणु बण्यो जमुना किनारो, गोठ जो;
कंहिं दिठो आहे अख्युनि सां हीउ निज़ारो गोठ जो!

आहि केदो रसु भर्यलु चूड़ियुनि सन्दी झन्कार में,
जणु त'लर्जिशि थी अचे कंहिं सारगीअ जे तार में,
किअं लिखां मां दिलिरुबाई, छेरि जे आवाज़ जी?
थी सघे थी कीन अहिड़ी दिलिकशी कंहिं साज़ जी—
काश! मां बणिजी पवां को शइर वारो, गोठ जो;
कंहिं दिठो आहे अख्युनि सां हीउ निज़ारो गोठ जो!

# दृश्य यह है गाँव का!

सायंकाल को दिन और रात के खिंचाव में,
डूब जाता नभ ज़ब रक्तिमा में रुधिर-सी।
तब अचानक कूप पर आवें लालित्यभरी नारियाँ,
सब ओर फैला देती छटा विचित्र विस्तार से—
गाँव का सौन्दर्य सारा पलटता पल में वहाँ।
निज नयनों से देखा किसी ने दृश्य यह है गाँव का!

कमर पर है झज्झर, सिर पर मटका या घड़ा,
पायल बाजे पाँवो में मस्तक पै टीका मदभरा।
नरगिसी नयनो से निकले यौवन की खुमारियाँ,
सुधि नहीं, इन घातक नयनो के शिकार हुए कितने?—
तीरो से बढकर तीखे ये इशारे गाँव के।
निज नयनो से देखा किसी ने दृश्य यह है गाँव का?

रस्सी उठाकर नाज से रखती रहट पर डोल वे,
कूप से पानी निकाले माधुर्य-मय मुसकान से।
लचकता यौवन है यों झूमता झूला है ज्यों,
क्रीडा करती है कमर की लोच में यौवन की कोमलता—
यमुना-किनारा बन गया गाँव का यह कूप मानो,
निज नयनो से देखा किसी ने दृश्य यह है गाँव का!

चूड़ियो की झनकार में भरा हुआ है रस कितना!
मानो सारगी के तार में झंकारते कुछ गीत है।
पायल-ध्वनि की मोहकता मै कैसे लिखूँ?
हो न सकता आकर्षण ऐसा किसी वाद्यविशेष में—
चाहता मै बन जाऊँ कोई कवि इस गाँव का।
निज नयनो से देखा किसी ने दृश्य यह है गाँव का!

हाणि हरिका चेल्हि सां घाघरि लगाए थी हले,
छुलिकंदड पाणीअ सबबि छाती पुसाए थी हले,
दिलि अंदरि हर शख़्स जे हल्चलु मचाए थी हले,
पाण खे चञ्चल निगाहुनि खां बचाए थी हले—
हेज मां हरिका कन्दी हाणे पसारो, ग॒ोठ जो;
कंहिं दि॒ठो आहे अख्युनि सां हीउ निज़ारो ग॒ोठ जो !

गोर्धन महबूबाणी 'भारती'

कमर पर झारी लगाकर वे हैं अब चलने लगीं,
छलकते पानी से उनकी भींज जातीं छातियाँ।
दर्शकों के दिल में कुछ हलचल मचाती वे चले,
स्वयं को चञ्चल,कटाक्षो से बचाती वे चले।
लालित्य का करती अभी वे गॉव में प्रसार वे।
निज नयनो से देखा किसी ने दृश्य यह है गाँव का!

**गोर्धन महबूबाणी 'भारती'**

# अधिभुतु लीला

सूरा सूरनि कोदि॒या, सूर सदा तिनि सेज ।
महबूबाणी मौज जा, माणिनि हकिया हेज !
दर्दु न जिनि जे दिलि में, से अणासा अरेज ।
चोजु॒नि चशिकनि चंबिड़िया, अगूंदरा खर खेज ।
हू सुहि सुरहा सूरमा, ही खुहि बुत बादेज ।
सूरनि नेबाहेजि, त ऊजलु अन्दर आरसी ॥

घड़त घड़ींदु॒ड हेकिड़ो, तरहें रूप पसार ।
सोनु सोनारो सागि॒यो, गु॒हणनि गु॒चु आकार ।
मुंडियूं चिन्दियू चोखियूं, ब॒ह ब॒ह रौनक़दार ।
फुलियू चूडियूं कैठियूं कगण चिमिकेदार ।
बहगु॒ण वींगासि वासिते, सोन जड़त सींगार ।
नक़्श घणा नकाशु हिकु, तूं हिक सां ब॒धु चित-धार ।
त पाइ पदु सुख-सारु, मिड़नी थोकनि खां मथे ।

सागे॒ काठ कुरूप मां, सहसें ठाठ सूतार ।
आधिभुतु लीला अगम जी, जंहि जा खेल अपार ।
हुनर कला हर तह अंदरि, ईश्वरी उपटार ।
नासवन्त नानत मंझां, उपजनि साति वीचार ।
साखी सर्जणहारु, को को गुर पर्सादि सां ॥

# अद्भुत लीला

शूर वीर शूलो के कांक्षी, शूल सदा उनकी है सेज।
प्रियतम के मौज को तत्पर, आनन्द अनुभव करते हैं।
जिनके हृदय में पीड़ नही, वे शुष्क निष्ठुर हैं।
लम्पट विषय-भोग में, मौजी खर अविचार।
वे शूरवीर शाश्वत प्रसन्न, वे नश्वर-तन वातूल।
शूलो से निभाओ तो, अन्तः दर्पण हो उज्ज्वल ॥

गढन गढैया एक है, भिन्न-भिन्न रूप पसार।
सोना सुनार एक है, गहने अनन्त प्रकार।
अँगूठी बिंदिया चोखी, बड़ी जो रौनकदार।
लौग, चूड़ियाँ, कंठियाँ, कंगन चमकदार।
बहुगुण ललना के लिए, स्वर्ण-जटित शृङ्गार।
नक़्शा विविध नकाश इक, उससे बाँधो चित्त-धार।
पाओगे सुख-सार; बढिया थोक समूह से ॥

एक ही काष्ठ कुरूप से, सहस्र-रूप सुतार।
अद्भुत लीला अगम की, जिसके खेल अपार।
शिल्प कला हर परत में, ईश्वरीय विस्तार।
नाशवन्त अनेकता से, उपजे सद्विचार।
साक्षी सृजनहार; कोई गुरु-प्रसाद से ॥

वागूं वाहिद हथ में, थो वर वर वराए।
बेदा हिन बाज़ीअ खां, अणभूमो आहे।
'नानक लिखिया नाल' गति, को ज्ञानी समुझाए।
कर्मनि काढो जीव खे, जूणियूं भिटिकाए।
पर आदि कर्म वण ब़िज घुंडी, को सालिकु सुलिझाए।
सेवा साधू संगु थो, सहजे फलु लाए।
गूंगो गुड़ु खाए, 'कुशिके मुशिके कीनकी'॥

सुर्गवासी दीवानु सोभराजु निर्मलदासु 'फ़ानी'

बागडोर हाथ एक के, जो फिर-फिर फिराता।
मानव इसी खेल से, है अत्यन्त अज्ञात।
'नानक लिख्या नाल' गति, कोई ज्ञानी समझाता।
कर्मों का फल, जीव को, है योनियो में भटकाता।
किन्तु आदि-कर्म वृक्ष बीज गॉठ कोई विज्ञ सुलझाता।
सेवा साधु-सङ्ग फल, सहज में है लाता।
गूगा गुड़ खाता; मुस्कराता मुँह से नहीं॥

**(स्व.) दीवान सोभराज निर्मलदास 'फ़ानी'**

# पेट जी पीड़

जोभनवन्ती विधवा नारी, जोभन खां बे ख़ाब,
पुरुष जे प्यारीअ चञ्चलता लइ, अंगु अंगु बे ताबु।
पाण खे रोके, केदी दिलि में; उधमनि जी थिए भीड़,
लेकिन उन जे पीड खां भारी, मुहिंजे दिलि जी पीड़।

मन्दर जो हो नवलु पुजारी, जोभन खां बे हालु,
मनहरु जंहि लइ हर नारी, ऐ नारीअ जी हर चाल।
पाण खे रोके केदी दिलि में, उधमनि जी थिए भीड़,
लेकिन उन जे पीड़ खां भारी, मुहिंजे दिलि जी पीड !

आह सर्दु, अखि आब्यल ऐ रुखु; जरदु सुञाणणु सहलु,
जोभन-भाव जे कारणि दिलि जो, दर्दु सुञाणणु सहलु।
श्याम पुछियुइ पर मुंहिंजी न्यारी, अहिड़ी कहिड़ी पीड ?
जोभन जी सचु पीड न अहिडी, पेट जी जहिडी पीड !

हलुचलु हीअ ससार जी सारी, जोभन जी उधमांदि !
मुश्किलि जेका बणी वदनि लइ, जोभन लइ सा रांदि !
पर उनखे बेकारि करे हीअ, आहे अहिडी पीड़,
दुनिया में सचु पीड़ न अहिडी, पेट जी जहिडी पीड़ !

नारायणु 'श्यामु'

# पेट की पीड़ा

जोबनवन्ती विधवा नारी जोबन से बेख्वाब,
नर की प्यारी चञ्चलता हित अङ्ग-अङ्ग बेताब।
मसोसती दिल में उसके उन्मादो की भीड,
लेकिन उसकी पीर से भारी मेरे दिल की पीर!

मन्दिर का वह नवल पुजारी यौवन से बेहाल,
मोहक उसके लिए कामिनी और उसकी हर चाल।
मन मसोसता दिल में उसके उन्मादो की भीड,
लेकिन उसकी पीर से भारी मेरे दिल की पीर!

चेहरा ज़रद आह और ऑसू सहज यही पहचान,
युवा-हृदय की गहन वेदना यह भी सहज पहचान।
पूछे 'श्याम' कि कैसी न्यारी मेरी जीवन-भीड?
यौवन की भी पीर न ऐसी जैसी पेट की पीर!

हलचल इस संसार की सारी यौवन का उन्माद,
बड़े बड़ो को जो मुश्किल है वह यौवन का खेल।
उन सबको बेकार बनाती यह है ऐसी पीर,
दुनिया में कोई पीर न ऐसी जैसी पेट की पीर!

नारायण 'श्याम'

# चलो !

प्रति पद पर एक नवीनोद्यान बनाते चलो।
मरु-भूमि में भी बाग़ की रंगत रचाते चलो ॥

प्यार जाग्रत हो उठे इनसानियत जाग्रत हो।
एकता के सब जगह नारे लगाते चलो ॥

दाना-दाना भिन्न हुआ माला टूटी प्रेम की।
एक ही सूत्र में उन्हीं दानो को मिलाते चलो ॥

कारवाँ चलता रहे दुःखदायी अन्धेरा न हो।
रुचि और साहस की मशाल को जलाते चलो ॥

नाव है मँझधार में माँझी बना सहकार को।
अपनी किश्ती को सदा तट पर लगाते चलो ॥

पुष्प यदि तुम चाहते हो प्रेम काँटों से करो।
अपनी सारी फुलवाड़ी की कुशल मनाते चलो ॥

ढलने वाले लाख हो किन्तु साँचा एक हो।
निर्द्वन्द्वता से हृदय का द्वन्द्व मिटाते चलो ॥

अधोदृष्टि क्यो करो ? खेचर बनो आकाश के।
रचना अपने घोसलो की नभ में कराते चलो ॥

दृक्पथ में जो कुछ आ पड़े देखो उसे कर्मण्य हो।
किन्तु उसकी प्रतिक्रिया से अपने को बचाते चलो ॥

कर्म ही संसार में भाग्य का निज रूप है।
कर्म से ही भाग्य की शोभा बढाते चलो ॥

सब मिलकर एक-एक ईंट उठाकर बनाओ जीवन-प्रासाद।
टूटे-फूटे झोपड़ो को बँगलो में बदलते चलो ॥

हिकिडो खाए बोड़ु ऐ, ब़ियो ग़ुणितियूं खाए पियो।
हिन ज़माने जे तफ़ावत, खे मिटाईंदा हलो॥

छो तबीबनि दे़ तक्यो, ख़ुदि दर्दजा दरमान थियो।
थी मसीहा फूक सां, दुख खे उद़ाईंदा हलो॥

दु़ख सुखनि जी सूंहं, दु़ख ईंदा त सुख आणींदा साणु।
पेच सूरनि सां ऐं पूरनि, साणु पाईंदा हलो॥

बहर मे ऊन्हा वञो, दे़ई टु़ब्यूं मोती लहो।
हीअ खबर सभिनी सराफनि, खे सुणाइंदा हलो॥

बर में बाज़ार्यूं लग़िनि, ऐं सावकूं सुञ में थियनि।
झंगलनि में ए 'जिया' मंगलु मनाईंदा हलो॥

परसराम हीरानन्द सचानन्दाणी 'ज़िया'

एक भरपेट मिष्टान्न खावे, एक अन्न-कण को तरसे।
इस समय के भेद को तुम सब मिटाते चलो॥

वैद्यो की न राह देखो, रोग-निदान परखो स्वयम्।
दैवी शक्ति के विभव से वेदना नसाते चलो॥

दुःख है सुखो की शोभा, दुःख लाते साथ में सुखों को।
युक्ति से प्रतिकूलताओ का सामना करते चलो॥

जलधि के गम्भीर जल मे डुबकी लगा मुक्ता-फल सञ्चय करो।
सब जौहरियो को यह शुभ सूचना देते चलो॥

उजाड़ो में मंडियाँ लगे मरुभूमि में हरियाली हो।
जंगल में ए 'जिया' मंगल मनाते चलो॥

**परसराम हीरानन्द सचानन्दाणी 'ज़िया'**

# हसरत

दिलि में ई रह्या दिलि जा अरमान,
होठनि ते अची निकिरी न सघ्या !
सीने में उथ्या उथमाथ घणा,
पर हरफ़ बणी उदि॒री न सघ्या !

ख़ामोश रही जे कंहिंजी ज़बाँ,
छो मुंहिजी ज़बाँ ख़ामोशि रहे ?
तूफ़ान अन्दरि उभिरिया त घणा,
बा॒हरि से छुटी छुटिकी न सघ्या !

ज़ाहिरु जे कयां मां साफु अयाँ,
दर्दनि जो बयाँ, थिए दा॒ढो ज़ियाँ,
तंहिंखां मूं चयो भुलिजी से वञां,
लेकिन् से भुली, भुलिजी न सघ्या !

लोकनि खां लिकायुमि पाणु लिकी,
पर बा॒फ न मूं बा॒हरि बु॒रिकी,
लुड़िकनि खे छिपायुमि ख़ूबु छिपी,
पर लुड़िक छिपी छिपिजी न सघ्या !

दुनिया खां रह्या कुझु कीन लिको,
बदिनामु थियुसि हरि जाइ फिको,
'अफ़सोसु मगर गुमनामु पिरीं,
समुझी बि मूंखे समुझी न सघ्या !

बलदेव गाजरा 'गुमनाम'

# लालसा

दिल के उद्वेग दिल में ही रहे,
ओठो पै आकर भी निकल न सके।
अन्तर में उठे आवेग बहुत,
किन्तु शब्द बनकर वे उड़ न सके।

जिह्वा किसी की जो मौन रही,
क्यो मेरी जिह्वा भी मौन रहे ?
हृदय में अनेको ऑधियाँ उठी,
बाहर निकलकर वे चल न सकी।

प्रकट करूँ जो मै स्पष्टतया
पीड़ाओ का वर्णन, होवे बहुत क्षति।
इसलिए मैने कहा मै भूल ही जाऊँ
मगर मै भूलकर भी उनको भुला न सका।

लोगो से छिपाया अपने को छिपा,
चूँ तक न किया बाहर कुछ भी।
दृग्जल को छिपाया छिप करके बहुत,
किन्तु ऑसू छिपकर भी छिप न सके

दुनिया से रहा कुछ गुप्त नही,
बदनाम हुआ सर्वत्र लज्जित।
किन्तु दुःख है कि प्रियतम 'गुमनाम'
समझकर भी मुझे समझ न सके॥

**बलदेव गाजरा 'गुमनाम'**

# ग़ज़लु

खणी प्यालो चपनि ताईं थे आंदुमि पर, अडे साकी !
मूंखे उन में नजरि तुहिजो ई हुस्ने माहताबु आयो !

रमी वेई रगुनि मे, खून जे हर् बून्द में सूरत,
दिठुमि, साम्हूं निगाहुनि में उहोई बानिक़ाबु आयो ॥

थे खोल्युमि पंहिजे माजीअ जे हयातीअ जे पननि खे जिअं,
त हर् हिकु वर्कु मू लइ, जफ़ा तुहिजीअ जो बाबु आयो ॥

गम दिलि खे भुलाइण लइ त वठिजे ओट थी मै जी,
मगर ढुक ढुक सां उनजे, यादि तुंहिजीअ जो अजाबु आयो ॥

पियां थो, पर हथनि में कीन मै आहे न पैमानो,
ही जादू आ निगाहुनि जो, या दिलि में इन्क़िलाबु आयो ॥

अगे दिलि बीअ विझी थे यादि तुहिजी मू भुलाईं पर,
अग्यां तुंहिजे छो अहिडीअ सख्तु दिलि खे भी हिजाबु आयो ॥

मूं समुझ्यो चीज़ हो खुदि खे, खुदी भी हुई ऐं ईमॉ भी,
मगर् थियुसि शरमन्दो तुंहिजो, अग्यां जिअं आबो ताबु आयो ॥

मोती 'प्रकाशु'

## ग़ज़ल

ओठो तक प्याला उठाकर लाया किन्तु, हे साक़ी।
उसमें आपका चॉद जैसा रूप नजर आया॥

नस-नस में औ लहू के हर क़तरे में समा गई तेरी सूरत।
देखा सामने निगाहो में वही बानकाब आया॥

अतीत के जीवन के पन्नो को जैसे मैने पलटा।
प्रति पृष्ठ पर तेरी क्रूरता का अध्याय नजर आया॥

ह्रदय का शोक भुलाने को मै का आसरा लेता।
घूँट-घूँट पर किन्तु उसके तेरी स्मृति का संताप आया॥

पीता हूँ, मगर हाथो में वह मै है न पैमाना,
यह जादू है निगाहो का या ह्रदय में कोई तूफान आया॥

ह्रदय अन्यत्र लगाकर तुझे मैने भूलना चाहा।
किन्तु तेरे पाषाण-ह्रदय के सामने क्यो मै शरमाया ?

मै अपने को कुछ चीज समझता था आपा भी था विश्वास भी।
किन्तु हुआ लज्जित जैसे तेरा सौन्दर्य सामने आया॥

**मोती 'प्रकाश'**

# दिलि जी तलब

अहिड़े हन्ध ते पंहिंजो मकानु कजे,
जिति भुलिजी बि कोई न पेरु भरे।
न सताइण लइ कोबि दुश्मनु अचे,
न का दिलिड़ी वठण जी का दोस्तु करे ॥

हुजां मां ब॒ी न का ताति रहे तन में,
कंहिंजो पूरु न मूरु पवे मन में,
पंहिंजे दिलि जे समुंड जे दरपन में,
पियो पंहिंजो हमेशह अकसु तरे ॥

मुंहिंजे हस्तीअ मे शौक़ जी मस्ती रहे,
नितु हथ मे पियालो अलस्ती रहे,
मरु किअं बि जहाँ जी बस्ती रहे,
मनु मौज मंझां थी महीनु मरे ॥

दिलि मुंहिंजी इश्क जी खाणि हुजे,
हिक पियार जी जिति छिकताण हुजे,
कोई चाहे न चाहे न काणि हुजे,
रहे वेझे में वेझो परे खां परे ॥

नितु हालति दिलि जी समानु रहे,
दुख सुख जे असर खां थी दूरि पवे,
भलि आगि हवा जलु जोशु वठे,
न पुसे न सुके न ब॒रे न ठरे ॥

दिलि चाहे थी जिअरे ई ख़ाकि थियां,
अचे मौतु उन्हीअ खां अग॒ ई मरां,
हर आम कनां थी निरासु रहां,
गो॒ले जे बि क़ज़ा थी वतालु वरे ॥

## हृदय की अभिलाषा

ऐसे स्थल पर निवास हो अपना,
जहाँ भूलकर भी कोई पाँव धर न सके।
सताने के लिए न कोई अमित्र आवे,
न कोई मित्र दिल को लुभाता हो ॥

केवल मै होऊँ, चित्त में चिन्तन न और कोई,
मन में मनन न कोई और रहे।
निज हृत्समुद्र के दर्पण में,
तैरता रहे सदा निज प्रतिबिम्ब ॥

अस्तित्व में मेरे रहे शौक की मस्ती,
हाथ में शाश्वत प्याला रहे।
दुनिया की बस्ती कैसे भी रहे,
मन मौज से मोम हो मृत बने ॥

प्रेम की खान हो मेरा हृदय,
जहाँ स्नेह की केवल खींचातान रहे।
कोई चाहे न चाहे परवाह न रहे,
समीप से समीप दूर से दूर रहे ॥

मन की दशा सतत समान रहे,
दुःख सुख के प्रभाव से दूर रहे।
क्षोभ में आवें जल ज्वाला पवन,
न गीला हो न शुष्क, न ठण्डा हो न जले कभी ॥

मन चाहता जीते जी धूलि बनूँ,
निधन आने से पहले ही मिटूँ मरके।
सब आशाओ से मै मुक्त रहूँ
नियति भी ढूँढे तो विभ्रान्त रहे ॥

अजु शौकु अज़ीज़ खे शाही थियो
बसि पंहिंजे पराए खां राही थियो,
कोन्हे हुनजो अलह रे को वाही थियो,
छदे मुल्कु, क़दमु थो अ़दम में, धरे ॥

लेखराज किशिनचन्द 'अज़ीज़'

शाही शौक हुआ है 'अज़ीज' को आज
अपने पराये से वह राही बना,
अल्लाह के बिना कोई साथी न बना,
संसार को छोड़ पॉव अगम में धरे ॥

लेखराज किशिनचन्द 'अज़ीज़'

# ग़ज़लु

१. बर पटनि में बाग़ जी रंगति रचाईंदा हलो।
पियारु ऐं विश्वासु जनता जो वधाइंदा हलो॥

२. रहबरनि खे रहबरी जनता जे जज़्बनि खां मिले।
ग़मु, ख़ुशी पंहिंजी कि तिनि जी साॻी भाईंदा हलो॥

३. मुंदतनि खां साज़ में जे गीत घटिबा पिए रह्या।
दिलि जा से अर्मान अॼु बे ख़ौफ़ ॻाईंदा हलो॥

४. हिक नईं दुनिया अदॖण लइ वक़्तु ललकारे पियो।
वक़्त जी ललकार रॻ रॻ में समाईंदा हलो॥

५. पीड़िबी औरत न जिति इनिसान खां इनिसानु को।
सुरॻधाम्युनि जे हक़नि खे पिणि लॼाईंदा हलो॥

६. मोत्युनि जेदॖो क़दुरु रखंदा पसीने जा फुड़ा।
पारखुनि खां मोत्युनि जो मुल्हु कथाईंदा हलो॥

७. हर् तरक़ीअ खे मथिए तबिक़े दॿायो आ सदा।
फ़ैसिल-कुन अॼु टकर लॻंदा, लॻाईंदा हलो॥

८. राह में रखन्दा मुसीबत जा पहाड़नि जा पहाड़।
ठोकरुनि सां बाल जां, तिनिखे नचाईंदा हलो॥

९. घिर्घिल्युनि मज़हब जे नीत्युनि जा बछींदा भूत से।
फूक सां हर् भूत जी क़लई उदॖाईंदा हलो॥

१०. नितु नओं पहरे ते रखन्दा हिकु ख़ुदा हर मोड़ ते।
चिपु में घूरे हर् ख़ुदा जो सिरु झुकाईंदा हलो॥

११. हमख़याली यकवुजूदी पहिंजी आलमगीर आ।
हल्चलुनि सां जगु जो सिरु ऊचो कराईंदा हलो॥

सुगन आहूजा

## ग़ज़ल

मरुभूमियो में उपवनो की रंगत रचाते चलो।
प्रेम और विश्वास जनता का बढ़ाते चलो॥

रहबरो की रहबरी जनता के आवेगों से मिले।
शोक हर्ष उनका व अपना एक-सा समझते चलो॥

चिर काल से जो वाद्य में गीत घटते रहे।
हृदय के उन उद्गारो को निभय हो गाते चलो॥

नवीन सृष्टि के निर्माण हित समय है ललकारता।
समय की ललकार को नस नस में समाते चलो॥

पीड़ित जहाँ अबला न हो मानव से मानव कभी।
दिवौकसों के अधिकारो को भी लजाते चलो॥

मोतियो के मूल्य सम पसीने के कतरे होगे।
पारखियो से मूल्य मोतियो का ॲकवाते चलो॥

उच्च वर्ग ने है धर दबाये उन्नति के साधन सभी।
अन्तिम निर्णय के आज टक्करे लगेगे, उनको लगाते चलो॥

मार्ग मे रखेगे वे कष्टो के भारी पहाड़।
ठोकरो से गेद जैसे उनको नचाते चलो॥

शिथिल धार्मिक नीतियो के चिपका देगे भूत वे।
फूँक से हर भूत की कलई उड़ाते चलो॥

हर मोड़ के पहरे पै रक्खेगे वे एक देवता।
शान्ति पूर्ण निरीक्षण से उसका सिर नवाते चलो॥

एकता सम विचार-धारा जग में प्रसिद्ध है अपनी।
हलचलो मे सिर जगत का ऊँचा कराते चलो॥

सुगन आहूजा

# हिन्दी

चयन : नगेन्द्र
हरिवंशराय बच्चन

| कवि-नाम | कविता |
|---|---|
| 'अंचल' रामेश्वर शुक्ल | मन मंज़िल के पास है |
| 'अज्ञेय' स. ही. वात्स्यायन | योगफल |
| उदयशंकर भट्ट | शब्द और अर्थ |
| धर्मवीर भारती | यह ढलता दिन |
| नरेन्द्र शर्मा | आकाश-पुरुष |
| 'निराला' सूर्यकान्त त्रिपाठी | गीत |
| बालकृष्णराव | मणिधर |
| बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' | 'अहमिति'—प्रथमा विभक्ति |
| भगवतीचरण वर्मा | स्वीकार करो ! |
| भवानीप्रसाद मिश्र | गीत-अगीत |
| भारतभूषण अग्रवाल | सूखे की पुकार |
| माखनलाल चतुर्वेदी | रात नहीं ठहरी |
| मैथिलीशरण गुप्त | अब वे वासर बीत गए |
| रामकुमार वर्मा | साधना के स्वर |
| सियारामशरण गुप्त | निर्भ्रान्ति |
| सुमित्राकुमारी सिनहा | गीत |
| सुमित्रानंदन पंत | शान्ति और क्रान्ति |
| हंसकुमार तिवारी | निरर्थक |

# मन मंज़िल के पास है

पैर भले डगमग हों मेरे मन मंज़िल के पास है

डूबे-डूबे प्राण किसी की याद नहीं सह पा रहे
मेरी प्रगति-भावना मेरे शब्द नहीं कह पा रहे
आज ढकी आँखों से मेरे गीत नहीं बह पा रहे
मेरे जल के स्रोत किसी के मरु में सूखे जा रहे
कंपित हृदय—अकंपित मेरी आभा का उल्लास है
पैर भले डगमग हों मेरे मन मंज़िल के पास है

होता व्यर्थ अधूरी पूजा में अर्पित उपहार कब
बुझ-बुझकर जलते दीपक का निष्फल ज्योति-प्रसार कब
पूजा के पहले मुरझाने वाला फूल असार कब
है संकल्प अडिग तो ठहरी दिल की विकल पुकार कब
इस असफलता में भी मेरा अभय सदा अविनाश है
पैर भले डगमग हों मेरे मन मंज़िल के पास है

मेरी ही मादकता मुझको लिपट-लिपटकर घेरती
बिछुड़ गई जो साध सदा को सजल दृगों से हेरती
अभिमानी मन की उमड़न क्यों धार न अपनी फेरती
जनम-जनम की विफल वासना रह-रह मुझको टेरती
कुछ भी हो पर मुझे तुम्हारी करुणा पर विश्वास है
पैर भले डगमग हों मेरे मन मंज़िल के पास है

जीवन के आलोक-तिमिर सब मंज़िल को पहचानते
ये बेकाबू स्वप्न उसीको एक बसेरा मानते
मन के सारे कम्प पुलक आनंद उसे अनुमानते
वहाँ पहुँचकर राग और रस नहीं लौटना जानते
हो कितनी भी दूर मगर मिलता भू से आकाश है
पैर भले डगमग हों मेरे मन मंज़िल के पास है

'अंचल' रामेश्वर शुक्ल

# योगफल

सुख मिला :
उसे हम कह न सके।
दुख हुआ :
उसे हम सह न सके।
संस्पर्श बृहत् का उतरा सुरसरि-सा :
हम बह न सके।
यों बीत गया सब : हम मरे नहीं पर हाय कदाचित्
जीवित भी हम रह न सके।

'अज्ञेय' स. ही. वात्स्यायन

# शब्द और अर्थ

मेरे घन-से उमड़े मन में अनगिनत अर्थ है शब्द नहीं
अर्थों को इंगित अक्षर दो
मत दो शब्दों का आडम्बर
केवल अर्थों को अंबर दो !

१

मधुवन के फूलो कलियों का निःस्वन कंपन—
सौरभ-लहरों की नई कलम से मिलता है जो
मर्म-व्यथा की स्याही से सब आत्म-कथा—
नभ-नक्षत्रों के भौंरों का मन हिलता है,
किस गायक ने गीतो की दी थी एक कड़ी कोकिल में भर,
मधु वाणी दी कलियों को जिस पर मँडराता है मुग्ध भ्रमर,
उस मधुवन की वाणी का क्या है अर्थ नया
कौन नई भाषा के स्वर वे कौन अभिव्यंजना प्रखर,
अर्थों को इंगित अक्षर दो,
मत दो शब्दों का आडम्बर
केवल अर्थों को अम्बर दो !

२

जो घन का उन्मादी मद पी झंझा के अश्वों पर गर्वित,
नयनों की स्वर्णिम कशा चलाता डूबा अपने मद अर्पित,
पर्वत के बिरवों की फुनगी पर झूम-झूम
गाता है चंचल महाकाल का प्राण चूम,
हारिल के पंखों में भरता है गति बडवानल की
मन की बिजली में साहस के सागर लहरें पल-पल पी

हंसिनी चचु से तोड़ रही मोती के कण,
जैसे मस्ती में होते रहते हो उमंग के रण।
मर्म-कथा के मौन सृजन को कब क्या शब्द दिये तुमने,
मानस-सरि की मुग्ध लहर क्रीड़ा को क्या-क्या शब्द दिये तुमने
उद्ग्रीव नाग जो 'हिंस हिस' करता, बोल रहा है दूरी पर
नथुनों से पानी फेंक मछलियाँ बोल रहीं हैं जो भाषा,
मुझे बताओ कौन शब्द है, क्या वाणी ?
मैं न समझ पाया हूँ अब तक वह वाणी उत्सुक प्राणी
इसीलिए कहता हूँ उत्सुक—
अर्थों को इंगित अक्षर दो
मत दो शब्दों का आडम्बर
केवल अर्थों को अम्बर दो !

३

हे अननुभूत हे अनुपमेय !
हे अर्थब्रह्म, तुम अविज्ञेय !
मैं अहं व्यथित, मै दर्पचूर,
मैं बहुत दूर हूँ, बहुत दूर,
मेरे स्वर टूटे काँप रहे
मेरी निर्बलता नाप रहे
वह बिजली जो नभ में बोली
छितराकर सूरज की रोली,
वह घनन-घनन घन का गर्जन
आकाश देवता का पूजन,
आरती पवन, नक्षत्र दीप,
वह दुग्ध नदी के मौक्ति सीप,
किंजल्कों का चंदन पराग,
जो काल अग्नि का विश्वभाग,

नक्षत्र-लोक के स्तुति-गायन,
प्राणों से परे अरे उन्मन।
मैं इनको कहाँ बाँध पाता हूँ अपने छंदों में
मै अभिव्यक्ति से शून्य प्राण अनुबंधो में
कितनी छोटी मेरी वाणी।
मैं नाप नहीं पाता हूँ तुमको
महाअर्थ को, महाशब्द को
यदपि मानता रहा तुम्हें हूँ कल्याणी,
जो चिड़िया के मधुर कंठ से गीत चटखकर छूट रहा,
और शरद की राका में जो,
सागर लहरों की उमड़न मे किरणों के
सम्मिलित गान से फूट रहा,
वह मेरे ससीम शब्दो में अरे, कहाँ भर पाता है,
तेरा गायन मेरी सीमा छू-छूकर रह जाता है,
इसीलिए कहता हूँ तुमसे
मेरे घन से उमड़े मन में जीवन्त अर्थ है शब्द नहीं
अर्थों को इंगित अक्षर दो !
मत दो शब्दा का आडम्बर
केवल अर्थों को अंबर दो !

उदयशंकर भट्ट

# यह ढलता दिन

यह ढलता दिन बिखरे बादल, बेहद डूबा-डूबा-सा जी
जैसे कोहरे में डूबी हो, रंगीन गुलाबों की घाटी
अनजान दिशाओं में जाती, यह श्याम घटाओं की रेखा
मटमैले ऑचल पर मोती-सा
चॉद ढलक आया, लेकिन—
मैंने जो ऑसू पोंछ लिया, किसने जाना, किसने देखा?

नावों ने लंगर डाल दिये, घाटों पर संध्या-दीप जले
मेले से सब राही लौटे अपनी-अपनी चौपाल तले
गहना-गुरिया, पंखे-डलिया, टिकुली-बेंदी, सेंदुर-सारी
सोरह सिंगार सजे, सब गॉव
उनींदा हो आया, लेकिन—
सुनसान कछारों से मुझको आवाज़ किसी ने सहसा दी

आवाज़ मगर वह झूठी थी, नावें झूठी, मेले झूठे—
ये बादल शक्ल बदलते हैं, बादल उमडे, बादल टूटे
जी टूटा-सा था बहक गया, यह बादल का ताना-बाना
कुछ गॉव बसे, कुछ गॉव मिटे
बॉहों मे चुपके से लेकिन—
मैंने जो आँसू पोंछ लिया, किसने देखा, किसने जाना

यह बादल का ताना-बाना
बेहद डूबा-डूबा-सा जी
जैसे कोहरे में डूबी हो
रंगीन गुलाबों की घाटी

धर्मवीर भारती

# आकाश-पुरुष

बार-बार आकाश-पुरुष आए कुटिया के द्वारे !
एक बार भी कहा न मिट्टी ने, प्रभु, भले पधारे !

किया न उठकर आदर, आए अतरिक्ष के स्वामी,
पहचाना भी नहीं, खडे थे सन्मुख अन्तर्यामी,
पौढी रही तिमिर की चादर ओढे, पॉव पसारे !

चिर-परिचित के प्रति वह निपट अपरिचित रही अयानी,
आकर चले गए अभ्यागत, मिट्टी तब पहचानी,
जब कि कंटकाकीर्ण पंथ में हॅसे शूल हत्यारे !

फूल चढ़ाना भूल, शूल पर चढा दिए अवतारी,
मिट्टी के पुतले युग-युग से बने रहे अविचारी,
मिट्टी के कारण प्रदीप के चरण रहे ॲधियारे !

बार-बार बलिदान लिया, पर मिट्टी नहीं अघाई,
मिट्टी की निष्ठुरता निशि-दिन अधिक-अधिक अधिकाई,
भूल गई मृण्मयी, प्राण मिट्टी को नहीं बिसारे !

अमित कृपा आकाश-पुरुष की, आते रहे निरंतर,
आज नहीं तो कल कञ्चन होगा यह मिट्टी का घर !
प्राण निछावर करते-करते महाप्राण कब हारे ?

हॅसते रहे शूल धरती पर, रोते रहे कमल-दल,
सप्तसिन्धु बनकर लहराता रहा धरा का ऑचल
गए देव जब रक्त-रंजिता छाया छोड़ किनारे !

आए तब पहचान न पाई उनकी पैछर सुनके,
चरण नहीं, वह चरण-चिन्ह ही रही पूजती उनके !
जागी भी तो कब जागी, जब प्रियतम दूर सिधारे !

जाने अब कब आएँगे फिर आहत अन्तर्यामी ?
कब दो चिन्मय चरणों के दो दृग होंगे अनुगामी ?
कब आकाश-पुरुष के सिर पर नहीं चलेंगे आरे ?

लपट बनेगी कब यह मिट्टी, उठकर गले लगेगी ?
टूटेगी हथकड़ी-बेडियाँ, कब मृण्मयी जगेगी ?
आएँगे आकाश-पुरुष कब मिट्टी का तन धारे ?

नरेन्द्र शर्मा

# गीत

जी में न लगी जो विकल प्यास,
आँखो न देखने आना तुम!
भरकर न रही जो छबि उदास
तो कभी न उस घर जाना तुम!

कहते-कहते जग हार जाय,
रहते-रहते मन मार जाय,

जो उडे न अम्बर हरे बास
तो अपने भाव न लाना तुम!

कलियों के हारों बहु प्रकार,
उर लहरे गन्ध, बहे बयार,

यदि मिला न तुमसे हृदय छन्द,
तो एक गीत मत गाना तुम!

'निराला' सूर्यकान्त त्रिपाठी

# मणिधर

मुड़कर देखा महाव्याल ने
पूँछ,
सदा की भाँति,
आज भी पिछड़ गई थी।
फण बेचारा,
मणि-मंजूषा, विष-घट का
दायित्व-भार ले
चलता रहा अकेला अब तक
आगे-आगे।

कितनी बार कहा—
दोनों जिह्वाएँ
भिन्न उपायों से प्रोत्साहित
करती रहीं पूँछ को,
कहती रहीं कि है उसका अधिकार
कि वह भी अपना योग-दान दे,
हो प्रवीण फूत्कार कला में,
दंशन में पटु—

पर बेकार हुई सब शिक्षा,
पिछडी ही रह गई पूँछ,
रेंगती, घिसटती—
पहुँची यों ही विवर-द्वार तक।
एक बार फिर
फण ने मुड़कर
देखा पिछड़ी हुई पूँछ को,

फिर नत मस्तक,
हतोत्साह,
कर गया प्रवेश
विवर में अपने
फण एकाकी
आगे-आगे।

बालकृष्ण राव

# अहमिति'–प्रथमा विभक्ति

सन्ध्या आई ! किन्तु न आई कृति-अनासक्ति,
अब भी है कर्मों में 'अहमिति'-प्रथमा विभक्ति।

१

यह कर्तृत्वाभिमान-भार-वहन-शील जन्तु,—
सन्तत हा तने हुए हैं जिसके स्नायु-तन्तु,—
मनःशान्ति पाने को उत्सुक तो है, परन्तु,—
नही जानता छोडे कैसे कर्मानुरक्ति ?
उसके कर्मों में है 'अहमिति'-प्रथमा विभक्ति।

२

जीवन-उपवन में हो शुद्ध कर्म-बीज-वपन,
और, सतत निरलस हो श्रम-कण-सीवर-सिचन,
तब होगा अकुर फिर अंकुर से विटप सघन।
फल भी होंगे, पर जब हिय जागे फल-विरक्ति,—
तभी मनुज पाएगा अरुज कर्म अनासक्ति।

३

तुम एकाकी कैसे हो फल के अधिकारी ?
तव फलांश ग्राही है सामाजिकता सारी।
कैसे तब कर्मों की फूलेगी फुलवारी ?
उसकी रक्षा में तो लगती है सघ-शक्ति,
तब क्यो हो कर्मों में 'अहमिति'-प्रथमा विभक्ति ?

४

फलमिदम् न मम—यह है जीवन का महा मन्त्र,
इसी मन्त्र के बल हैं सधते सब कर्म-तन्त्र।
पावन बन जाते हैं इससे उपकरण-यन्त्र
यों नर-नारायण की मिलती है अचल भक्ति
यों होती है विलीन 'अहमिति'-प्रथमा विभक्ति।

५

तू ज्ञानी है करता बातें तो बड़ी-बडी,
पर, क्या यह योग सधा तुझसे एकाध घडी?
मन की कह, पोथी की रहने दे बात पड़ी।
संध्या आई, अब तो हृदयंगम कर असक्ति,
खण्ड-खण्ड कर दे रे, 'अहमिति'-प्रथमा विभक्ति।

'नवीन' बालकृष्ण शर्मा

# स्वीकार करो!

अर्पित मेरी भावना—इसे स्वीकार करो!
तुमने गति का संघर्ष दिया मेरे मन को
सपनों को छबि के इन्द्र-जाल का सम्मोहन,
तुमने आँसू की सृष्टि रची है आँखों में
अधरा को दी है शुभ्र मधुरिमा की पुलकन!
उल्लास और उच्छ्वास तुम्हारे ही अवयव
तुमने मरीचिका और तृषा का सृजन किया,
अभिशाप बनाकर तुमने मेरी सत्ता को
मुझको पग-पग पर मिटने का वरदान दिया।
मैं हँसा तुम्हारे हँसते-से संकेतों पर
मैं फूट पड़ा लख बंक भृकुटि का संचालन,
अपनी लीलाओं से हे विस्मित और चकित,
अर्पित मेरी भावना—इसे स्वीकार करो!

* * *

अर्पित है मेरा कर्म—इसे स्वीकार करो!
क्या पाप और क्या पुण्य—इसे तो तुम जानो,
करना पड़ता है, केवल इतना ज्ञात यहाँ!
आकाश तुम्हारा और तुम्हारी ही पृथ्वी,
तुममें ही तो इन साँसों का आघात यहाँ!
तुममें निर्बलता और शक्ति इन हाथों की,
मैं चला, कि चरणों का गुण केवल चलना है,
ये दृश्य रचे, दी वहीं दृष्टि तुमने मुझको।
मैं क्या जानूँ क्या सत्य और क्या छलना है!

रच-रचकर करना नष्ट तुम्हारा ही गुण है।
तुममें ही तो है कुण्ठा इन सीमाओं की।
हे निज असफलता और सफलता से प्रेरित,
अर्पित है मेरा कर्म—इसे स्वीकार करो!

* * *

अर्पित मेरा अस्तित्व—इसे स्वीकार करो!
रंगों की सुषमा रच मधुऋतु जल जाती है।
सौरभ बिखराकर फूल धूल बन जाता है।
धरती की प्यास बुझा जाता गलकर बादल।
चट्टानों से टकराकर निर्झर गाता है!
तुमने ही तो पागलपन का संगीत रचा,
करुणा बन गलना तुमने मुझको सिखलाया।
तुमने ही मुझको यहाँ धूल से ममता दी।
रंगों में जलना मैंने तुमसे ही पाया!
उस ज्ञान और भ्रम मे ही तो तुम चेतन हो
जिनसे मै बरबस उठता-गिरता रहता हूँ।
निज खण्ड-खण्ड में हे असीम, तुम हे अखण्ड!
अर्पित मेरा अस्तित्व—इसे स्वीकार करो!

**भगवतीचरण वर्मा**

# अगीत

एक रोज़ आश्वास दूसरे दिन दुश्चिन्ता,
बडे मजे का क्रम है !
जलो-बुझो सौ बार महफिलों मे
जब जिसको जैसा भाए
अपनी इच्छा भ्रम है !!

आज सबेरे उठा तो जैसे
क्षितिज कोर पर झलक तुम्हारी दिखी
और स्वर सुना
कि मै आता हूँ रुकना,
मै क्या जानूँ इसका मतलब था
कि शाम तक बैठे रहना
और रात आधी हो जाए जब
तब रोना और सुबुकना !
हाय सबेरे कितनी किरणें
और अभी जिसमें सब-कुछ खो गया
कि इतना तम है !

मुझको लगता है कि ज़ोर से हँसूँ
और कुछ नही,
हँसी का हिचकी को
हल्का-सा झटका लगे !
दुःख न समझे यह
कि ठीक मंज़िल तक वह आ गया
उसे कुछ भटकी-भटका लगे !
किंतु असाध्य हिचकियाँ
रोके रुकतीं नहीं,

हँसी की गर्दन ख़म है !
एक रोज़ आश्वास, दूसरे दिन दुश्चिता
बड़े मज़े का क्रम है !

जैसे जल पर किसी वृक्ष के
टूटे पत्ते गिरते,
वैसे मेरे ख़्याल गगन-भर
मारे-मारे फिरते !
'जिनके ख़्याल सुबह निकले थे
शाम हुई घर आये,
याने जिस मतलब से निकले थे
उसको कर आये,
उनके ख़्याल नीड़ के बंदे
और गगन के गरज़ी
किसी डोर में बँधी पड़ी है
उनके मन की मरज़ी।'
ऐसा बोध लगाकर मैंने
कभी-कभी सुख माना
बोल-चाल में मगर इसे
कहते हैं, मन समझाना !

सच तो यही प्यार के बंधन का
आनन्द बहुत है,
नीड-हीन नभ
लाख खुला है
लेकिन बद बहुत है !

भवानीप्रसाद मिश्र

# सूखे की पुकार

सूखे तपे खेत-सा ही चौड़े में पड़ा हुआ
चुनौतीदार धूप से निरन्तर लड़ा हूँ मै !
रूखे खिन्न ठूँठ-सा कटारीदार लू की चोट
झेलता, झुलस गया फिर भी खड़ा हूँ मै !
पोखर-से प्यासे इन प्राणों की सतह
पहले कीच-सी गिलाई
फिर जमी, सूखी,
और फिर अन्त में काग़ज़-सी फट गई;
फिर भी डटा ही रहा
भागा नहीं,
हंस-सा, बलाक-सा
होके उड़न-छू
किसी पर्वत की रानी से
ठण्डी हिमछाँह का सहारा कहीं माँगा नहीं,
माँगा नहीं मैंने कोई कृत्रिम उशीर-पट।
खुला ही रहा हूँ नित,
अपनी अनन्त मोहमयी इस माटी पै
बिछा ही रहा हूँ
अरे ! फैला ही रहा हूँ
और कसके तपा हूँ, खूब डट के तचा हूँ मैं !
ओ रे मेरे मेघ रे !
फिर भी बचा हूँ, देख, फिर भी बचा हूँ मैं !!

तो फिर ओ मेघ ! आज अपनी फुहार से
मेरा दग्ध मन क्या न शीतल करेगा तू ?
धरती के ताप, मेरे तप के प्रमान रे !

खेतों को भरेगा,
ठूँठ रूखों को करेगा हरा,
सिर्फ मेरे अन्तर की दरकी दरारों को
प्लावित किये बिना
फूटी इन पोरों को क्या रीता छोड़ जायेगा?
कृपा नहीं चाहता हूँ,
दान नहीं माँगता हूँ,
मेरा एक भाग जो है आज तेरे पास
और जिसका हूँ मै ही एक-मात्र सही अधिकारी
वह मुझे लाके दे!
कजरी की एक मेरी तान
इन मल्हारों की एक मेरी कड़ी
कहाँ छोड दी?
उसको उठाके दे!
आ रे आ, झूँखे इन अंगो पै उतरकर
अपना सलोना श्याम बिन्दु-चीर डाल दे,
खिन्न, छिन्न-भिन्न इन प्राणों पर
बाँध फिर रस का सेतु!
मेरी इस दाहिनी भुजा में थमा
अंकुर की रंग-ध्वजा
जीवन का जय-केतु!
कब से तरस रहीं पथराई आँखें ये
इन्हें गीले काजल की रेख से परस जा!
आ जा रे, बरस जा!

**भारतभूषण अग्रवाल**

# अब वे वासर बीत गए

मन तो भरा-भरा है अब भी
पर तन के रस रीत गए।
चमक छोड़ चौमासे बीते,
कम्प छोड़कर शीत गए
देकर सुध की ऊमस आगे
बढ़ कितने मधुमीत गए।
इसे राम जानें, जीवन में
हारे वा हम जीत गए,
इतना ही थोड़ा क्या, जो अब
गूँज बची है, गीत गए।

मैथिलीशरण गुप्त

# साधना के स्वर

सजल जीवन की सिहरती धार पर,
लहर बनकर यदि बहो तो ले चलूँ !
यह न मुझसे पूछना, मैं किस दिशा से आ रहा हूँ
है कहाँ वह चरण-रेखा, जो कि धोने जा रहा हूँ
पत्थरों की चोट जब उर पर लगे,
मधुरतर 'कल-कल' कहो तो ले चलूँ !

मार्ग मे तुमको मिलेगे, वायु के प्रतिकूल झोंके
दृढ़ शिला के खड होगे. दानवों-से राह रोके
यदि प्रपातों के भयानक तुमुल में,
भूलकर भी भय न हो तो ले चलूँ।

हो रहीं धूमिल दिशाएँ, नींद जैसे जागती है
बादलों की राशि मानो मुँह बनाकर भागती है
इस बदलती प्रकृति के प्रतिबिम्ब को
मुस्कराकर यदि सहो तो ले चलूँ !

मार्ग से परिचय नहीं है, किन्तु परिचित शक्ति तो है
दूर हो आराध्य चाहे, प्राण मे अनुरक्ति तो है
इन सुनहली इन्द्रियों को प्रेम की—
अग्नि से यदि तुम दहो तो ले चलूँ !

वह तरलता है हृदय मे, किरण को मै लौ बना दूँ
झाँक ले यदि एक तारा, तो उसे मैं सौ बना दूँ

७८९ हिन्दी

इस तरलता के तरंगित प्राण में
प्राण बनकर यदि रहो तो ले चलूँ !
सजल जीवन की सिहरती धार पर
लहर बनकर यदि बहो तो ले चलूँ !

रामकुमार वर्मा

वह विकल आभा तुम्हारी ये हमारे
दीप्त गति-बल-सत्व-प्राण-प्रयास;
दूर भी मृदु हास लहरित तुम यहीं पर हो
निरन्तर नित हमारे पास ॥

**सियारामशरण गुप्त**

# गीत

साधना के दिवस मेरे कामना की रैन।

कर रही डगमग पगों से अडिग-पथ की माप,
अनमिले वरदान को मैं खोजती ले शाप,
लगन-राधा, लक्ष्य-मोहन-हित हृदय का क्षीर
यत्न-कर से मथ रही नवनीत, ले दृग-नीर,
और चलते जा रहे हैं भावना के सैन।
साधना के दिवस मेरे कामना की रैन।

एक दिन दुख पास मेरे आ गया घर छोड़,
और छिन मे युगो का बन, रम गया सँग जोड,
बाट तब से देखती आए भटक सुख-मीत,
औ' इसे बहला रही हूँ दे मधुर उर-प्रीत,
खीझ रूठूँ, रीझ बोलूँ, याचना के बैन।
साधना के दिवस मेरे कामना की रैन।

अब यही क्रम, रात की मासि मे स्वरों को बोर.
आस औ' विश्वास के लिख गीत कर दूँ भोर,
गीत जिनमें तृप्ति की हो छटपटाती प्यास,
और जिनकी नींव पर रच दें भवन इतिहास,
रह खिलें बन फूल, मुँद आराधना मे नैन।
साधना के दिवस मेरे कामना की रैन।

सुमित्राकुमारी सिनहा

# शांति और क्रान्ति

शांति चाहिए शांति! रजत अवकाश चाहिए
मानव को, मानस वह : महत् प्रकाश चाहिए,
आत्मा वह : हाँ, अन्न, वस्त्र, आवास चाहिए,
देही भी वह :—आज मुख्यतः देही वह, क्षण—
मनोविलासी,—आत्मा बनना है कल उसको!

हाय, अभागा, बुरी तरह से उलझ गया है
बाहर के जग में वह, बाहर के जीवन में—
जहाँ भयानक अधकार छाया युगांत का!
मानव के भीतर का जग, भीतर का जीवन
आज खोखला, सूना, जीवन्मृत, छाया-सा—
गत सस्कारो से चालित, प्रेतों से पीड़ित!!

खाई खंदक में, खोहों में, बीहड़ मग में
भटक गए जन के पग संकट की रेती में!
दलदल में फँस गया मत्त भौतिक युग, गज-सा,
अपनी ही गरिमा के दुःसह बोझ से दबा!
जीवन-तृष्णा, चक्की के पाटों-सी, उसके
घायल पैरों से है लिपट गई, बेडी बन!
धष्ट, निरंकुश, उच्छृंखल नर, आज, शील के
स्वर्णाकुश के प्रति असहिष्णु, अहंता शासित!

सोच रहा मैं,—नहीं स्पष्टतः देख रहा मैं,
महत् युगांतर आज उपस्थित मनुज द्वार पर!—
बदल रहे मानव के भौतिक, कायिक, प्राणिक,
सूक्ष्म मानसिक स्तर, आध्यात्मिक भुवन अगोचर!
बदल रहा, निःसंशय, मानव ईश्वर भी अब,—

युग-युग से जो परिचालित करता आया है
मानव जग को, लोक नियति को, जीवन मन को!
जैवी स्थिति से उच्च भागवत स्थिति तक, संप्रति,
घूम रहा युग-परिवर्तन का चक्र अकुंठित!

आज घोर जन-कोलाहल के भीतर भी मैं
सुनता हूँ स्वर शब्द-हीन संगीत अतंद्रित,—
मन के श्रवणों में जो गूँजा करता अविरत!
इस अणु उद्जन के विनाश के दारुण युग में
सृजन निरत है सूक्ष्म सूक्ष्मतर अमर शक्तियाँ
मानव के अंतरतम में,—जिनका स्वप्नों का
अक्षय वैभव, अतिक्रम कर युग के यथार्थ को,
अकथित शोभा भुवनों में पल्लवित हो रहा
मानस की अपलक आँखों के सम्मुख प्रतिक्षण!
सूक्ष्म सृजन चल रहा नाश के स्थूल चरण धर!

कवि-कपोल-कल्पना नहीं,—अनुभूत सत्य यह,—
घोर भ्रांतियों के युग का निर्भ्रान्त सत्य यह—
आरोहण कर रही मनुज चेतना निरंतर
शिखरों से नव शिखरों पर अब, उठती गिरती,
संघर्षण करती, कराहती,—चिर अपराजित!
इसीलिए, मैं शांति-क्रान्ति, संहार-सृजन को,
विजय-पराजय, प्रेम-घृणा, उत्थान-पतन को,
आशा-कुंठा को, युग के सुंदर-कुरूप को
बाँहों में हूँ आज समेटे,—उन्हें परस्पर
पूरक, एक, अभिन्न मानकर,—युग विवर्त के
क्रन्दन किलकारों में ध्यानावस्थित रहकर!

विस्मय क्या, यदि बदल रहा आर्थिक, सामाजिक
धार्मिक, वैयक्तिक मानव? यदि मनुज चेतना
अब सामूहिक, वर्गहीन बन रही बाह्यतः,
बिखर रहे यदि विगत युगों के मनःसंगठन,—
क्या आश्चर्य, बदलता यदि आमूल मनुज जग!

स्वयं, युगों का मानव ईश्वर बदल रहा अब,
निश्चेतन, उपचेतन, अंतश्चेतन के जग
परिवर्तित हो रहे, नए मूल्यों म विकसित!
उन पर आश्रित निखिल सांस्कृतिक संबंधों का
रूपान्तर हो रहा आज,—आवर्त शिखर में
घूम, पुनः जो संयोजित हो रहे धरा पर!—
विगत निषेधो, रूढि, वर्जनाओं को सहसा
छिन्न-भिन्न कर अपने प्रलयकर प्रवेग में,—
विस्तृत कर जीवन-पथ, निःसृत प्राणों का रथ?—
नैतिक आध्यात्मिक अतीत सक्रमण कर रहा,—
निखर रहे आदर्श-लोक, सौन्दर्य तत्त्व नव!

आज नया मानव ईश्वर अवतरित हो रहा
स्वर्ण रश्मियों से स्मित ऊषाओं के रथ पर,
तड़ित स्फुरित लतिकाओं में लिपटे पर्वत-सा,
अगणित सुर वीणाओं के झंकृत निर्झर-सा,
उन्मद भृंगों से गुंजित नव कुसुमाकर-सा!

भरते शत सीत्कार आज बाहर गत पतझर
सुलग रहा भीतर नव मधु का स्वर्गिक पावक!—
आत्मा के गोपनतम अंतर में प्रवेश कर
मानव-मन, हो अधिक पूर्ण, खुल रहा बहिर्मुख!

आज नाश के कर गढ रहे नवल मानव को,
नव इंद्रिय वह, विकसित इंद्रिय, अति इंद्रिय अब !

बदल रहा है मानव ईश्वर—बदल रहा है
मानव अतर, मानवता का रूपान्तर कर !

सुमित्रानंदन पंत

# निरर्थक

सुना अनसुना रहा गूँजकर भी जीवन-संगीत।
अनचीन्हा चल दिया द्वार तक आकर मन का मीत।

एक बूँद शबनम की पथ पर छिटकी हुई पड़ी है,
आकर किरण कहीं से कोई ठिठकी पास खड़ी है,
हँसी-रुदन की आकुलता में जिसकी मौन कड़ी है—
लौट गया आकर कानों तक वह अनजाना गीत।

वह जो दूर गगन के कोने जगता रहा सितारा
दीये की लौ से जाने क्या करता गया इशारा
तब से तडपी लहर धार में दुखता रहा किनारा—
जलकर पिघल गई प्राणों मे अनपहचानी प्रीत।

स्वप्न लिये आँखों में चुप-चुप उतरा अगम अँधेरा
बंध-विमुक्त विहग ने तिनको का ज्यों लिया बसेरा
साँस कली की लुटा जोत पर जगमग जगा सबेरा—
आई फिर खो गई स्वप्न-सी अनदेखी परतीत।

हार थकी तब से फिर उसको बाँध न पाती वाणी
उमड़ सूखता गया नैन में परछाँई को पानी
बुद्धि खड़ी उपहास कर रही हृदय बड़ा अज्ञानी
किंतु रह गया निरा निरुत्तर क्षण जो हुआ अतीत।

हवा पोंछ ले गई धूल पर से पदचिन्ह अदेखा
उगी अमिट अनउगी रही पन्नों पर लेकिन रेखा
वे आँखें वह कंठ कहाँ जो हो यह धन्य अलेखा
विधि का एक काव्य युग-युग को अपठित रहा, अगीत।

**हंसकुमार तिवारी**

# लिपि-संकेत

## उड़िया

हिन्दी भाषा में जिस प्रकार 'अकारान्त' पदे अन्त्य 'अ'कार का तथा कहीं-कहीं बीच वाले 'अ'कार का भी उच्चारण लुप्त रह जाता है, उड़िया में वैसा नही है। उड़िया में हर जगह 'अ'कारान्त अक्षरो का पूरा-पूरा उच्चारण किया जाता है। हिन्दी भाषा के किसी एक वाक्य को उड़िया लिपि मे यदि लिखा जाय तो दो-चार हलन्त चिह्नो की जरूरत अवश्य पड़ जाती है।

उड़िया में ह्रस्व-दीर्घ की माप-तोल साधारणतया हिन्दी की तरह इतनी पक्की नहीं है। रूप, पूजा, भूषा आदि के दीर्घ 'ऊ'कारो का उच्चारण ह्रस्व उकार-जैसा याने रुप, पुजा, भुषा-जैसा भी होता है।

'य' का उच्चारण शब्द के पहले 'ज' की तरह होता है। यम, यामिनी, यज्ञ और यमुना आदि शब्दो का उच्चारण क्रमशः जम, जामिनी, जज्ञ और जमुना होगा। पर शब्द के बीच मे या अन्त में 'य' का ठीक-ठीक उच्चारण किया जाता है और उसके लिए 'य' के नीचे विशेष चिह्न लगाकर एक स्वतन्त्र अक्षर बना लिया गया है। 'र' के साथ मिलने से सभी जगह 'ज' का उच्चारण होता है, जैसे पर्ज्यन्त (पर्य्यन्त), पर्ज्याप्त (पर्य्याप्त)। किन्तु लिखने मे 'य' के स्थान पर कभी 'ज' नहीं लिखा जाता।

ल और ल़ (ळ) दोनो का व्यवहार उडिया मे प्रचलित है। साधारणतः शब्द के पहले ल और बीच में तथा अन्त में ल़ आता है। 'ल' शब्द के आदि, अन्त, मध्य हर जगह रह सकता है, लेकिन ल़ शब्द के पहले कभी नहीं आता। यथा: कमल़, धवल, निर्मल़; लतिका, सुलभ, पलक, लम्बा।

'ब' और 'व' का स्वतन्त्र व्यवहार उड़िया मे प्रायः नही है। समस्त तत्सम शब्दों के 'व'कारो का उच्चारण 'ब' जैसा होता है। बसन्त, भबन, नाब, बिकार, आदि शब्द लिखने तथा बोलने मे शुद्ध विवेचित होते हैं। हॉ, 'व' के लिए एक स्वतन्त्र अक्षर है, किन्तु उसका व्यवहार नहीं के बराबर है।

'क्ष' का उच्चारण 'ख्य'-जैसा होता है।

'ऋ' का उच्चारण 'रि' न होकर 'रु'-जैसा होता है। किन्तु इसका उच्चारण जरा हल्का रहता है।

## कन्नड़

कन्नड़, तेलुगु, तमिष और मलयालम ये दक्षिण की चार भाषाएँ हैं और इसी नाम की उनकी लिपियाँ भी हैं। इनका वर्ण-क्रम नागरी के जैसा ही है, सिर्फ स्वरो में ह्रस्व 'ए' और दीर्घ 'ए', ह्रस्व 'ओ' और दीर्घ 'ओ' का भेद है और वह बताना ही पडता है। अंग्रेजी get या met में यह ह्रस्व 'ए'-पाया जाता है। इसी तरह अंग्रेजी शब्द gate और mate में दीर्घ 'ए' पाया जाता है। दक्षिण की भाषाएँ अगर नागरी मे लिखनी हो तो यह ह्रस्व-दीर्घ भेद बताने होगे।

कन्नड की वर्णमाला में 'ऐ' और 'ओ' स्वरो का लघु रूप भी विद्यमान है। ये वर्ण नागरी लिपि में नहीं हैं, अतः 'ए' और 'ओ' का लघु रूप सूचित करने के लिए इन वर्णों पर '˘' चिह्न लगाया गया है। जैसे—ऍ, ऑ, कॅ, पॉ।

कन्नड़ में 'अ'कारान्त व्यंजनो का पूरा उच्चारण किया जाता है। हिन्दी में फल, घर, नगर, गडबड—शब्दो का उच्चारण फल्, घर्, नगर्, गड़बड् होता है। कन्नड में ऐसा नहीं होता, वहाँ 'फल' आदि का उच्चारण फ्+अ+ल्+अ होता है। अर्थात् जैसा लिखा जाता है वैसा ही पढा जाता है।

कन्नड के वाक्यो में बहुधा समास हुआ करता है। जैसे—'रामनु एल्लि इद्दाने' (राम कहाँ है) 'रामनेल्लिद्दाने' लिखा और बोला जाता है।

कन्नड मे संस्कृत का 'ई'कारान्त शब्द प्रायः इकारान्त लिखा जाता है। जैसे—हिन्दी–हिंदि, राणी–राणि।

कन्नड़ लिपि मे शिरोरेखा ही मानो पाई होती है। गुजराती मे जिस तरह पाई आखिर मे बाँक लेती है उसी तरह कन्नड़ लिपि में हर अक्षर की शिरोरेखा आखिर मे बाँक लेती है।

संयुक्ताक्षर लिखने में पहला अक्षर जो स्वर-रहित होता है उसको पूरा लिखते हैं और दूसरा अक्षर उसके नीचे लिखते हैं।

'रेफ' अक्षर के ऊपर नहीं बल्कि बाद मे लिखते हैं। यह व्यवस्था ध्वनि-क्रम के विरुद्ध है, लेकिन रूढ़ि वैसी ही है। कन्नड़ मे उतने ही व्यंजन हैं जितने सस्कृत यानी नागरी मे होते हैं। केवल एक 'ळ' ही अधिक है।

## कश्मीरी

कश्मीरी भाषा के सब स्वरों को भारतवर्ष की किसी भी लिपि मे नहीं लिखा जा सकता। यों तो कश्मीरी शारदा अक्षरो में भी लिखी जाती थी और अब नस्तालीक़

और नागरी दोनों लिपियों में लिखी जाती है। परन्तु इन दोनों लिपियो में कई नई प्रकार की मात्राएँ जोड़कर ही काम चलता है। काम भी ऐसा कि स्वयं लिखने वाला ही सुभीते के साथ पढ़ सकता है। फिर यह भी बात है कि कई प्रकार के लोग कई प्रकार की मात्राओं का प्रयोग करते हैं। इस अनुवाद मे मैने अधिकतर उन्हीं मात्राओ को काम मे लिया है, जिसका प्रयोग कश्मीरी भाषा लिखने-लिखाने की सबसे बड़ी संस्था आल इंडिया रेडियो ने किया है। किन्तु किसी मात्रा या चिह्न की सहायता के साथ भी यह आशा कदापि नहीं रखी जा सकती कि कश्मीरी भाषा को न जानने वाला लिखी हुई कश्मीरी को ठीक-ठीक पढ़ सकेगा। कई स्वर ऐसे अनोखे हैं कि कश्मीरी से बाहर के लोग उन्हे सुनकर भी जबान से नही निकाल सकते। लिपि परिपूर्ण और स्पष्ट भी हो, पर वे स्वर जो कानो ने सुने ही नही, और यदि सुने भी हों तो जिन्हे ज़बान से निकाला नहीं जा सकता, उन स्वरों का शुद्ध उच्चारण करना कठिन ही होगा। इसी कारण नई मात्राओ की परिभाषा देते हुए भी नए पाठको को यही मशविरा देना होगा कि वे पढते समय किसी कश्मीरी की सहायता प्राप्त करे।

**नई मात्राओं का प्रयोग :**

(१) 'च़' के नीचे बिन्दी लगाने से 'च' और 'स' का मिला हुआ स्वर। यह स्वर दाँतो के दो जबडों को एक-दूसरे के निकट लाकर और जिह्वा के सिरे को जबड़ो के बीच की दरार के साथ लगाकर 'च' बोलने से निकलता है।

(२) 'छ़' के नीचे बिन्दी लगाने से 'छ' और 'स' का मिला हुआ स्वर। जिह्वा और दाँतो के जबडो को 'च़' बोलने की अवस्था मे रखिये और 'छ़' बोलने का प्रयत्न कीजिये तो 'छ' स्वर निकलेगा।

(३) हिन्दी अक्षरों पर 'ए' की मात्रा टेढ़ी लगती है। जहाँ ये मात्रा सीधी-सीधी, ऊपर को उठती हुई लगाई गई हैं, वहाँ अक्षर को उस कश्मीरी स्वर मे प्रयोग किया गया है जो 'अ' और 'ओ' के मध्य मे निकलता है। जैसे 'लर' अर्थात् मकान, 'अर' अर्थात् ठीक, 'च़र' अर्थात् चिड़िया। यदि यह मात्रा 'च़' पर न लगाई जाय तो 'च़र' अर्थात् खटमल बन जायगा।

(४) 'उ' और 'ऊ' के अतिरिक्त कश्मीरी मे दो और स्वर हैं, जो गले से निकलते है; अर्थात् 'उ' और 'ऊ' ओठो को गोल बनाकर बोले जाते हैं। परन्तु वे कश्मीरी स्वर ओठो को गोल किये बिना ही गले से निकाले जाते हैं। इनके चिन्ह ये हैं .

(ॖ) (ॗ) उदाहरणतया, तॖर = चिथड़ा, तॗर = ठंड।

(५) कश्मीरी मे 'आ' के अतिरिक्त एक और स्वर है, जो 'ओ' से आरम्भ तो होता है परतु 'ओ'-जैसा लम्बा नही होता। अर्थात् आरम्भ होते ही रुक जाता है। जैसे जोर = जोर, परन्तु जोर = बहरा।

## गुजराती

गुजराती लिपि नागरी से कुछ अंश मे भिन्न है।

अशोक और ब्राह्मी लिपि परिवर्तित होकर गुजराती और नागरी तक पहुँची। छापने की सुविधा न थी तो लेखक अक्षरो की आकृति मे सुविधानुसार परिवर्तन करते थे। एक उदाहरण लीजिए—अशोक लिपि मे 'क' की आकृति + चिह्न था। नागरी में खड़ी लकीर वैसी ही रखी और आड़ी लकीर को सोये हुए S(ഗ) का-सा बना दिया। गुजराती ने खड़ी लकीर को / की आकृति दी और आड़ी लकीर वैसी ही रखकर कुछ तिरछी की।

गुजराती में अ, इ, च, ज, झ, फ, भ—इतने अक्षरों मे विशेष अन्तर है, बाकी अक्षर नागरी-जैसे है। आजकल की गुजराती ने शिरोरेखा हटा दी है और 'ए' 'ऐ' को 'ओ' 'औ' की तरह 'अ' पर मात्रा देकर लिखना आरम्भ कर दिया है। उच्चारण में कही-कहीं स्वरो के साथ 'य' या 'ह' मिलाया जाता है, जो सामान्यतया लिखकर नही बताते हैं। चन्द आधुनिकों ने 'य' श्रुति और 'ह' श्रुति लिखकर बताने का आग्रह रखा है।

## तमिष़

तमिष और नागरी लिपियों का उद्गम एक ही है—ब्राह्मी लिपि। एक का विकास ब्राह्मी की दक्षिण शैली से हुआ है, दूसरी का उत्तर शैली से।

तमिष़ मे स्वर १२ हैं जब कि हिन्दी में (ऌ सहित) केवल ११ स्वर हैं। तमिष़ मे ह्रस्व 'ए' और 'ओ'—ये दो स्वर ऐसे हैं जो अन्य द्रविड़ भाषाओं में तो पाये जाते हैं, पर हिन्दी में नहीं।

तमिष़ मे व्यंजन कुल १८ हैं। पाँचों वर्गों में से प्रत्येक के मध्य के तीन वर्ण तमिष़ मे नहीं पाये जाते (ख, ग, घ, ठ, ड, ढ आदि)। इसी कारण समय-समय पर एक अक्षर के दो या तीन उच्चारण भी होते हैं जिसका निश्चय सन्दर्भ से किया जाता है। उदाहरण के लिए एक ही प्रकार से लिखे गए 'पावम्' शब्द को 'पाप' भी पढ़ा जा सकता है और 'भाव' भी। व्यंजनो में 'र' और 'न' दो प्रकार के होते हैं जिनके भिन्न उच्चारण और सन्दर्भानुसार भिन्न प्रयोग होते हैं।

तमिष़ की सुदरता zh अक्षर पर है, जिसका उच्चारण र, ल, ल़ और ड इन सबसे भिन्न है।

## तॅलुगु

तॅलुगु मे भी, सस्कृत के सभी अच् (स्वर) और हल् (व्यंजन) विद्यमान हैं। साथ-साथ और भी कुछ ध्वनियॉ हैं, जिनका संक्षेप मे वर्णन इस प्रकार है—

(१) जैसे सभी द्रविड़ भाषाओं मे, वैसे तॅलुगु में भी ह्रस्व 'ए' और ह्रस्व 'ओ' हैं। इनका अशुद्ध उच्चारण छन्द मे ही नहीं, गद्य मे भी, आदी कानो को भद्दा लगता है। कहीं कहीं अनर्थ भी हो जाता है। जैसे नॅल—चॉद, मास, नेल—ज़मीन, कॉडि—कज्जल, कोडि—मुर्गा। दक्षिणी भाषाओ का अध्ययन करने वालो को इस विषय पर ध्यान देना चाहिए।

(२) जैसे फ़ारसी की 'ज़' ध्वनि है, वैसे 'ज़' तॅलुगु में भी है। इसके अलावा 'च' (च के नीचे बिन्दी लगाने से बनने वाले) दन्त्य 'च' की ध्वनि भी है, जो देश्य शब्दो मे पाई जाती है। इस ध्वनि को भी सार्वदेशिक नागरी लिपि मे स्थान मिलना चाहिए।

(३) 'र' का दूसरा भेद भी है जो कि शायद पुराने ज़माने में अपना उच्चारण रखता हो, मगर अब दोनो संकेतों का एक ही उच्चारण है। किन्तु कभी-कभी अर्थ-भेद का द्योतन करने के लिए तॅलुगु लिपि में उन दोनो संकेतो का विशेष उपयोग होता है। जैसे :—तेरु—रथ, तेरु—साफ़ हो (ना)। मगर नागरी लिपि में इस दूसरे रेफ की ध्वनि को सकेतित करने के लिए अभी तक कोई उपाय नहीं सोचा गया।

(४) ल़-ध्वनि (ड और ल के बीच वाली ध्वनि) जो ऋग्वेद के 'अग्निमीळे पुरोहितम्' इत्यादि कई पदो मे मिलती है, द्रविड़ और मराठी भाषाओ मे प्रसिद्ध है। तॅलुगु में इसका खूब उपयोग है और तमिष़ में 'ल' की जगह पर 'ळ' बोलने से अर्थ भी बदल जाता है। जैसे :—पुलि—बाघ, पुळि—इमली।

## बंगला

बंगला मे अकार का उच्चारण हिन्दी अकार के समान नहीं होता, बल्कि प्रायः 'अ' और 'ओ' के बीच मे होता है, जैसे अंग्रेजी के 'not' मे 'o'। 'अ' के बाद में इकार, उकार या यकार हो तो उसका उच्चारण अंग्रेजी के no के 'o'-जैसा होता है, जैसे 'अद्य' का 'ओद्द', 'दई' का 'दोई' और 'कवि' का 'कोबी'।

बंगला में 'क्षकार' का उच्चारण पद के आदि मे हमेशा 'खकार' होता है, जैसे क्षण – खन। पर अन्यत्र इसका उच्चारण 'क्ख' होगा, जैसे लक्षण – लक्खन।

मकार के साथ जिस वर्ण का योग हो, वह वर्ण सानुनासिक द्वित्व होकर अकार का लोप कर देगा, जैसे पद्म – पद्दँ। किन्तु पद के आदि में ऐसा हो तो द्वित्व नहीं होता, जैसे स्मृति – सॅृति।

हमने पाठ में तत्सम संस्कृत शब्दो के विन्यास मे 'व' को 'व' ही रखा है, लेकिन यह समझने के विचार से ही है। बंगला में बकार और वकार दोनो को ही बकार पढ़ा जाता है। इसी तरह मूर्द्धन्य 'ण' का उच्चारण सदा 'न' ही होता है। 'हाओया' लिखा जाता है, पर 'हावा' पढ़ा जाता है। 'ओया' का उच्चारण 'व'-जैसा होता है।

यकार का उच्चारण पद के आदि मे जकार हो जाता है, जैसे योग – जोग। किन्तु पद के मध्य में तथा अन्त में यकार ही होता है; जैसे नयन – नयन, समय – समय। लेकिन अगर यकार में रेफ हो तो जकार हो जाता है, जैसे धैर्य – धैर्ज्ज, सूर्य्य – सूर्ज्ज। व्यंजन के साथ मिलाने पर व्यंजन का द्वित्व होता है और यकार का लोप होता है, जैसे 'पद्य' को 'पोद्दो' पढ़ेंगे।

मागधी प्राकृत की परम्परा के अनुसार बगला में तीनो ही सकारों का उच्चारण तालव्य 'श' की तरह होता है। किन्तु दन्त्य 'स' के साथ किसी व्यंजन वर्ण का योग होने पर 'स' का उच्चारण 'स' ही रहता है, यथा स्तर – स्तर।

यदि किसी वर्ण का यकार अथवा वकार के साथ योग हो तो उसका द्वित्व होकर यकार-वकार का लोप होता है, जैसे ज्वाला – नित्त, वाद्य – बाद्द। किन्तु पद के आदि में केवल वकार का लोप होता है, जैसे ज्वाला – जाला, द्वार – दार।

पद के आदि में आने वाले दीर्घ ईकार-ऊकार का उच्चारण प्रायः ह्रस्व होता है, जसे पूजा – पुजा, ईश्वर – इश्वर। वैसे बॅगला में ह्रस्व-दीर्घ की माप-तोल हिन्दी के समान पक्की नहीं है, वहॉ लचीलेपन के लिए काफ़ी गुंजाइश है।

पद के अन्त्य वर्ण का उच्चारण प्रायः हलन्त होता है, जैसे संसार – संसार्, तोमार – तोमार्। लेकिन कविता में छंद के आग्रह पर वह अकार के उच्चारण के नियमानुसार भी चलता है, जैसे बकुल-बागाने को बकुल (ो)-बागाने भी पढ़ा जा सकता है।

अनुस्वार के उच्चारण में 'ङ' का अंश निहित रहता है, जैसे हिमांशु – हिमाङ्शु

एकार का उच्चारण कहीं-कहीं एकार और ऐकार के बीच का-सा होता है, जैसे एक—ऍक; कहीं-कहीं ऐकार का उच्चारण ओइकार-जैसा होता है, यथा ऐश्वर्य—ओइश्शर्ज्ज।

## मराठी

मराठी की लिपि पूर्णतया नागरी ही है। हिन्दी और मराठी में जो अक्षर-भेद है वह लिपि-भेद नहीं है। एक ही अक्षर के दो रूपो मे से हिन्दी ने एक पसन्द किया है और मराठी ने दूसरा। मराठी का 'अ' 'ॐ' में पाया जाता है। मराठी का 'झ' 'इ' को 'ा' के साथ बाँध देने से बनता है। हिन्दी का 'झ' 'भ' को दुम लगाकर बनाते हैं। हिन्दी मे 'क्ष' को 'क्ष' लिखते हैं।

मराठी में 'झ', 'ज' और 'च' इन तीनो अक्षरो के दन्त्य और तालव्य ऐसे दो-दो उच्चारण हैं, जो भेद हम नुक्ता लगाकर नहीं बताते। अनुभव से ही भेद पहचाना जाता है। गुजराती, मराठी, उड़िया और दक्षिण की चार-पॉच भाषाओ में एक उच्चारण है (ळ), जिसके लिए हिन्दी मे अक्षर नही है। यही उच्चारण वेद मे भी पाया जाता है। 'ल', 'ड' और 'र' इन तीनो से 'ळ' भिन्न है।

## मलयालम

देवनागरी और मलयालम दोनों लिपियों का उद्भव ब्राह्मी लिपि से हुआ है। हिन्दी की तरह मलयालम में भी नागरी वर्णमाला का प्रयोग होता है।

मलयालम में स्वर-चिह्नों के व्यवहार में कुछ विशेषता होती है। उदाहरण के लिए अन्त्य 'अ' का उच्चारण हलन्त नहीं, बल्कि अकारान्त होता है। 'कमल', 'वेदन' लिखकर 'कमला', 'वेदना'-जैसा पढ़ा जायगा। 'अं' का उच्चारण मलयालम में 'अम्' होता है। अन्त मे 'म्' के बदले अनुस्वार से ही काम लेने की प्रथा है। दक्षिण की अन्य भाषाओं के समान मलयालम में भी ह्रस्व 'ए' और 'ओ' होते हैं, जिनका हिन्दी में अस्तित्व नहीं है।

मलयालम में क, ट, त, न आदि कुछ वर्णों का उच्चारण या प्रयोग दो तरह होता है। उदाहरणार्थ पद के अन्त या मध्य में आने वाले 'क' का उच्चारण सामान्यतः 'क' और 'ग' के बीच होता है। इसी प्रकार शब्द के मध्य या अन्त में प्रयुक्त 'ट' का उच्चारण 'ट' और 'ड' के बीच में होता है। 'ण' के साथ संयुक्त होने पर इसका उच्चारण 'ड' होता है। जैसे—कण्टु—कण्डु। यह उच्चारण-भेद उपर्युक्त अन्य अक्षरो के सम्बन्ध

में भी लागू होता है। हिन्दी से भिन्न इन ध्वनियों का द्योतन 'ट', 'न' आदि के नीचे बिन्दियाँ लगाकर किया जाता है।

हिन्दी 'र' से भिन्न मलयालम मे एक और इससे जरा तेज ध्वनि है; जो 'रन', 'रेडियो' इत्यादि अंग्रेजी शब्दो मे पाई जाती है। इसे प्रकट करने के लिए 'र' के नीचे बिन्दी (यथा ऱ) लगाई जाती है।

'ष' का उच्चारण-स्थान 'प' से जरा नीचे (दाँत की तरफ) है। कम निःश्वास छोड़ना चाहिए।

## सिन्धी

सिन्धी भाषा अरबी तथा देवनागरी दोनों लिपियों में लिखी जाती है। देवनागरी लिपि मे जो भी स्वर और व्यजन प्रयुक्त होते हैं उनके अतिरिक्त "ग़ ज़ द़ ब़" के नीचे अनुदात्त स्वर-जैसा चिन्ह लगाकर तत्सम व्यंजनो पर निर्धारित कुछ विशेष ध्वनियों का प्रयोग भी होता है। ये ध्वनियाँ सिन्धी भाषा की निजी है, जो अन्य भाषाओ मे नही पाई जाती।

# कवि-परिचय

## १. असमिया

१. **केशव महन्त** (१९२४—)
गौहाटी मे अध्यापक
प्र.—आमार पृथ्वी

२. **दिनेश गोस्वामी** (१९३४—)
गौहाटी विश्वविद्यालय मे एम. ए. के छात्र

३. **नवकान्त बरुआ** (१९२६—)
काटन कालेज, गौहाटी मे अध्यापक
प्र.—हे अरण्य हे महानगर (कविता-सग्रह); कपिली परीया साधु (उपन्यास); शियाली पालेगै रतनपुर (बच्चो के लिए)

४. **प्रफुल्ल भुइयाँ** (१९३३—)
जे बी. कालेज, जोरहाट अंग्रेजी के अध्यापक

५. **बीरेन बरकटकी** (१९२४—)
अध्यापक, शिवसागर कालेज, शिवसागर (आसाम)
प्र.—खोजते मिलाओ खोज, तुलीकार प्राण तथा कुमारी पृथ्वी

६. **महिम बरा** (१९२६—)
नौगाग कालेज में असमिया के अध्यापक

७. **महेंद्र बरा** (१९२९—)
गौहाटी के काटन कालेज मे अध्यापक
प्र.—डान क्किजोट, गुलीवर की यात्राओं के अनुवाद, नील सागरर साधु, स.—नतून असमिया कविता

८. **वीरेश्वर बरुआ** (१९३३—)
(बरेटा) आसाम सिविल सर्विस मे एक्स्ट्रा असिस्टेट कमिश्नर

९. **हरि बरकाकती** (१९३७—)
पता : गोलाघाट, जि. शिवसागर (आसाम)
प्र.—अनुर्बरा, ईविनसौग, इत्यादि

१०. **हेम बरुआ** (१९१५—)
ससद्-सदस्य
प्र.—(यात्रा-वृत्तात) सागर देखिल्ला, (समालोचना) आधुनिक साहित्य, (राजनीति) गणविप्लव, (अंग्रेज़ी मे) दि रेड रिवर एण्ड दि ब्ल्यू हिल, दि आगस्ट रैवोल्यूशन इन आसाम

११. **होमेन बरगोहाँई** (१९३१—)
आसाम सिविल सर्विस मे पदाधिकारी
प्र.—विभिन्न कोरस (कहानी-संग्रह)

## २. उड़िया

१. **अनन्त पट्टनायक** (१९१४—)
स्वतंत्र लेखन
प्र.—तर्पण करे आजि, शांति-शिखा

२. **कुंजबिहारी दास** (१९१४—)
उड़िया लोक-साहित्य पर प्रबंध लिखकर विश्वभारती से पी-एच. डी. उपाधि प्राप्त, शातिनिकेतन में अध्यापक
प्र.—डुडुमा, बागरा, नवमल्लिका, प्रभाती, कंकालर लुह, माटी ओ लाठी (कविता संग्रह); लकाजात्री (प्रवास-वर्णन)

३. **कृष्णचन्द्र त्रिपाठी** (१९११—)
अध्यापक, पता : भीमपुर, पो. ओ. बानपुर, जि. पुरी (उड़ीसा)
प्र.—आहुति, अग्निशख, माटी द्वीप (कविता-संग्रह)

४. **कृष्णचरण बेहेरा** (१९३२—)
भद्रक कालेज, उड़ीसा में अध्यापक
प्र.—चा कपरे झड (कविता-संग्रह)

५. **गुरुप्रसाद महान्ति**
अध्यापक, सामन्त चन्द्रशेखर कालेज, पुरी

६. **गोदाबरीश महापात्र** (१९०२—)
पत्रकार, पता : कोमारग सासो, पो. ओ. कोमारंग, जि. पुरी (उड़ीसा)
प्र.—पल्लिछाया (कहानी-संग्रह); रूपरेखा, प्रभातकुसुम (कविता-संग्रह) प्रेमपथ (उपन्यास); भक्तियोग (अनुवाद); कथा-कहानी (बच्चों के लिए)

७. **गोपालचन्द्र मिश्र** (१९२५—)
सम्बलपुर कालेज में अध्यापक; उड़ीसा पी. ई. एन. के मंत्री
प्र.—विद्रोही दिवाकर, रासनी (कविता-संग्रह) निबेदिता, पूर्व राजा (नाटक) इत्यादि

८. **चन्द्रशेखर मिश्र** (१९०१—)
कटक, क्राइस्ट कालेज के हैडमास्टर
प्र.—सार सुदरी, ऋतु संहार (काव्य-संग्रह); बैठका महल (कहानी); प्रबंध (समालोचना); पारिजात (गीति-काव्य);

९. **चिन्तामणि बेहेरा** (१९२८—)
रावेन्शा कालिज कटक मे प्राध्यापक, नवयुवक कवियो मे अग्रणी
प्र.—स्वस्तिका, श्वेतपद्म (कविता-संग्रह)

१०. **जानकीबल्लभ महान्ति** (१९२५—)
रावेन्शा कालेज, कटक मे अध्यापक
प्र.—त्रियक, कथा ओ कथाकार, फकीरमोहन परिक्रमा, उड़िया साहित्य परिक्रमा

११. **तुलसी दास (कुमारी)** (१९३९—)
स्वतंत्र लेखन

१२. **नित्यानन्द महापात्र** (१९१२—)
'डगर' के सम्पादक
प्र.—छह उपन्यास, कई कविता-संग्रह, जिअन्ता मणिस, हिड़ माटि (उपन्यास); काल रड़ी (निबध)

१३. **बिद्युत् प्रभा देवी (श्रीमती)** (१९२९—)
स्वतंत्र लेखन
प्र —सविता, मरीचिका, स्वप्न-द्वीप आदि (कविता-संग्रह); संचयन

१४. **बिनोदचंद्र नायक** (१९१९—)
संबलपुर के सरसुगडा हाईस्कूल के हेडमास्टर
प्र.—चद्र ओ तारा (पद्य-नाटिका), नीलचंद्र रा उपत्यका (आधुनिक कविताओं का सग्रह)

१५. **बैकुण्ठनाथ पट्टनायक** (१९०४—)
पता : इन्सपैक्टर आफ स्कूल्स, वैस्टर्न सर्किल, बलगीर; अकादेमी की उड़िया परामर्शदात्री समिति के सदस्य
प्र.—काव्य-सचयन (काव्य-संग्रह); मुक्तिपथ (नाटक)

१६. **मायाधर मानसिंह** (१९०५—)
उत्कल विश्वविद्यालय में 'उत्कल ज्ञानकोष' के सम्पादक, अकादेमी की उड़िया परामर्शदात्री समिति के सयोजक
प्र.—'कमलायन' इत्यादि काव्य तथा कई कविता-संग्रह

१७. **यदुनाथ दास महापात्र** (१९२९—)
बालशोर में वकील
प्र.—रक्त मुखी, विभीषिका, प्रलय पयोधि जले, संग्राम

१८. **राधामोहन गड्नायक** (१९११—)
स्वतत्र लेखन
प्र.—काव्यनायिका, उत्कलिका, स्मरणिका, विप्लवी राधानाथ (काव्य-संग्रह); कालिदास (नाटक); मेघदूत (अनुवाद)

१९. **सुनन्द कर** (१९२७—)
सम्पादक 'उत्कल साहित्य'
प्र.—कल्पना, उदयन, (काव्य-संग्रह); दुनिया, सग्राम (कहानी-सग्रह), गोर्की की 'माँ' (अनुवाद)

## ३. उर्दू

१. **'अर्श' मलसयानी** (१९०८—)
बालमुकुद का उपनाम; उर्दू 'आजकल' के संपादक
प्र.—सुहागन बेवा, चगो-आइंग, आइगे-हेजाज़, हफ़्त रग

२. **आले अहमद सरूर** (१९१२—)
अलीगढ़ विश्वविद्यालय मे उर्दू के प्रोफेसर, अकादेमी की उर्दू परामर्शदात्री-समिति के सयोजक
प्र.—सलसबील, जौके-जुनूँ (कविताएँ), नये और पुराने चिराग़ (आलोचना), अदब और नजरिया (आलोचना)

३. **जगन्नाथ 'आजाद'** (१९१८—)
प्रेस इन्फार्मेशन ब्यूरो मे उर्दू के विभाग के प्रमुख
प्र.—बेकारॉं, सितारों से जर्रों तक (कविताएँ)

४. **'जोश' मलसयानी** (१८८२—)
अवकाशप्राप्त अध्यापक
प्र.—जुनूनो-होश: दीवाने-गालिब की शरह

५. **नरेश कुमार 'शाद'** (१९२८—)
हाउसिंग एण्ड,रैण्ट आफिस, गोखले मार्केट, दिल्ली
प्र.—फरियाद, दस्तक, ललकार इत्यादि

६. **नवाब जाफर अली खाँ 'असर' लखनवी,** (१८८५—)
लखनऊ के कवि
प्र.—नहारा, रगबस्त

७. **नाज़िश परतापगढ़ी** (१९२४—)
पता : बेगम वार्ड, प्रतापगढ़
प्र.—१९५० तक की ग़जलो का संग्रह

८. **'फ़िराक़' गोरखपुरी** (१८९६—)
पता : ८।४ बैक रोड, इलाहाबाद
प्रयाग विश्वविद्यालय के भूतपूर्व अग्रेजी के प्राध्यापक; उर्दू परामर्शदात्री समिति के सदस्य
प्र.—अन्दाज, शोला-ए-साज़, रूह-ए-कजनात, धरती की करवट, अनारकली इत्यादि

९. **रविश सिद्दीकी** (१९११—)
शाहिद अजीज अहमद का उपनाम; आकाशवाणी के उर्दू सलाहकार;
प्र.—कारवॉ, मेहराब ग़जल

१०. **सिकन्दर अली वज्द** (१९१४—)
एडीशनल सैशन जज, नानदेड (मुंबई राज्य)
प्र.—लहु-तरग, आफताब-ए-ताजा

## ४. कन्नड़

१. **अंबिकातनयदत्त (द. रा. बेन्द्रे)** (१८९६—)
डी. ए. वी. कालेज शोलापुर मे कन्नड़ के भूतपूर्व प्रोफेसर; आकाशवाणी धारवाड़ के सलाहकार; साहित्य अकादेमी द्वारा १९५८ का अकादेमी का पुरस्कार मिला

प्र.—गरी, नादलीले, उय्यसे, सखीगीता, गंगावतरण, मूतिच्त मत्तु काम कातुरी अरळु मरळु (कविता-संग्रह); हुच्चतगळु, होस संसार (नाटक); साहित्य मत्तु विमर्षे, साहित्य संशोधने, विचार–मंजरी, निराभरण सुंदरी (आलोचना)

२. **कुवेंपु (के. वि. पुटप्पा)** (१९०४—)
मैसूर विश्वविद्यालय के उपकुलपति
आपके 'श्रीरामायणदर्शन' महाकाव्य को १९५३ से पहले सात वर्षों मे सर्वश्रेष्ठ कन्नड़ पुस्तक होने का गौरव तथा अकादेमी पुरस्कार मिला
प्र.—५० से ऊपर पुस्तकें—नविलु, कल्मुंदरी, कोगिले मत्तु, सोवियत रशिया, कोलळु, पक्षी, काशी, अग्नि-हंस, पाचजन्य, चित्रागदा (काव्य-संग्रह); काव्यविहार, तपोनन्दन (आलोचना)

३. **चेन्नवीर कणवि** (१९२८—)
धारवाड़ मे कर्नाटक यूनिवर्सिटी के प्रकाशन विभाग के सचिव
प्र.—काव्याक्षी, भावजीवी, आकाशबुत्ती, मधुचंद्र (कविता-संग्रह)

४. **जयदेवितायि लिगाडे** (१९१२—)
प्र.—जयगीता, सिद्धवाणी, बसवदर्शन

५. **नरसिंहमूर्ति के.** (१९१९—)
बंगलौर, सेण्ट्रल कालेज में अध्यापक
प्र.—हर्ष द्वीप (कविता-संग्रह); कुवेंपु (समालोचना) इत्यादि

६. **नरसिंहस्वामी के.** (१९१५—)
बंगलौर में स्वतंत्र लेखन
प्र.—मैसोर-मल्लिगे, इरावथ, दीपडमल्ली, इरुवंथिगे (कविता-संग्रह)

७. **नरसिंहाचार्य पु. ति.** (१९०५—)
एडीटर आफ डिबेट, मैसूर लेजिस्लेचर
पता : ३७ ईस्ट पार्क रोड, मल्लेश्वर
प्र.—हणते, शरदयामिनी, रस सरस्वती (काव्य-संग्रह); अहल्या, दोणिय बिनह्रा, विकट कवि विजय (काव्य-नाटक)

८. **मुगलि रं. श्री.** (१९०६—)
विलिंगडन कालेज, सागली में कन्नड़ के प्रोफेसर
प्र.—बसिग, उपनकरुण (कविता-संग्रह), कन्नड़ साहित्य चरित्रे (साहित्येतिहास)

९. **रामचंद्र शर्मा** (१९२५—)
बंगलौर के हाईस्कूल में अध्यापक
प्र.—हृदयगीत इत्यादि

१०. **विनायक (वि. कृ. गोकाक)** (१९०९—)
प्रिंसिपल, कर्नाटक कालेज, धारवाड़
प्र.—पयन, समुद्रगीतगह्लु, युगांतर, बाल देगुलडह्ली (कविता-सग्रह) दि सौग आफ लाइफ, दि पोएटिक एप्रोच इन लैंग्वेज

## ५. कश्मीरी

१. **अब्दुल रहमान राही** (१९२५—)
अध्यापक; साहित्य अकादेमी की कश्मीरी सलाहकारी समिति के सदस्य
प्र.—सना बुनी साज, सुभुक सोडा, युन सानी आलऊ

२. **ज़िन्दा कौल मास्टरजी** (१८८५—)
साहित्य अकादेमी की कश्मीरी सलाहकारी समिति के सदस्य
प्र.—सुमरन, इस पर '५३ से ५५' के सर्वश्रेष्ठ ग्रथ के नाते अकादेमी पुरस्कार मिला; लाइफ़ एंड पोएम्स आफ परमानद

३. **नूर मोहम्मद रोशन** (१९१९—)
पता : श्रीनगर (काश्मीर)
प्र.—पोशी थेर, वोजेल गुलालेह (लोक-कथाएँ); गोदान, एपिल कार्ट (अनुवाद)

४. **दीनानाथ वली 'अलमस्त'** (१९१२—)
आर्टिस्ट (पेण्टर) बदियार, श्रीनगर।
प्र.—बाला यापरी

५. **पीताम्बरनाथ दर 'फानी'** (१९१९—)
अध्यापक, पता : विचारमार्ग, पी. ओ. नवशेरा, श्रीनगर, काश्मीर
प्र.—हुबाब, तराना-इ-जिन्दगी, तफसीरी हाल, पोशा दात्या, पोशा बाग इत्यादि.

६. **महिउद्दीन नवाज़ रतनपुरी** (१९२०—)
जमीदारी और कविता

७. **मिर्ज़ा आरिफ़** (१९१०—)
काश्मीर सरकार के विकास-मंत्रालय मे कार्य करते हैं। साहित्य अकादेमी की कश्मीरी सलाहकार समिति के सदस्य; फारसी, उर्दू के भी शायर
प्र.—रूबाइयात आरिफ़

८. **रसा जाविदानी अब्दुल क़दूस**
अध्यापक, कश्मीर ॲकेडेमी आफ आर्ट्स एड लैटर्स के सदस्य
प्र.—तोहफा-ए-काश्मीर

९. **शमसुद्दीन काफ़ूर** (१९२०—)
पता : अकिगम, पो. अक्काबल, अनन्तनाग, श्रीनगर
प्र.—पयाम-ए-कफूर (पुस्तिका)

१०. **श्यामलाल दर 'बहार'** (१९२६—)
अध्यापक, पता : चिनिक्रल मोहल्ला, हब्बा कादिल, श्रीनगर, काश्मीर

## ६. गुजराती

१. **उमाशंकर जोशी** (१९११—)
'सस्कृति' मासिक के सपादक, गुजरात यूनिवर्सिटी मे भाषा-साहित्य-शोध-कार्य के निर्देशक अध्यापक, साहित्य अकादेमी के गुजराती सलाहकारी बोर्ड के सयोजक
प्र.—विश्वशाति, गगोत्री, निशीथ, प्राचीना, वसतवर्षा (काव्य-संग्रह); सापना भारा (एकाकी); श्रावणी मेलो (कहानियॉ); शाकुतल (अनुवाद)

२. **दुर्गेश शुक्ल** (१९११—)
अध्यापक
प्र.—छाया, पल्लव, विभग कला, उर्वशी थी अने यात्री, झंकृति, पृथ्वीना आसु इत्यादि

३. **नलिन रावल** (१९३३—)
अध्ययन, पता : कवीश्वर स्ट्रीट, खाडिया, अहमदाबाद।

४. **निरंजन भगत** (१९२६—)
अहमदाबाद में अंगरेजी साहित्य के अध्यापक
प्र.—छंदोलय, किन्नरी, अल्पविराम (कविता-संग्रह)

५. **प्रियकान्त मणियार** (१९२७—)
स्वतंत्र लेखन तथा व्यापार
प्र.—प्रतीक (कविता-संग्रह)

६. **बालमुकुन्द दवे** (१९१६—)
नवजीवन सस्था, अहमदाबाद से संबद्ध
प्र.—परिक्रमा

७. **मनसुखलाल झवेरी** (१९०७—)
सेंट जेवियर कालेज बबई में गुजराती के अध्यापक; आकाशवाणी बबई के गुजराती सलाहकार
प्र.—फूलदोल, आराधना, अभिसार (कविता-संग्रह)

८. **राजेन्द्र शाह** (१९१३—)
स्वतंत्र लेखन, व्यापार
प्र.—ध्वनि, आन्दोलन (कविता-संग्रह).

९. **रामनारायण पाठक (स्वर्गीय)** (१८८८–१९५५)
आलोचक, कहानीकार, कवि; बम्बई आकाशवाणी केद्र से संबद्ध थे
प्र.—बृहत्-पिगल (आलोचना ग्रथ) इस पर अकादेमी का '५३ से '५५ का सर्वश्रेष्ठ ग्रंथ होने के कारण ५००० रु. का पुरस्कार मिला; शेषन् काव्यो (कविता-संग्रह)

१०. **सुन्दरम्** (१९०८—)
अरविंद-आश्रम पाडीचेरी मे रहते हैं
प्र.—कोयाभगतनी कडवी वाणी, वसुधा, यात्रा (काव्य-संग्रह)

११. **सुन्दरजी बेटाई** (१९०४—)
एस. एन. डी. टी. कालेज मे गुजराती के अध्यापक
प्र.—ज्योतिरेखा, इंद्रधनु, विशेषाजलि (कविता-सग्रह)

१२. **हरिश्चन्द्र भट्ट (स्व.)** (१९०६–१९५०)
प्र.—जोसेफ पिससुद्सी, केसुडो अने सोनेरू तथा कोजागरी, स्वप्न प्रयाण, दि स्कारलेट म्यूज

१३. **हसमुख पाठक** (१९३०—)
प्रयोगशील कवि

## ७. तमिष्

१. **अषहुप्पित्तन्** (१९२२—)
जूनियर एकाउंटेट, सदर्न रेलवे, मद्रास—३

२. **ए. एल. वल्लियप्पा** (१९२२—)
मद्रास के बच्चो के लेखक सघ के अध्यक्ष; तमिष् लेखक संघ के मंत्री थे; प्र.—मलरुम उल्लम (कविता-सग्रह) इंसपकथै-पादल्गल (बच्चो के लिए कविता-संग्रह).

३. **ए. के. परन्दामनार** (१९०२—)
मदुरई, त्यागराजन् कालेज मे अध्यापक
प्र.—पानगल मन्नर वाजि, कादल निलैवकवितैकल, नल्लतमिल एलुदवेडुमा ? वालकैकले

४. **एस. उमैताणु पिल्लई** (१९०८—)
नागेरकोइल, एस एल. बी. हायर सैकण्डरी स्कूल में अध्यापक
प्र.—मलरुम मलार, कुमारिततेनिल, अंजलिगल

५. **एम. के. तंगवेल** (१९२५—)
मद्रास, प्रेसिडैंसी कालेज मे अध्यापक

६. **एम. पी. मास्करेनस** (१८७९—)
रिटायर्ड स्टोर-कीपर, मदुरई मिल्स, तुलिकोर्नी
प्र.—मलाई पकल, माता थोथिरा पमालई, पाल संत मलाई

७. **ए. शुरुलिण्डप् पावलार** (१९०८—)
क्लर्क, कार्दामम प्लाण्टर्स एसोसियेशन आफ साउथ इडिया
कोमबई (मुंबई) मदुरई
प्र.—नाट्टु पाट्टु, साथ गीत मंजीरी, कल्लुम कवित्तयुम इत्यादि

८. **गणपतिदासन** (१९११—)
एस. वी. लक्ष्मी नारायण शर्मा का उपनाम
असिस्टेंट, पावडी म्युनिसिपल हाई स्कूल, सलेम—१
प्र.—१०८ गीत, ५० कविताएँ इत्यादि

९. **तमिष्मुडि** (१९३२—)
स्कूल मास्तर, एन. एस. एम. वी. पी. एस हाई स्कूल, रामनाथपुरम्
प्र.—पिल्लैकनियमुदु (कविता), तमिष्क्कलण्ज्यिम (नाटक), ऐम, पेण, इलकियम (निबन्ध), पीनमलर (कथा)

१०. **'नादि'** (१९१९—)
के. आर. एच. बोर्ड हाई स्कूल, उत्तमपल्यम, में तमिष् पंडित
प्र.—उमपिळ्ळै पादिक्कावली, कोवरीएन कथाली, कलाथक्कुकेरा, कवि भारती इत्यादि

११. **नामक्कल, वी. रामालिंगम् पिल्लई** (१८८८—)
कवि, नाटककार तथा भाष्यकार
प्र.—अवलुम, अवनुम, तमिझर इदयम् (कविता-संग्रह)

१२. **पुत्तनेरि आर. सुब्रह्मण्यन** (१९२२—)
सुपरिण्टेंडेंट (पी. डब्ल्यू. डी.), २३ नागप्पा मुदाली स्ट्रीट, मद्रास–२
प्र.—तमिष् नाट्टु सीरु कथाईगल, पौगल विरुंदु

१३. **पेरियस्वामी तूरन** (१९०८—)
प्रधान सम्पादक, तमिष् एनसाइक्लोपीडिया, यूनिवर्सिटी बिल्डिंग, मद्रास–५
साहित्य अकादेमी की तमिष् परामर्शदात्री समिति के सदस्य
प्र.—चित्र मंडल, पिळ्ळैवरम, पूविनसिरिप्पु इत्यादि

१४. **मुडियरशन** (१९२०—)
कराईकूडी, मीनाक्षी सुन्दरेसर हाई स्कूल मे तमिष् पडित
प्र.—मुडियरशन कवियइहाल भाग १–२, कवियाप्पवइ

१५. **वी. दुरैसामी** (१९२३—)
तिरुचिरापल्ली, ई. आर. हाई स्कूल में तमिल पंडित
प्र.—मुदारक्कधल, कन्नकी विरत्तम, अमुधा कलासम

१६. **सामि. पष़नियप्पन** (१९२६—)
पत्रकार
प्र.—पगल कन्नी, वल्लुरन थण्डा कडल इस्बम इत्यादि

## ८. तेॅलुगु

१. **अप्पलस्वामी पुरिपंडा** (१९०४—)
एक्स म्युनिसिपल कमिश्नर, मंगुल्ला वारी स्ट्रीट, विसाखपटनम्
प्र.—रत्नपटकम्, मुरली ध्वनि, सौदामणी, विश्व कथावीधी इत्यादि.

२. **कृष्णमाचार्य दाशरथि** (१९२७—)
आकाशवाणी, हैदराबाद
प्र.—अग्निधारा, रुद्रवीणा, महन्द्रोद्यम, महाबोधि

३. **चिरंजीवि** (१९२५—)
स्वतन्त्र लेखन; हनुमतरायनगर, बकिंघम, विजयवाडा
प्र.—त्यागी, विप्लवात्मा, नीति कथा निधि, पेड्डला पाठालु, बडी पतलु, इत्यादि

४. **नरसिंहाचार्युलु वेमुगंटि** (१९३०—)
इब्राहीमपटम (हैदराबाद) के गवर्नमैंट मिडिल स्कूल में अध्यापक
प्र.—प्रबोधम्, अमरजीवी बापूजी, कवितांजलि

५. **नारायण रेड्डी सी.** (१९३१—)
'स्रवन्ती' के सपादक, सिकन्दराबाद के कालेज में अध्यापक
प्र.—नव्वनि पुव्वु, जलपटम्, विश्वगीति, अजंतासुदर, नागार्जुन सागरम्

६. **मुरया** (१९३१—)
अध्यापक, गुडीवाडा कालेज, गुडीवाडा
प्र.—दानवुडु-मानवुडु, मृत्यु निरासनम, शिल्प, सकल्प विकल्पालु

७. **रजनीकांत रावु बालांत्रपु**
प्रोग्राम असिस्टेंट, आकाशवाणी, विजयवाडा
प्र.—सतपत्र सुन्दरी, विश्ववीणा, दिव्यज्योति इत्यादि

८. **रमणा रेड्डी के. वी.** (१९२८—)
कवालि (आन्ध्र) कवालि-कालेज में अध्यापक
प्र.—कडवि, भुवन घोष

९. **रामलिंगेश्वर रावु तुम्मलपल्लि** (१९२१—)
माइनरोलोजिस्ट, १६।१५, तुम्मलपल्लीवारी स्ट्रीट, सत्यनारायणपुरम्, गुडीवाडा, कृष्णा डि.
प्र.—पितृयज्ञम, शिवानुग्रहम, हास्यागाधाचनुश्शति इत्यादि

१०. **वेंकटरावु बालांत्रपु** (१८८१—)
कवि, प्रकाशक तथा आंध्र प्रचारिणी ग्रंथ नील्यम के संचालक
प्र.—एकान्तसेवा, काव्य कुसुमावली, लगभग १००० कविताएँ

११. **श्रीनिवासमूर्ति बेल्लूरि** (१९१०—)
कल्याणदुर्ग के बोर्ड हाई स्कूल में तेलुगु पंडित
प्र.—प्रेम तपस्विनी, जपमाला, तपोवनम्, अपश्रुति

१२. **सुब्बाराबु रायप्रोलु** (१८९२—)
तिरुपति, श्रीवेंकटेश्वर यूनिवर्सिटी मे प्रोफेसर, साहित्य अकादेमी की तेलुगु परामर्शदात्री समिति के सयोजक
प्र.—तृण ककणम्, कष्ट कमल

## ९. पंजाबी

१. **अजायब चित्रकार** (१९२४—)
'साहित्य समाचार' के सपादक
प्र.—सूरज मुखिया, भुलेखे, सजरी पैंर

२. **अमृता प्रीतम** (१९१९—)
आकाशवाणी नई दिल्ली के पजाबी कार्यक्रमो से संबद्ध; साहित्य अकादेमी की पजाबी सलाहकारी समिति की संयोजिका; '५३ से '५५ के सर्वश्रेष्ठ पंजाबी ग्रथ के लिए अकादेमी-पुरस्कार प्राप्त
प्र.—सुनेहुड़े (कविताएँ), पिंजर (उपन्यास)

३. **ईश्वर सिंह** (१९११—)
आर्टिस्ट सरकारी नौकर
प्र.—सुल सुराही, भख्दियॉ लहरॉ

४. **गुरुचरण सिंह रामपुरी** (१९२९—)
इलक्ट्रिक डिपार्टमेंट में ड्राफ्ट्समैन
प्र.—कंकण की खुशबू

५. **बावा बलवंत** (१९१५—)
प्र.—महानाच, बंदरगाह, काव-सागर

६. **मोहनसिंह** (प्रो.) (१९०४—)
'पंज दरिया' के सपादक, साहित्य अकादेमी की पजाबी सलाहकारी समिति के सदस्य
प्र.—सावे पत्तर, अधवाटे, आवाजॉ आदि अनेक ग्रथ

७. **संतसिंह सेखों** (१९०८—)
प्रोफेसर; साहित्य अकादेमी की पंजाबी सलाहकारी समिति के सदस्य
प्र.—कव दूत

८. **संतोखसिंह 'धीर'** (१९२०—)
स्वतंत्र लेखन

प्र.—पहु-फूटाला, धरती मगदी मीह वे, पत्त झड़े पुराणे (कविता-संग्रह); और दो कहानी सग्रह

९. **सुरजीत रामपुरी** (१९२६—)
अध्यापक
प्र.—गीतॉ भरी सावे

१०. **हरनामसिंह 'नाज़'** (१९२६—)
'रणजीत' के अवैतनिक संपादक
प्र.—नाजो

## १०. बँगला

१. **अजित दत्त** (१९०७—)
बॅगला साहित्य के प्रोफेसर
प्र.—पॉच कविता-सग्रह और एक निबध-संग्रह

२. **आनंद बागची** (१९३४—)
पता : ५-ए, नीमटोला लेन, कलकत्ता-६
प्र.—प्रलाप, स्वागत सध्या

३. **उमादेवी** (१९१९—)
बेथुना कालेज, कलकत्ता मे अध्यापक
प्र.—संचारिणी, गांडीय वैष्णवीय रसेर अलकीकोत्व

४. **दिनेश दास** (१९१५—)
पता : ४।१, अफताब मोस्क लेन, कलकत्ता २७
प्र.—कविता, भूख-मिछिल, दिनेस दासेर कविता, अहल्या

५. **नीरेन्द्र चक्रवर्ती** (१९२४—)
पत्रकार, 'आनन्द बाजार पत्रिका' के सह-संपादक
प्र.—नील निर्जन

६. **प्रमथनाथ बिशी** (१९०२—)
कलकत्ता-विश्वविद्यालय में बॅगला साहित्य के अध्यापक
प्र.—उपन्यास, कहानी, प्रहसन, निबंध सब-कुछ प्रचुर मात्रा में लिखा है; छै कविता-संग्रह प्रकाशित

७. **प्रेमेन्द्र मित्र** (१९०४—)
आकाशवाणी कलकत्ता के सलाहकार; राष्ट्रीय कमीशन, यूनेस्को के मनोनीत सदस्य; साहित्य अकादेमी की बॅगला परामर्शदात्री समिति के संयोजक; '५४ से '५६ के सर्वश्रेष्ठ बॅगला-ग्रंथ के लिए अकादेमी-पुरस्कार-विजेता
प्र.—पंक, बेनामी बदर, पुतुल ओ प्रतिमा, मिच्छिल, प्रथमा, मृत्तिका, निशीथ नागरी, उपनयन, सम्राट्, धुली धूसर, सागर थेके फेरा इत्यादि

८. **बुद्धदेव बसु** (१९०८—)
'कविता' के संस्थापक-संपादक; 'कविता-भवन', २०२, रासबिहारी एवेन्यू, कलकत्ता—२९; साहित्य अकादेमी की बॅगला परामर्शदात्री समिति के सदस्य
प्र.—लगभग १०० से अधिक कविता-संग्रह, उपन्यास, समालोचना, आदि प्रकाशित हो चुकी हैं; 'शीतेर प्रार्थना : बसन्तेर उत्तर' पर निखिल भारत बग साहित्य सम्मेलन का पुरस्कार

९. **मणीन्द्र राय** (१९१९—)
तीन कविता-संग्रह प्रकाशित

१०. **वाणी राय** (१९१९—)
स्वतत्र लेखन तथा पत्रकारिता
प्र.—जुपीटर, पुनरावृत्ति, प्रेम, सप्तसागर इत्यादि

११. **संजय भट्टाचार्य** (१९०९—)
बंगला मासिक पत्रिका 'पूर्बाशा' के भूतपूर्व सपादक
प्र.—सात काव्य-संग्रह प्रकाशित

१२. **सुधीन्द्रनाथ दत्त** (१९०९—)
बॅगला मासिक पत्रिका 'परिचय' के १९३९ मे संस्थापक-संपादक थे। स्वतंत्र लेखन
चार कविता-संग्रह और एक निबंध-सग्रह प्रकाशित

१३. **सुनीलकुमार नन्दी** (१९३०—)
'अनुक्त' के संपादक
विभिन्न पत्र-पत्रिकाओ में लिखते हैं; निखिल कुमार नन्दी के साथ सर्वोत्तम बगाली कहानियो का सपादन कर रहे हैं

१४. **सुभाष मुखोपाध्याय** (१९१९—)
पता : ५ बी डॉ. शरत् बनर्जी रोड, कलकत्ता–२९
प्र.—पदातिक, देश-विदेशेर रूपरेखा, अग्निकोण, चिरकूट अमर बगला, नाजिम हिकमतेर कविता, बगालीर इतिहास इत्यादि

१५. **हरप्रसाद मित्र** (१९१७—)
कलकत्ता विश्वविद्यालय में बॅगला साहित्य के अध्यापक
पॉच कविता-सग्रह और निबध तथा साहित्य-समालोचना के सग्रह प्रकाशित

१६. **हुमायूँ कबीर** (१९०६—)
भारत सरकार मे वैज्ञानिक अनुसधान तथा सास्कृतिक विषयो के मत्री
प्र.—स्वप्न-शोध, साथी, धारावाहिक, बॉग्लार काव्य, इत्यादि; अंग्रेजी मे 'दि महात्मा एड अदर पोएम्स' तथा कई ग्रन्थ।

## ११. मराठी

१. **इंदिरा** (श्रीमती) (१९१४—)
बेळगॉव मे स्वतत्र लेखन
प्र.—सहवास, शेला, मेंदी : अंतिम सग्रह पर बबई राज्य की ओर से पुरस्कार प्राप्त

२. **कान्त** (१९१३—)
आकाशवाणी, नागपुर से सबद्ध
पता : प्लाट न. २५८, न्यू रामदास पेठ, नागपुर (महाराष्ट्र)
प्र.—फटत्कार, रुद्र-वीणा, तथा शत-तारका

३. **कुसुमाग्रज** (१९१२—)
नासिक में अध्यापक
प्र.—जीवनलहरी, विशाखा, किनारा, समिधा

४. **गुणाकर देशपांडे** (१९३०—)
नागपुर विश्वविद्यालय में अध्यापक

५. **ना. घ. देशपांडे** (१९०९—)
विदर्भ में सरकारी वकील
प्र.—शीळ

६. **पुरुषोत्तम शिवराम रेगे** (१९१०—)
सिडनहैम कालेज के प्रिन्सिपल, साहित्य अकादेमी की मराठी सलाहकारी समिति के सदस्य
प्र.—साधना, फुलोरा, हिमसेक, दोला, गाथा, गंधरेखा इत्यादि

७. **बा. भ. बोरकर** (१९१०—)
आकाशवाणी, पूना में मराठी कार्यक्रमो से सम्बद्ध
प्र.—जीवन संगीत, दूधसगार, आनन्द-भैरवी.

८. **बा. सी. मर्ढेकर (स्व.)** (१९०९–१९५६)
आकाशवाणी नई दिल्ली के अधिकारी थे, आपके ग्रथ 'सौन्दर्य आणि साहित्य' को साहित्य अकादेमी के '५३ से '५५ तक प्रकाशित सर्वश्रेष्ठ मराठी ग्रंथ का ५००० का पुरस्कार दिया गया।
प्र.—शिशिरागम, काहीं कविता, आणखी काही कविता

९. **म. म. देशपांडे** (१९२९—)
पता : एकाउण्टेट जनरल, मध्य प्रदेश, नागपुर ब्राच, नागपुर

१०. **मंगेश पाडगाँवकर** (१९२९—)
आकाशवाणी, बबई के मराठी कार्यक्रमो से सम्बद्ध
प्र.—धारा-नृत्य, जिप्सी

११. **वसंत बापट** (१९२२—)
बबई के नेशनल कालेज मे प्रोफेसर
प्र.—बिजली

१२. **विंदा करंदीकर** (१९१८—)
गोविद वि. करदीकर का उपनाम
रामनारायण रूइया कालेज, बबई मे अंगरेजी के अध्यापक
प्र.—स्वेदगगा, मृद्गंध

१३. **शरच्चंद्र मुक्तिबोध** (१९२९—)
नागपुर विश्वविद्यालय में मराठी के अध्यापक
प्र.—नवी मळवाट, यात्रिक (कविताएँ), क्षिप्रा (उपन्यास)

१४. **सरिता पदकी** (श्रीमती) (१९२८—)
पता : ६३९।४८ माडीवाले कालोनी, पूना–२
प्र.—बाधा (स्वतंत्र सामाजिक नाटक)

## १२. मलयालम

१. **एम. पी. अप्पन** (१९१३—)
अध्यापक, त्रिवेंद्रम
प्र.—वेल्लिनक्षत्रम्, स्वातन्त्र्य गीतम्, किल्लिकोंचल, पनिनीरपुवुम् पडवल्लुम्, दिव्यदीपम्, जीवितोत्सवम्

२. **ओ. एम. अनुजन्** (१९२८—)
अध्यापक
प्र.—मुकुलम्, चिल्लुवथिल, अगाधनीलकमल, अक्काइयों, प्रलयम, मलयालीची, मधुवुम, रामायुम राजावुम इत्यादि

३. **ओ. एन. वी. कुरुप्पु** (१९३१—)
अर्नाकुलम, महाराजा कालेज, मे अध्यापक
प्र.—दाहिक्कुंन्ना पानापात्रम्, माट्टुविन चट्टंगल, जा निन्ने स्नेहीकुन्नु, नील कमल

४. **ओ. सु. नम्बूद्रिपाद** (१९२३—)
स्वतंत्र लेखन
प्र.—वीणा, कल्पना, किलुंगुन्ना कय्यामम्, इल्तालम्, असरीरिकल, वीत्तैलम्, पांचाली

५. **का. मा. पणिक्कर** (१९०१—)
भारत के फ्रान्स-स्थित राजदूत
प्र.—आपक्चपलम्, चिंतातरगिणी (कविता-संग्रह), केरलसिंह्म्

६. **जी. शंकर कुरुप्पु** (१९०१—)
महाराजा कालेज, अर्नाकुलम् में मलयालम के भूतपूर्व प्रोफेसर, आकाशवाणी के सलाहकार
प्र.—साहित्य कौतुकम् (४ खंड), निमिषम्, ओटक्कुषल

७. **पैलोप्पल्ली श्रीधर मेनोन्** (१९११—)
अध्यापक, असिस्टेंट एजुकेशन आफिसर, त्रिचूर (केरल राज्य)
प्र.—कन्निकोय्त्त, श्री रेखा, ओणप्पाट्टुकार, वित्तुम् कैक्कोट्टुम्, कुन्नि मणिकल, कुडियालिक्कल, ऋषिसृंगगम् एलैक्सण्डरम्

८. **वयलार राम वर्मा** (१९२९—)
स्वतंत्र लेखन; शेरतल्लई, केरल राज्य

प्र.—आइशा, मुलंकाडे, कोन्तयुम पूनुलुम, एनिक्क मरणमिल्ला, ओरु जूवास जनिक्कुन्नु, एण्टे माहोलि कविताकल, कत्रीना

९. **वल्लत्तोल (स्व.)** (१८७८–१९५८)
मलयालम के आस्थानकवि, केरल कला मंडलम् के संस्थापक
प्र.—मग्दलन मरियम, शिष्यनु, मकनु, साहित्य मजरी (८ खड), ऋग्वेद का पद्यबद्ध अनुवाद

१०. **वेण्णिकुलम् गोपाल कुरुप्पु** (१९०२—)
त्रिवेन्द्रम के मलयालम कोश विभाग से संबद्ध
प्र.—सौंदर्यपूजा; वसंतोत्सवम्

## १३. संस्कृत

१. **आर. एंटोइने** (१९१४—)
प्राध्यापक, जादवपुर विश्वविद्यालय
पता : १।३२ बी, प्रिंस गुलाम मोहम्मद रोड, कलकत्ता–२६
प्र.—संस्कृत मैनुअल

२. **एन. भीम भट** (१९३३—)
संस्कृत अध्यापक, पता : कन्याना पी. ओ., वाया-विट्टल, साउथ कनारा जि. (मैसूर राज्य)
प्र.—काश्मीरसन्धानसमुद्यमः, गोवास्वातन्त्र्यम्, हैदराबादविजय आदि,

३. **कविशेखर राजशेखर**
(खेद है, परिचय प्राप्त न हो सका।)

४. **के. वी. कृष्णमूर्ति शर्मा** (१९००—)
दकन कालेज, पूना के डिक्शनरी विभाग मे संस्कृत अध्यापक
प्र.—सह्याद्रिवर्णनम्, कलिविजृम्भणम्, शतकत्रयम्, नानमजरीर्थे, रामकर्णामृतम्

५. **के. वी. सुब्रह्मण्य शास्त्री**
(खेद है, परिचय प्राप्त न हो सका।)

६. **गौरीप्रसाद चुनीलाल झाला** (१९०७—)
सेंट ज़ेवियर कालेज, मुबई मे संस्कृत तथा गुजराती के प्राध्यापक
प्र.—कालिदास ए स्टडी (अंग्रेजी), सुषमा (संस्कृत कविताओं का संग्रह), दी प्राब्लम आफ दि यज्ञफलम्, इत्यादि

७. **जयनारायण रामकृष्ण पाठक** (१९२५—)
शारदा-मंदिर हाईस्कूल में हिन्दी-संस्कृत-अध्यापक
पता : महता पोल, गर्जीवाडा, बड़ौदा

८. **पी. नारायण नायर** (१८९८—)
अवकाश-प्राप्त अध्यापक, पता : नेम्मारा पी. ओ., केरल
प्र.—मलयालम भूपाल मंगलम्, मणि मेखला, संस्कृत कोवलम् कन्नकि

९. **बहादुर चन्द छाबड़ा** (१९०८—)
आर्किआलाजी डिपार्टमेंट (ऊटकमण्ड) में कार्य करते हैं
प्र.—स्वर्ण-बिन्दु, न्यक्तराजन् पद शोभा, ईषोपालम्भ, लोकोक्तियाँ और मुहावरे

१०. **भट्ट मथुरानाथ शास्त्री** (१८८९—)
महाराजा संस्कृत कालिज जयपुर में साहित्य-विभाग के अध्यक्ष
प्र.—साहित्य वैभव, जयपुर, गोविन्द, आदर्श रमणी आदि

११. **मथुराप्रसाद दीक्षित** (१८७७—)
पता : १४९ हजारीयाना, बाडा गाँव, गेट रोड, झाँसी
प्र.—वीर प्रताप, भारत विजय, शंकर विजय, पृथ्वीराज, भक्त सुदर्शन, मातृ-दर्शन इत्यादि

१२. **माधव श्रीहरि अणे** (१८८०—)
पता : ४७ सिविल लाइन्स, नागपुर; बिहार के भूतपूर्व राज्यपाल
प्र.—मराठी तथा अंग्रेजी में भाषणों और लेखों का संग्रह (४ भाग)

१३. **रुद्रदेव त्रिपाठी** (१९२५—)
अध्यापक; पता : महेश्वर प्रिंटिंग प्रेस, मुरादाबाद
प्र.—विनोदिनी, प्रेरणा, पत्रदूतम्

१४. **विद्याधर शास्त्री** (१९०१—)
डूँगर कालेज, बीकानेर में संस्कृत के प्राध्यापक
हरनामामृतम्, लीला लहरी, कलिपलायनम्, पूर्णानन्दम्, मरु माधुरी, यथार्थ दर्शन इत्यादि

१५. **वी. गोपाल आयंगर** (१९००—)
संस्कृत प्राध्यापक, राजा सरफौजी कालिज, तंजौर
प्र.—रघुवंश (संपादित), कुमारसंभव (संपादित)

१६. **वे. राघवन** (१९०८—)
मद्रास यूनिवर्सिटी मे संस्कृत के प्राध्यापक; साहित्य अकादेमी की सस्कृत सलाहकारी समिति के सयोजक; सपादक 'संस्कृत प्रतिभा'
प्र.—शृगार प्रकाश, शृगार मजरी, आर्य-शतक व्याख्या, रसलीला इत्यादि; कई अग्रेजी ग्रथ

## १४. सिन्धी

१. **अर्जन मीरचन्दाणी 'शाद'** (१९२४—)
खालसा कालेज माटुंगा में सिन्धी के प्राध्यापक
फिल्म स्टार, आलोचक और कवि

२. **खीअलदास बेगवाणी 'फानी'** (१९१४—)
मध्य प्रदेश मे शिक्षा विभाग मे असिस्टेंट डिस्ट्रिक्ट इस्पैक्टर
प्र.—मुक्ति-मार्ग, फुटकल कविताएँ.

३. **गोर्धन महबूबाणी 'भारती'** (१९२९—)
अजमेर मे अकाउट्स क्लर्क
प्र.—उमर मारुई (हिन्दी मे नाटक), गुल ऐं मुखिड़ियूँ, सिन्धी रत्नमाला

४. **(स्व०) दीवान सोभराज निर्मलदास 'फ़ानी'** (१८८३–१९५६)
सिन्ध मे १९३७ मे डिप्टी कलेक्टर के पद से निवृत्त
प्र.—खयाली झलिका, चित फुलवाड़ी, रूहानी तिजला, वीचार वखर, गुलस्तान (अनूदित), पहाका इत्यादि

५. **नारायण 'श्याम'** (१९२२—)
दिल्ली मे अपर डिवीजन क्लर्क
प्र.—माक-फुड़ा पखिड़ियूं, रग रती लहर

६. **परसराम हीरानन्द सचानन्दाणी 'ज़िया'** (१९११—)
कल्याण कैम्प मे एक सेकण्डरी स्कूल में सिन्धी के अध्यापक
प्र.—तस्वीर अहसास और अदबी गुल (सिन्ध सरकार से पुरस्कृत), सुखमनी, जप साहेब, नाए महले के सलोक और ऋग्वेद के मन्त्रो का सिन्धी में पद्यानुवाद

७. **बलदेव गाजरा 'गुमनाम'** (१९०९—)
सम्पादक 'भारतवासी', सिन्धी साप्ताहिक पत्र
प्र.—गुमनाम सदा

५. **नरेन्द्र शर्मा** (१९१६—)
आकाशवाणी के बम्बई-केन्द्र में हिन्दी-परामर्शदाता
प्र.—प्रभात फेरी, शूल फूल, कामिनी, पलाशवन, प्रवासी के गीत, हंसमाला, अग्निशस्य, रक्तचन्दन (कविता-सग्रह)

६. **'निराला' सूर्यकान्त त्रिपाठी** (१८९६—)
स्वतन्त्र लेखन
प्र.—परिमल, अनामिका, गीतिका, अपरा, तुलसीदास, नये पत्ते, अर्चना (कविता-संग्रह)

७. **बालकृष्ण राव** (१९११—)
स्वतन्त्र लेखन
प्र.—कवि और छवि, आभास, रात बीती (कविता-सग्रह), संपादक 'कवि-भारती'

८. **बालकृष्ण शर्मा 'नवीन'** (१८९७—१९६०)
राज्य-सभा के सदस्य
प्र.—कुंकुम, क्वासि, अपलक, रश्मिरेखा, विनोबा-स्तवन, ऊर्मिला (कविता—सग्रह)

९. **भगवती चरण वर्मा** (१९०३—)
स्वतन्त्र लेखन; आकाशवाणी के कई केन्द्रों में हिन्दी-परामर्शदाता रहे
प्र.—प्रेम संगीत, मधु-कण (कविता-संग्रह)

१०. **भवानीप्रसाद मिश्र** (१९१४—)
आकाशवाणी के नई दिल्ली केन्द्र से सम्बद्ध
प्र.—गीत-फरोश (कविता-संग्रह)

११. **भारतभूषण अग्रवाल** (१९१९—)
आकाशवाणी के भोपाल केन्द्र से सम्बद्ध
प्र.—छवि के बन्धन, जागते रहो, मुक्ति-मार्ग (कविता-संग्रह)

१२. **माखनलाल चतुर्वेदी** (१८८८—)
सम्पादक 'कर्मवीर', खण्डवा (मध्य प्रदेश); आपको १९५५ का साहित्य अकादेमी पुरस्कार प्राप्त हुआ।
प्र.—हिम तरंगिनी, हिम किरीटिनी, माता, समर्पण (कविता-संग्रह)

१३. **मैथिलीशरण गुप्त** (१८८६—)
राज्य-सभा के सदस्य; साहित्य अकादेमी की हिन्दी-परामर्शदात्री समिति के सदस्य
प्र.—भारत–भारती, जयद्रथ-वध, यशोधरा, साकेत, जय भारत, पचवटी, द्वापर, प्लासी का युद्ध, स्वप्नवासवदत्ता, मेघनाद-वध, रूबाइयात उमर खयाम, विष्णुप्रिया इत्यादि (कविता-संग्रह)

१४. **रामकुमार वर्मा** (१९०५—)
मास्को विश्वविद्यालय मे हिन्दी के अध्यापक
प्र.—अंजलि, रूपराशि, चित्ररेखा, चन्द्रकिरण, वीर हम्मीर, चित्तौड की चिता, अभिशाप, निशीथ, आकाशगगा, आधुनिक कवि (कविता–संग्रह)

१५. **सियारामशरण गुप्त** (१८९५—)
स्वतन्त्र लेखन
प्र.—मौर्य-विजय, दूर्वादल, आत्मोत्सर्ग, अनाथ, विपाद, आर्द्रा, पाथेय, मृण्मयी, बापू, दैनिकी, उन्मुक्त, निष्क्रिय, प्रतिशोध (कविता-सग्रह)

१६. **सुमित्राकुमारी सिनहा** (१९१५—)
आकाशवाणी के लखनऊ-केन्द्र से सम्बद्ध
प्र.—विहाग, आशा-पर्व, पन्थिनी, बोलो के देवता (कविता-सग्रह)

१७. **सुमित्रानन्दन पन्त** (१९००—)
आकाशवाणी के प्रयाग केन्द्र के परामर्शदाता।
प्र.—ग्रन्थि, वीणा, पल्लव, गुंजन, युगान्त, युगवाणी, ग्राम्या, स्वर्ण किरण, स्वर्ण धूलि, मधु ज्वाल, ज्योत्स्ना, उत्तरा (कविता-सग्रह)

१८. **हंसकुमार तिवारी** (१९१८—)
स्वतन्त्र लेखन
प्र.—अनागत, रिमझिम, नवीना (कविता-सग्रह)

# शुद्धि-पत्र

हमे खेद है कि पूरी सावधानी बरतने पर भी इस ग्रन्थ के मुद्रण मे कुछ भूले रह गई हैं। पाठको के निकट हम इन भूलो के लिए क्षमा-प्रार्थी हैं। निवेदन है कि वे इनमें निम्नाकित सुधार कर ले :—

| पृष्ठ संख्या | पंक्ति संख्या | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १०१ | ७ | 'जोश' मलीहाबादी | 'जोश' मलसयानी |
| ३४८ | ५ | पेरिम स्वामी तूरन | पेरिय स्वामी तूरन |
| ३४९ | ९ | पेरिम स्वामी तूरन | पेरिय स्वामी तूरन |
| ३६७ | १६ | मन्मथावाह | मन्मथावाहन |
| ७६५ | १४ | गीत-अगीत | अगीत |